श्री वर्द्धमानाय नमः ।

कविरत्न श्री नवलशाहजी विरचित—




...मलाल जैन 'वसंत' साहित्याचार्य ।

दिगम्बर जैन पुस्तकालय—सूरत ।

॥ ॐ ॥

कविरत्न श्री नवलशाहजी विरचित—

# श्री वर्द्धमानपुराण

[ भाषा छन्दोबद्ध ]

संशोधक और प्रसंपादक—

श्री० पं० पन्नालालजी जैन 'वसंत' साहित्याचार्य, सागर।



प्रकाशक—

मूलचन्द किसनदास कापड़िया

मालिक, दिगम्बर जैनपुस्तकालय—सूरत।

हिंगनघाट नि० श्रेष्ठिवर्य निहालचन्दजी
डोशीकी ओरसे 'जैनमित्र' के ४२ वे
वर्षके ग्राहकोंको भेट।

प्रथमावृत्ति ] वीर सं० २४६८ [ प्रतियां १४००

"जैनविजय" प्रिन्टिंग प्रेस—सूरतमें मूलचन्द किसनदास
कापडियाने मुद्रित किया।

मूल्य २), पक्की जिल्द २।)

# प्रकाशकीय निवेदन।

श्री० पं० पन्नालालजी जैन साहित्याचार्य 'बसंत' सागर-अत्यन्त परिश्रमी और जैन साहित्य उद्धारके परम प्रेमी एक उत्तम विद्वान हैं। आपने हमें "पंचस्तोत्रसंग्रह" और "मोक्षशास्त्र" सान्वयार्थ व सटीक तैयार करके प्रकाशनार्थ दिया। उसके बाद आपने हमें लिखा कि मैंने बुंदेलखण्डमें सं० १८०० मे हुए एक जैन कविरत्न श्री० नवलशाहजी कृत 'वर्द्धमानपुराण' शास्त्र नामक पद्यशास्त्रका संशोधन कर उसे प्रकाशनार्थ तैयार किया है, उसे आप प्रकट कर दें तो इस ग्रन्थका उद्धार होकर बुन्देलखण्डके इन जैन कविकी उत्तम कृति प्रकाशमें आजावे।

हमने विचार किया कि यदि इस ग्रन्थको किसी दानीकी ओरसे उपहार स्वरूप प्रकट करनेका प्रयत्न किया जाय तो इसका प्रकाशन व प्रचार सुलभतया हो सकता है। अतः इसके लिये 'जैनमित्र' में सूचना निकाली, तो दो दानी महाशयोंने इस विषयमें हमसे पूछताछ की; उनमेंसे हिंगनघाट निवासी श्रीमान् सेठ निहालचन्दजी दोशीने इसके उद्धारार्थ व जैनमित्रके ग्राहकोको वितरणार्थ ५००) देना स्वीकार किया। लेकिन इतनेसे इस अपार मंहगीमें यह कार्य नहीं हो सकता था, तौ भी हमने साहस किया कि शेष रुपये अपने दिगम्बर जैन पुस्तकालय सूरतसे लगा देंगे, लेकिन इसका प्रकाशन व प्रचार अवश्य कर देना चाहिये, अतः पण्डितजीको उत्तर देकर इस ग्रन्थकी प्रेस कापी मंगा ली व दानी महाशयको इसकी स्वीकारता दी और

'जैनमित्र' में प्रकट भी किया कि यह महान ग्रन्थ "मित्र' के ग्राहकोंको उपहार स्वरूप दिया जायगा।

इसप्रकार यह कथामय धर्मग्रन्थ प्रकाशमें आ रहा है। इस वर्द्धमानपुराणमें सिर्फ श्री वर्धमानस्वामीका चरित्र ही नहीं है, लेकिन इसमे विद्वान् कविने जैन धर्मके प्रत्येक अंगोंका वर्णन भी यथाप्रसंग किया है, जिससे यह एक धर्मशास्त्र बन गया है।

जैन साहित्यमे संस्कृत-प्राकृत पद्यमें जितने शास्त्रोंकी रचना हुई है उतनी हिन्दी भाषाके पद्य ग्रन्थोंकी नहीं हुई है। कवि भूधरदास-जीके पार्श्वपुराण छंदोबद्ध काव्य–ग्रन्थकी रचनाके बाद इस वर्द्धमान-पुराणकी रचना हिन्दी कवि नवलशाहजीने सं० १८२५ में इतनी विद्वत्तापूर्वक की है कि इसके विद्वान संपादकने इसे 'महाकाव्य' कहा है, जो उचित ही है।

ग्रन्थके अन्तमे कवि नवलशाहजीने अपना परिचय देते हुये अपनी गोलापूर्व जातिकी उत्पत्ति श्री आदिनाथ तीर्थंकर द्वारा की गई बतलाई है। यह आपने जातिप्रेम वश या किंवदन्तियोंके आधारसे लिखा होगा ऐसा प्रतीत होता है।

जातियोंकी उत्पत्ति किसीप्रकार इतनी पुरानी हो ही नहीं सकती। श्री आदिनाथस्वामीके समयमे श्री भरत चक्रवर्तीने क्षत्रिय, वैश्य और शूद्रोंमेसे ब्राह्मण वर्णकी स्थापना की थी अर्थात् उस कालमें सिर्फ ब्राह्मण क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र यह ४ वर्ण ही थे. जातियोंका कोई नाम-निशान ही नहीं था, तब गोलापूर्व जातिकी स्थापना उस वख्त कैसे हो सकती है? वर्तमानमें प्रचलित किसी भी जातिकी स्थापनाका काल १०००० या १२०० वर्षसे पूर्वका नहीं है। श्री० सम्पादक-

जीने भी टिप्पणीमें व अपने आद्य निवेदनमें इस बातको स्पष्ट कर दिया है कि गोलापूर्वोंकी उत्पत्ति उस समय हो ही नहीं सकती। अतः यह कथन भ्रमपूर्ण है।

इस पद्य ग्रन्थमें सम्पादकजीने जगह २ टिप्पणियां दी है तथा आद्य निवेदनमें इस काव्य ग्रन्थकी महत्ता दर्शाई है तथा १०१ विषयोंकी ऐसी बृहत् सूची तैयार कर दी है जिसको पढनेसे संक्षेपमें महावीरचरित्रका सार मालूम होजाता है। सारांश यह है कि **श्री० पं० पन्नालालजी जैन साहित्याचार्यने** इस ग्रन्थके संपादन और संशोधनमें काफी परिश्रम करके इसे सर्वांगसम्पन्न बना दिया है तथा यह कार्य आपने सेवाभावसे ही किया है, जिसके लिये आप अनेकशः धन्यवादके पात्र हैं। और आपकी यह जैन साहित्यसेवा चिरकालतक स्मरण रहेगी। जैन समाज आपकी इस सेवाके लिये आपका जितना भी उपकार माने कम है।

अन्तमें इस ग्रन्थके दानी **श्री० सेठ निहालचन्दजी दोशी हिंगनघाट निवासी**का उपकार माने व आपको धन्यवाद दिये बिना हम नहीं रह सकते, जिन्होंने इस ग्रन्थको प्रकट कराकर 'जैनमित्र' के ४३ वें वर्षके ग्राहकोंको व स्नेही-सम्बन्धियोंको भेट देनेकी व्यवस्था की है। इस ग्रन्थकी कुछ प्रतियां विक्रयार्थ भी निकाली गई है, आशा है कि उनका शीघ्र ही प्रचार हो जायगा ताकि इसकी दूसरी आवृत्ति प्रकट करनेका मौका मिल सके।

सूरत-वीर स० २४६८
आश्विन वदी १
ता० २५-९-४२

निवेदक—
मूलचन्द किसनदास कापड़िया,
—प्रकाशक।

# संक्षिप्त जीवन परिचय-

## श्रेष्ठिवर्य निहालचन्दजी दोशी-हिंगनघाट निवासी।

सेठ श्री निहालचन्दजी दोशी मारवाड प्रान्तमें अजमेर शहरके निवासी सेठ फूलचन्दजी दोशीके सुपुत्र है।

आपका जन्म वि० संवत १९४२ मिती श्रावण सुदी ७ ता० १७-८-१८८५ मे हुआ था। जब आपकी उम्र करीब आठ वर्षकी थी उस समय सेठ चुन्नीलालजी चांदमलजी दोशी हिंगनघाट निवासी फर्मके संचालक सेठ चादमलजी दोशीने आपकी योग्यतासे मुग्ध होकर ता० १०-६-१८९३ को गोदमें लिया। आपकी फर्मसंचालनकी सुयोग्यता देखकर विक्रम सं० १९५६ मिती माह सुदी ५ को नागपुरमे जोटारमलजी छोगालालजीके यहा विवाह संस्कार करा दिया गया।

आपने इस फर्मका कार्य १४ वर्षकी उम्रसे संभालकर अपनी दीर्घदृष्टि तथा व्यवहारकुशलता आदिसे उन्नति करते हुये खण्डेलवाल समाजके मुख्य फर्मोंमें गिनाया।

आप शुरूसे धर्मप्रेमी है, वर्तमानमें आपका नित्य कर्म देवपूजन स्वाध्याय सामायिकके बाद दुकान पर जाना अनिवार्य है।

आपके कर्मवशात् अभीतक आपको कोई संतान नहीं हुई तब आपने इस फर्मका कार्य संभालनेके लिये अपने सगोत्री सेठ बिहारीलालजी दोशी पेलखू जि० मथुरा निवासीके सुपुत्र चि० बाबू सूरजमलजीको मथुरा ब्रह्मचर्याश्रमसे लाकर गोद लिया है ।

आपको जिस समयसे इस अनित्य संसारका अनुभव हुआ है और अपने कर्तव्यका विचार आया उस समयसे आपने मुख्य २ सिद्धक्षेत्र तथा अतिशयक्षेत्रोंकी यात्रा सकुटुम्ब तथा अन्य असमर्थ सजातीय भाई बहिनोंको साथमें लेकर कईवार की, तथा साथ २ क्षेत्रोपर आवश्यकीय कार्योंकी पूर्तिके लिये हजारों रुपयोंका दान करके पुण्योपार्जन किया है ।

| क्षेत्रका नाम | कार्य | लागत रकम. |
|---|---|---|
| मांगीतुंगीजी | धर्मशालाके अन्दर कम्पाउन्डमें विशाल कुवा तैयार कराया | ३५००) |
| नासिक | धर्मशालामें कुवा तैयार कराया | ५००) |
| पावागिरजीमें | कुवा तैयार करनेके लिये | ५००) |
| कारकलमें | कुवा तैयार करनेके लिये | ५००) |
| मुक्तागिरजी | श्री बाहुबलिस्वामीकी मूर्ति स्थापन करनेके लिये | १०००) |
| गिरनारजी | प्रथम पहाड़में पानीका कुण्ड मन्दिरजीके नीचे बनानेके लिये | ११००) |
| सिंदी | मन्दिरका जीर्णोद्धार करनेमें | १०००) |

इसके अलावा आप सकुटुम्ब तथा सजातीय असमर्थ बन्धुओंको लेकर जब श्री गोमटस्वामीके महा मस्तकाभिषेकके समय मेलेमें गये उस समय आपने ३०००) रुपया खर्चकर मुख्य २ क्षेत्रोंकी यात्रा कराई । इसतरह आपने अभी अभी तीन वर्षमें ११०००) रुपयाका दान करके अपनी कमाई हुई लक्ष्मीका सदुपयोग किया ।

आपने दर दर जाकर मुनिराजोंको आहारदान व शास्त्रदान आदि देकर पुण्योपार्जन किया ।

आपके फर्म द्वारा निर्मापित हिंगनघाटमें दो मन्दिर हैं, जिनकी कुल व्यवस्था कारभार संभालते हुये आगेके लिये मंदिरोंकी व्यवस्था सुचारुरूपसे चलानेके लिये करीब ६००) रुपया सालकी आयकी स्टेटका इन्तजाम कर दिया है तथा जिला वर्धामें सिन्दी नामक ग्रामके मंदिरका जीर्णोद्धार कराकर उसका कारभार आप चलाते हैं ।

इसके अलावा इस चातुर्मासके उपलक्षमें आपने एक सरस्वती भवनकी स्थापना की, जिसमें मुख्य मुख्य ग्रन्थोंका संग्रह करके बहुत बड़ी कमीकी पूर्ति की। साथमें आपके विचार इस समय एक अद्वितीय धर्मप्रभावना करनेके हृदय समुद्रमें उत्पन्न हुये, लेकिन वर्तमान वातावरणके कारण प्रत्यक्षरूपमें करनेमें असमर्थ रहे, किन्तु आप हमेशा श्री महावीरस्वामीसे यही प्रार्थना करते रहते है कि हमारी यह मनोकामना शीघ्र सफल हो ।

इसप्रकार आप इतने थोड़े समयके अन्दर क्षेत्रोंकी कमीकी पूर्ति करते हुये पुण्योपार्जन करके यशके भागी बने ।



**श्रीमान सेठ निहालचन्दजी दोशी, हिंगनघाट।**

जन्म सं० १९४२ श्रावण सुदी ७ ता० १७-८-८५

[ इस ग्रन्थके दानी ]

आपको नित्य स्वाध्याय करते हुये करीब चालीस वर्ष होने आये लेकिन जब शास्त्र ज्ञानमें विशेष उन्नति नहीं हुई तब आपको कर्मोदयका आभास हुआ तब आपने ज्ञानावरण कर्मके क्षय करनेके लिए 'जैन-मित्र के ग्राहकोंको तथा कुछ स्नेही संबंधी भाइयोंके स्वाध्यायार्थ श्री वर्द्धमानपुराणकी ११०० प्रतियां भव्यात्माओंको भेंट करनेके लिये स्वीकारता दी।

आपकी धर्मपत्नीका स्वभाव बहुत ही सरल और शान्त है। आप हमेशा अपने पतिके कार्योंमें पूर्ण सहयोग देती है तथा समया-नुसार नित्य धार्मिक क्रियाओंको करती हुई घरका कारभार संभालती है।

—प्रकाशक।



# शुद्धाशुद्ध पत्रक।

| पृष्ठ | छन्द नम्बर | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ६ | ४१ | अर विन्द | अरविन्द |
| १० | ७४ | चादन | न्हाटन |
| १३ | ३ | सुदरशन | सुदर्शन |
| १५ | १९ | काननमे | काननमें |
| १६ | ३० | दुःख | दुख |
| १७ | ४१ | जहाँ | जहँ |
| २३ | ९९ | तानकी | तामकी |
| २४ | १०८ | जाय | जाइ |
| २६ | टिप्पणीमें | १ कुबेर | १ कलेर |
| २७ | १३३ | कुपथ पाक पाक | कुपथ पाक |
| २८ | १ | अआचरे | आचरे |
| २८ | ८ | कुतुही | कुतुही |
| २९ | १८ | सदफा | हफा |
| २९ | १९ | तिम | तीम |
| ३० | २१ | निज पान | निज निज पान |
| ३१ | २१ | सफल | सकल |
| ३१ | ३४ | नरक दुःख | नरकगति दुख |
| ३३ | ५९ | मृग | शृग |
| ३४ | ६२ | यही | याही |
| ३७ | [illegible] | ज्वलनजटि | ज्वलनजटी |
| ३८ | १०७ | चक्र | चक्र |
| ३९ | ११३ | रार | शार |
| ३९ | ११६ | लरें | लरें |
| ४० | ११९ | सम्हारन | सम्हार न |

| पृष्ठ | छन्द नम्बर | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ४० | १२३ | तिपृष्ठ | त्रिपृष्ठ |
| ४३ | १६० | देह तह तहँ | देह तहँ |
| ४६ | १८२ | भृगतैं | भुगतै |
| ४७ | १ | त्रिजग | त्रिजगत |
| ४७ | ७ | कृपावन्त | कृपावन्त |
| ४७ | टिप्पणीमें | छोडा | थोडा |
| ४८ | १२ | वध बिन | वर्धावन |
| ४८ | १३ | बहु | बहुत |
| ५३ | ६६ | ओर | अरु |
| ६० | १३१ | नहीं | नहिं |
| ६१ | १४२ | कापकौ | कायको |
| ६७ | ३७ | हुम चढि | हय चढि |
| ६७ | ४१ | मनि | पुनि |
| ६९ | ५८ | मनको | बलको |
| ७४ | १०७ | चिन्दानन्द | चिदानन्द |
| ७४ | १०७ | सर्गोत्तम | सर्वोत्तम |
| ७५ | ११० | नव भव | नर भव |
| ७७ | १२५ | तज | तजे |
| ७८ | १३४ | पुण्यजनित | पुण्यजनितबहु |
| ८० | ८ | निशक्कादिक | निःशङ्कादिक |
| ८५ | टिप्पणीमे | उपपाद शैया | उपपाद शय्या |
| ८६ | ६८ | आदि तरु | आदिक तरु |
| ८७ | ७१ | वल्भिका | वल्भिका |
| ८८ | ८२ | मुगन्ध | सुगन्ध |
| ९५ | २७ | दह | द्रह |
| ९६ | ३६ | दूजी | दूजी |
| २०० | २५ | सोतादा | सीतोदा |

| पृष्ठ | छन्द नम्बर | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १०१ | टिप्पणीमें | दिया है | दी है |
| १०४ | १११ | नैन | नैन |
| १०५ | ११८ | नम्र | नम्र |
| १२१ | ४५ | जन्मामेंक | जन्मा मेंक |
| १२२ | ५८ | कल्पद्रुम | कल्पद्रुप |
| १४८ | १७२ | पश्चिम | पश्चिम |
| २०७ | ३१२ | छाजईमें | छाजई |
| २२५ | ३६ | निजर | निर्जर |
| २३७ | १६४ | मधुर | मधुर |
| २५१ | ८२ | निमल | निर्मल |
| २६५ | ६० | नारक | नारक |
| २६६ | टिप्पणीमें, | मान | मान |
| २७२ | प्रथम गाथामें | णवहि | णवदि |
| २७८ | टिप्पणीमें, | घटाकर | घटाकार |
| २७९ | १७८ | छेदोपस्थान | छेदोपस्थापन |
| २८० | १८१ | तीनके | तिनके |
| २८० | १८७ | इतनें | इनतें रहित |
| २८८ | टिप्पणीमें, | सर्वघाति, सर्वघाति | सर्व घाति |
| ३०६ | टिप्पणीमें, | भ्रुल्तामध्ये | भ्रूल्तामध्ये |
| ३५५ | ५१ | नैनु | नैनु |
| ३६७ | १५९ | जे न करें | 'जे नर करें' |
| ३७५ | २२८ | चक्री पद | चक्री पद |
| ३७७ | २५२ | हस्तिनागपुर, | हस्तिनागपुर |
| ३८५ | ३३२ | मुख सों | मुख सों |



# आद्य निवेदन।

हिन्दी साहित्यके विचारक विद्वानोंका आज यह स्पष्ट मत होगया है कि हिन्दी भाषाकी उत्पत्ति और विकासमें जैन कवियोंने सबसे ज्यादा भाग लिया है। हिंदीभाषाका उत्पत्तिकाल विक्रम संवत् ७१० माना जाता है। और उसकी उत्पत्ति प्राकृत तथा अपभ्रंश भाषासे हुई मानी जाती है। उसके बाद उसमें क्रमिक परिवर्तन और परिवर्धन होते रहे—अनेक जैन अजैन कवियोंने उसके साहित्यको पल्लवित किया है। जिसप्रकार संस्कृत कवियोंका ध्यान पद्य रचनाकी ओर ही अधिक रहा है उसीप्रकार हिन्दी कवियोंका ध्यान भी पद्य रचनाकी ओर ही अधिक रहा है।

हिन्दी साहित्यमें आज जो गद्य साहित्य उपलब्ध है वह बहुत प्राचीन नहीं है। मेरी इच्छा थी कि मैं यहां उत्पत्ति-कालसे लेकर आजतककी गद्यपद्यरूप हिन्दीके नमूने उपस्थित करता तथा जैन कवियोंने अपनी रचनाओंके द्वारा उसके विकास और वर्धनमें जो भाग लिया है उसका क्रमपूर्ण परिचय पाठकोंके सामने रखता, परन्तु इस मंहगाईके जमानेमें उस सबका यहां उल्लेख करना उचित नहीं मालूम होता। इसलिये सामग्रीका संकलन रहते हुए भी उस विषयमें यहां कुछ भी नहीं लिखता।

## ग्रन्थका आधार और उसका अन्तःपरीक्षण।

यह वर्धमानपुराण ग्रन्थ कविवर नवलशाहजीकी पद्यात्मक रचना है। ग्रन्थकर्ताने लिखा है कि हमने इसकी रचना आचार्य सकलकीर्ति द्वारा विरचित संस्कृत वर्धमानपुराणके अनुसार की है, परन्तु दोनोंको देखनेसे पता चलता है कि कविवरने अपने ग्रन्थमें संस्कृत वर्धमानपुराणसे कथाभाग मात्र ही लिया है, इनकी वर्णनशैली स्वतन्त्र है। ग्रन्थकर्ताने अपने इस ग्रन्थमें धर्मशास्त्रका वर्णन भी बहुत विस्तारके साथ किया है। मेरा तो ऐसा ख्याल है कि रचना करते समय कविका यह ख्याल रहा है कि मैं इसे केवल काव्यग्रन्थ न बनाकर धर्मशास्त्रका भी ग्रन्थ बना दूं और इसीलिये उन्होंने इसमें धर्मशास्त्रके प्राय प्रत्येक अंगोंका विस्तारके साथ वर्णन किया है।

कविवर भूधरदासजी द्वारा रचित हिन्दी पद्यबन्ध पार्श्वपुराण हिन्दीका एक स्वतन्त्र महाकाव्य कहा जाता है, उसकी रचना इस ग्रन्थसे पहले हो चुकी थी। दोनोंकी रचना देखनेसे मालूम होता है कि वर्धमानपुराणके रचयिताने पार्श्वपुराणका अच्छी तरह अवलोकन किया है, क्योंकि इस ग्रन्थमें कितने ही ऐसे प्रकरण मिलते हैं जिनकी रचना प्राय पार्श्वपुराणकी पद्धतिपर ही हुई है, परन्तु इसमें धर्मशास्त्रका वर्णन उससे भी कहीं अधिक मात्रामें हुआ है। इन्होंने धर्मशास्त्रके वर्णनमें हरिवंशपुराण, चरचा शतक, ज्ञानार्णव, द्रव्यसंग्रह, गोम्मटसार, तत्वार्थसूत्र और त्रिलोकसारका विशेष आश्रय लिया मालूम होता है।

कहीं कहीं धर्मशास्त्रके वर्णनमें कुछ अंश ऐसे भी लिखे गये

है जिनका कुछ आधार नहीं मालूम होता और ऐसा होनेसे उनका वर्णन पूर्व परम्परासे असंगत जान पडता है, परन्तु ऐसे स्थल बहुत ही थोडे हैं और उनके नीचे हमने नोट्स भी लगा दिये है, जिससे पाठकोको किसी प्रकारकी भ्रान्ति नही हो सकेगी। जो अंश पूर्व परम्पराके विरुद्ध लिखे गये हैं उनके वैसा लिखनेमे ग्रन्थकर्ताका अभिप्राय दूषित नही जान पडता, किन्तु उन्होंने जिन संस्कृत प्राकृत सूत्र अथवा गाथाओंके आधारपर वे अंश लिखे है उन्हे उनका अर्थ समझनेमें भ्रान्ति हुई मालूम होती है, और जो संस्कृतका प्रौढ विद्वान् नहीं है उसके ऐसा होना असंभव नहीं है।

इस ग्रन्थकी रचना दोहा, चौपाई, सोरठा, गीता, जोगीरासा, इकतीसा–सवैया, चाल, पद्धति, तेईसा, गाथा, छप्पय, करखा, अरिल्ल, चच्चरी, त्रिभङ्गी और शार्दूलविक्रीडित छन्दमें की गई है, परन्तु गाथा और शार्दूलविक्रीडित ग्रन्थकर्ताकी निजकी रचना नही है। 'उक्तं च' कहकर उनका ग्रन्थान्तरोंसे उद्धरण किया है। कुछ सवैया भी दूसरे ग्रन्थोंसे उद्धृत किये गये है। ग्रन्थकर्ताने ग्रन्थके अन्तमें अपने छंदोंका परिमाण भी बतलाया है जो कि नीचे लिखे हुए चक्रमे स्पष्ट किया गया है, परन्तु छानबीन करनेपर उसका प्रमाण ठीक ठीक नहीं मिलता। हा, ग्रन्थकर्ताने सब छन्दोंका जितना जोड बतलाया है उतना अवश्य मिल जाता है। होसकता है कि इसमें हमारी गणनामें भूल होगई हो अथवा इस वर्धमान पुराणकी अनेक जगहकी अनेक प्रतियोंमें पाठ-भेद पाये जाते हैं इसलिये संभव है कि किसी अन्य प्रतिके आधारसे ग्रन्थकर्ता द्वारा कहा हुआ प्रमाण ज्योंका त्यों निकल आता हो।

| छन्द नाम | ग्रन्थकर्ता द्वारा बतलाया हुआ परिमाण | उपलब्ध परिमाण |
|---|---|---|
| चौपाई | २९६६ | २९६० |
| दोहा | ४०८ | ४२१ |
| सोरठा | १२ | १० |
| गीता | ६३ | ७३ |
| जोगीरासा | ५० | ३६ |
| उल्लाला | ८ | ८ |
| नाराच | ४७ | ४२ |
| पद्धरि | १८७ | ११४ |
| नेटका | ६ | ६ |
| गाथा | १ | ४ |
| छप्पय | ८ | ७ |
| कामदा | ४ | २ |
| अडिल्ल | २० | २० |
| चर्चरी | ६ | ५ |
| त्रिभंगी | ११ | ९ |
| कवित्त | १ | १ |
| | ३८०६ | ३८०३ + ३ त्रुटित |

## संशोधन और सम्पादन ।

हमें गत वर्ष ग्रीष्मावकाशके समय मास्टर पंचमलालजी साधेलीय द्वारा वर्धमानपुराणकी एक प्रति मिली । यह प्रति सि० कारेलाल कुन्दनलालजी सागरके मंदिरकी है । इसकी पत्र संख्या १३२½ है । सिगई बूधूलालजीने उसकी प्रतिलिपि की है, प्रतिलिपि अर्वाचीन ही है और अनभिज्ञ लेखकोंके द्वारा प्रतिलिपि होनेमें जो अशुद्धियां रह जाती हैं उनकी इसमें भी कमी नहीं है, परन्तु अपेक्षाकृत शुद्ध और सुवाच्य है । जो अशुद्धियां रही हैं वे साधारण है, उनका मूल

शब्द समझनेमें कुछ कठिनाई नहीं हुई है। लेखकके प्रमादसे मूल कापीमें छन्दोंके नम्बर देनेमें कुछ क्रमभङ्ग हो गया है जो हमने नवीन प्रतिलिपि करते समय ठीक कर दिया है। जिस प्रति परसे यह प्रतिलिपि की गई थी वह भी बहुत प्राचीन नहीं है और लेखन-सम्बन्धी अशुद्धियां छोडकर दोनोंमे कुछ विशेषता नहीं पाई जाती।

मास्टर पंचमलालजीने उक्त पुस्तक देते हुए मुझसे कहा कि आप इसका संशोधन कर दीजिये, हम अपने सांधेलीय प्रेसमें इसे प्रकाशित करना चाहते हैं। ग्रीष्मावकाशका समय था इसलिये हमने कार्य शुरू कर दिया। मूल पुस्तकपर संशोधन और टिप्पणी देना उचित नहीं समझा गया, इसलिये मुझे ही उसकी दूसरी कापी करनी पडी। भारी परिश्रमके बाद लगभग १½ माहमें यह कार्य पूर्ण होगया। पूर्ण होनेपर मैंने मास्टर सा०से कहा कि आपका कार्य तैयार होचुका है, प्रकाशित कब करायेंगे? परन्तु कागज वगैरहकी मंहगाईके कारण उन्होंने उसके प्रकाशनमें विलम्ब बतलाया। तैयार चीजका बहुत समयतक पडा रहना अच्छा नहीं, यह सोचकर हमने मास्टर सा०की आज्ञासे श्रीमान् मूलचन्द्र किसनदासजी कापडियाको लिखा और उन्होंने इसे प्रकाशित करना सहर्ष स्वीकृत कर लिया, जिससे कुल मेटर सूरत भेज दिया गया। अब यह पुस्तक उन्हींके सत्प्रयत्नसे प्रकाशित होरही है अतः उक्त महाशय धन्यवादके पात्र हैं।

इस ग्रन्थमें धर्मशास्त्रके कितने ही स्थल इतने दुरूह और विस्तृत है कि जबतक उनका सरल हिन्दीमें गद्यानुवाद न किया जावे तबतक हरएक पाठकोंको उनसे यथोचित लाभ नहीं होसकता। मेरी इच्छा भी थी

कि ग्रन्थके अन्तमें ऐसे परिशिष्ट जोड़ दिये जाते जिसमें सब विषय स्पष्ट हो जाता परन्तु इस समय वह सब विचार मनके मन ही रखना पड़ते है। यदि सुअवसर मिला तो आगेकी आवृत्तियोंमें इन सब विषयोंका खुलासा करनेका प्रयत्न करूंगा।

जहां टिप्पणीसे काम चल सकता था हमने वहां टिप्पणी दे दी है और जहां टिप्पणीसे काम चलता नहीं दिखा वहां उस वर्णनके आधारभूत ग्रन्थोंके नाम लिख दिये हैं तथा यह भी लिख दिया है कि इस विषयका स्पष्ट वर्णन अमुक ग्रन्थमें मालूम करना चाहिये। हमारे कुछ मित्रोंकी सलाह थी कि ग्रन्थका संशोधन इस रीतिसे किया जावे कि जिससे ग्रन्थकी भाषा आजकी भाषा हो जावे परन्तु मुझे वह सलाह ठीक नहीं मालूम हुई, क्योंकि इससे ग्रन्थकी प्राचीनता और यथार्थता लुप्त हो जाती है। इसलिये हमने ग्रन्थकर्ताके मूल शब्दोंको अक्षुण्ण रखा है। अत्यन्त आवश्यकता पड़ने पर ही उनमें उचित परिवर्तन किया है।

## ग्रन्थकी भाषा।

ग्रन्थकी भाषाको न तो ब्रजभाषा ही कहा जा सकता है और न खड़ी बोली ही। किन्तु यह उत्तरकालिक हिन्दी है। हमारे कवि बुन्देलखण्डके अलंकार थे इसलिये उनकी भाषामें बुन्देलखण्डी हिन्दी भाषाके बहुतसे शब्द प्रयुक्त हुए हैं, जैसे 'लावौं', 'चॅवुरौ' आदि, परन्तु वे अपने स्थानपर अनुचित नहीं मालूम होते।

किसी भी कविकी भाषापर उसके निवास प्रदेशमें प्रचलित हुई भाषाका प्रभाव अवश्य रहता है। ग्रन्थको एकवार प्रारम्भसे अन्त तक

देख जानेपर यही मालूम होता है कि कविकी भाषा उनकी निसर्ग सिद्ध भाषा है—इसमें कृत्रिमता नहीं है—दूसरोंके शब्दोंको उन्होंने अपना नहीं बनाया है। बीच बीचमें अलंकारकी पुट भी दी गई है जिससे भाषाकी सुन्दरता बढ़ गई है। इसमें कुछ शब्द ऐसे भी है जिनका नवीन पाठक विपरीत अर्थ समझ सकते है, जैसे 'अस्तुति', 'अस्तवन' आदि। परन्तु बुन्देलखण्डमें 'स्तुति' को 'अस्तुति' और 'स्तवन' को 'अस्तवन' अब भी बोला जाता है। यदि उन शब्दोंसे प्रथम अक्षर अलग कर दिये जाते हैं तो छन्दोभंग हो जाता है, इसलिये पाठकोंको ध्यान रखना चाहिये। वह कविकी भूल नहीं है, किन्तु उनके निवास क्षेत्रका प्रभाव है। हमने ऐसे शब्दोंपर टिप्पणी भी दे दी है। लेखकोंके प्रमादसे कही कही कुछ अंश त्रुटित हो गया है, दोनों प्रतियोंमें मिलान करनेपर भी जब ठीक नहीं मिला तब या तो उस स्थानको खाली छोड़ दिया गया है या विशेष हानि न समझकर प्रकरणके अनुसार कोष्ठकके भीतर अपनी ओरसे पाठ जोड दिया गया है और उसकी सूचना-टिप्पणी दे दी गई है। ४०४ पृष्ठपर ३ चौपाइयोंका पाठ मूल पुस्तकमें त्रुटित है वहां उनकी जगह खाली छूटी हुई है। मूल पुस्तकमें नंबर भी त्रुटित पाठके छोड दिये गये है परन्तु हम इस मुद्रणमें उनका इशारा नही कर सके, और न नम्बर ही छोड सके। स्मरण रखते हुए भी यह कार्य रह गया इसका हमें रंज है। हां टिप्पणीमें पाठ त्रुटित होनेकी सूचना अवश्य दे दी गई है।

इस ग्रन्थमें कितनी ही जगह ऐसे भी शब्द प्रयुक्त हुए हैं जो

गुरु रूपसे लिखे गये हैं, परन्तु उनका उच्चारण लघुरूप लेना पडता है और लघुरूप लिखे हुए शब्दोंका गुरु रूप उच्चारण करना पडता है। ऐसे शब्दोंका उच्चारण करने और मात्राएं गिननेके समय पाठकोंको सावधानीसे काम लेना चाहिये, नहीं तो छन्दोभङ्ग प्रतीत होने लगता है। उस समयकी हिन्दी हीमें ही क्यों, आजकी हिन्दीमें भी ऐसे अनेक शब्द बोले और लिखे जाते हैं जिनके उच्चारण और लिखनेमें कुछ अन्तर पड जाता है। जैसे अमृत शब्दमें 'अ' वर्ण लघु लिखा जाता है परन्तु उसका उच्चारण आजकल दीर्घ होने लगा है। वह यद्यपि गलत है परन्तु प्रचलित परम्पराको कौन रोक सकता है?

## कविका परिचय और ग्रन्थ निर्माणकाल।

वर्धमानपुराणके रचयिता कविवर नवलशाहजी हैं। इन्होंने इसी ग्रन्थके अन्तमें अपना विस्तृत परिचय स्वयं लिखा है जिससे उनके जीवनचरित्र पर प्रकाश डालनेमें बहुत सुविधा हुई है। यह 'गोलापूर्व जैन' थे, इनका गोत्र 'प्रजापति' और बैंक 'वड्चँदेरिया' था। आपने अपने पूर्वजोंका परिचय देते हुए लिखा है कि भेलसी गांवमें भीषमशाहु रहते थे उनके चार पुत्र थे—१–बरोहन, २–कृपानिधान, ३–अहमन और रतनशाह। पिता पुत्र सभी धर्मात्मा थे, सम्पत्ति भी अटूट थी इसलिये उनके द्वारा हमेशा धार्मिक कार्य होते रहते थे। एक दिन पिता पुत्रोंने मिलकर विचार किया कि अपने पास अतुल्य सम्पत्ति है, राज्यदरबारमें भी पर्याप्त सन्मान है और समस्त जनता भी हम लोगोंको चाहती है इसलिये कोई ऐसा काम करना चाहिये

---

१–यह गांव टीकमगढ स्टेटसे १८ मील दूर है।

जिससे पवित्र जैन धर्मकी प्रभावना हो। कुछ देरकी सलाहके बाद जैन मन्दिर निर्माण, बिम्ब प्रतिष्ठा और गजरथ चलानेका निश्चय किया गया। सम्पत्तिकी कमी नहीं थी इसलिये दूसरे ही दिनसे मन्दिर निर्माणका कार्य शुरू होगया और कुछ ही महिनोंमें बनकर तैयार होगया। तोरण ध्वजा आदिसे मन्दिर सजाया गया। जगह जगह निमन्त्रण भेजकर सहधर्मी भाइयोंको बुलाया गया। शुभ मुहूर्तमें गजरथका फेरा हुआ। आये हुए लोगोंका खूब सन्मान किया गया। रथोत्सवके समय मनुष्योंकी अपार भीड एकत्रित हुई थी उन सबके भोजनपानकी व्यवस्था भी भीषमशाहके द्वारा ही की गई थी। बुन्देलखण्डके कुछ वृद्ध मनुष्योंके मुंहसे हमने सुना है कि उस रथमे इतनी अधिक भीड़ हुई थी कि ५२ मन मिर्चोंका चूरमा परोसनेको नही हुआ था।

उस समय भेलसी गांवके मुखिया लोदी ठाकुर थे. उन्होंने चार संघके साथ मिलकर भीषमशाहजीको टीका किया और सिगई पद दिया। यह घटना सं० १६५१के अगहन मासकी है। उस समय बुन्देलखण्ड शिरोमणि राजा जुझारका राज्य था। इस पुण्य कार्यसे सिगई भीषमशाह-जीका कुल उत्तरोत्तर वृद्धि और सम्पत्तिको प्राप्त होता गया। उनके चौथे पुत्र जो रतनशाह थे उनके जद्दोले नामक पुत्र हुए। जद्दोलेके आनंदी-राम और आनंदीरामके मनिराम नामक पुत्र हुए। परिस्थितिमें परिवर्तन होनेसे मनिरामजी भेलसीको छोडकर खटोला ग्राममें रहने लगे। यह ग्राम बुन्देलखण्डमें गंज मलाराके पास है। मनिरामजीके चार पुत्र हुए— १ केशवराय, २ हरजू, ३ खाडेराय और परमानन्द। उनमें खाडेरायके

३ पुत्र हुए—१ देवाराय, २ भोज इन्द्र और ३ मनभान। देवाराय-जीके प्राणमती पत्नीसे चार पुत्र हुए—१ नवलशाह, २ तुलाराम, ३ घासीराम और बान्धवसिंह। इनमेंसे प्रथम नवलशाह ही इस ग्रन्थके कर्ता हैं। इनकी वंशपरम्परा इसप्रकार है—




उस समय वहां क्षत्रशालके वंशजोंका राज्य था जो कि हिन्दू धर्मावलम्बी थे। राजा अपनी प्रजाका बहुत ही नीतिपूर्वक पालन करते थे इसलिये उनकी प्रजा हर तरहसे सुखी रहती थी।

कविवर नवलशाहजीने अपने पुत्रकी सहायतासे इस हिन्दी भाषाके छन्दोबद्ध वर्धमानपुराणकी रचना की थी। ग्रंथरचनाकी समाप्ति चैत्र सुदी पूर्णिमा बुधवार विक्रम संवत १८२५के प्रात काल हुई थी। यह कवि बुन्देलखण्डके कवियोंमें अत्यन्त श्रेष्ठ कवि थे। पाठकगण-

ग्रन्थका स्वाध्याय कर उनकी कविताशैली तथा धर्मशास्त्र विषयक ज्ञानकी परख स्वयं करेंगे। विस्तारके भयसे मैं यहां उनकी सुन्दर कविताओंके नमूने उद्धृत नही कर सका हूं। इस ग्रन्थके सिवाय इनकी और कोई सन्दर्भरूप रचना अभी तक देखनेमे नहीं आई। हां, भजन वगैरह प्रकीर्ण रचनाएं बुन्देलखण्डमें जहां तहां पाई जाती हैं। वर्धमानपुराणमें महाकाव्यके समस्त लक्षण पाये जाते है इसलिये यह हिन्दीका एक स्वतन्त्र महाकाव्य कहा जा सकता है।

## एक विशेष बात।

कविवर नवलशाहजीने अपना परिचय लिखते समय गोलापूर्व जातिके उद्भवके विषयमें एक विशेष बात लिखी है जो कि इसप्रकार है—

चौपाई।

'गोयलगढ़के वासी तेस, आए श्री जिन आदि जिनेश।
चरणकमल प्रनमै धर शीस, अरु अस्तुति कीनी जगदीश॥'
तब प्रभु कृपावन्त अति भये, श्रावक व्रत तिनहूंको दये।
क्रिया चरणकी दीनी सीक, आदर सहित गही निज ठीक॥
पूर्व हि थापी नेत ज़ु एह, अरु गोयलगढ़ थान कहेह।
तातैं गोलापूरब नाम, भाष्यो श्री जिनवर अभिराम॥'

उन्होंने यह सब किस आधारपर लिखा, बहुत प्रयत्न करनेपर भी मैं इस बातका पता नही चला सका। आज जैन समाजमें जो प्रचलित उपजातियां और उनके गोत्र, बेंक तथा मूर वगैरह पाये जाते है प्रायः उन सभीका सच्चा इतिहास धपलेमें है। हम लोग अपने प्रमादसे अपना सच्चा इतिहास सुरक्षित नही रख सके यह भारी दुःखका

कई घंटे एक आसनसे बैठकर ग्रन्थके धर्मशास्त्र सम्बन्धी अंश दूर किये हैं। पण्डितजीकी कृपा और परिश्रमके प्रति हम अपनी कृतज्ञता प्रकट करते हैं।

इस ग्रन्थका शुद्धिपत्रक तथा विषयसूची श्रीमान् देवेन्द्रकुमारजी बनारस और हीरालालजी पांडे सागरने तैयार की है इसलिये मैं इनका भी आभार मानता हूं।

## क्षमा याचना।

मैंने ग्रन्थके संशोधन तथा सम्पादन आदिमें अपनी शक्तिवश पूरा प्रयत्न किया है फिर भी अनेक अशुद्धियोंका रह जाना संभव है इसलिये मैं अपने विद्वान् पाठकोंसे क्षमायाचना करता हुआ प्रार्थना करता हूं कि वे उसे शुद्ध कर पढ़ें और उनकी सूचनाएं मुझे भी देनेकी कृपा करें ताकि आगेकी आवृत्तियोंमें वे दूर की जा सकें।

विनीत—

पन्नालाल जैन।

"वसन्तकुटीर"–सागर
ता० ३१–९–४२.



| नं० विषय | पृष्ठ | पद्य |
|---|---|---|
| १५–भगवान् आदिनाथके समवशरणमे भरत-चक्रवर्तीने पूछा कि हमारे कुलमे आपके समान और कौन होगा ? इसका उत्तर । | २१–२२ | ८५–९१ |
| १६–मरीचिकुमारका कपिलमतका प्रचारकरना। | २२–२३ | ९२–९६ |
| १७–कुतपके प्रभावसे मरीचिकुमार ब्रह्म स्वर्गमे देव हुआ । | २३ | ९७–९८ |
| १८–वहांसे च्युत होकर भरतक्षेत्रकी साकेता नगरीमे कपिल ब्राह्मण और काली ब्राह्मणीके जटिल नामका पुत्र हुआ । | २३ | ९९–१०१ |
| १९–जटिल, परिव्राजक होकर कुतपके प्रभावसे सौधर्म स्वर्गमे देव हुआ, वहांसे मनुष्य तथा देवकी अनेक पर्याय धारण कर स्थावर योनियोंमे भ्रमण करता रहा । | २३–२७ | १०२–३३ |
| २०–अन्त मङ्गल । | २७ | १३४ |

तृतीय अधिकार—

| | | |
|---|---|---|
| २१–मङ्गलाचरण | २८ | १ |
| २२–मगध देशकी राजगृही नगरीमे साडिल विप्रके यहां स्थावर नामका पुत्र हुआ । फिर परिव्राजककी दीक्षा धारण कर महेन्द्र स्वर्गमे देव हुआ । वहांसे चयकर राजगृही नगरीमे विश्वभूति राजाके विश्वनन्द नामका पुत्र हुआ । | २८ | २–६ |
| २३–यहां अपने चचेरे भाई विशाखनन्दी द्वारा किये गये विद्वेषका वर्णन । | २८–३१ | ७–४० |
| २४–विश्वनन्दीका दीक्षा लेना, यह समाचार सुनकर विशाखनन्दीके पिता विशाखभूतिका चिन्तित होकर दीक्षा लेना और तपके प्रभावसे महाशुक्र स्वर्गमे उत्पन्न होना । | ३२ | ४१–५१ |

| सं० | विषय | | पृष्ठ |
|---|---|---|---|
| | वंदनाको गया। वहाँ मुनिराजके मुखसे धर्मोपदेशको सुनकर दीक्षित हो गया। और तपस्याके प्रभावसे लान्तव स्वर्गमें देव हुआ। वहां उसके विभव तथा धार्मिक चर्याका वर्णन। | | |
| ३१– | कौशल देशकी अयोध्यापुरीमे वज्रसेन राजा राज्य करते थे। उनकी रानीका नाम शीलवती था। पूर्वोक्त देव लान्तव स्वर्गसे चयकर इन्हींके हरिषेण नामका पुत्र हुआ। वहां उसके विभव आदिका वर्णन। समय पाकर हरिषेणका दीक्षित होना। और महा शुक्र स्वर्गमे देव होना। | ५७–६२ | १०५–१५६ |
| | **पञ्चम अधिकार—** | | |
| ३२– | मङ्गलाचरण। घातकी खण्डके पूर्व विदेहक्षेत्रमे पुष्कलावती देशकी पुण्डरीकिणी नगरीमे राजा सुमित्र और रानी सुव्रता निवास करती थीं। पूर्वोक्त देव महाशुक्र स्वर्गसे चयकर प्रियमित्र कुमार नामक पुत्र हुआ। क्रमसे वह पिताका पद पाकर चक्रवर्ती हुआ। चक्रवर्तीकी विभूति, चौदह रत्न, नवनिधि, देश, आश्रित राजा, बल, पचेन्द्रियोंके विषय, महल तथा सेना आदिका वर्णन। | ६३–७२ | १–९१ |
| ३३– | प्रियकुमार चक्रवर्तीकी धार्मिक प्रवृत्तिका वर्णन। एकवार चक्रवर्ती सीमन्धरस्वामीके समवशरणमें गये। भगवान्‌की दिव्य ध्वनि सुनकर उसका चित्त विषयोंसे | ७३–७९ | ९२–१४२ |

| नं० | विषय | पृष्ठ | पद्य |
|---|---|---|---|
| | विरक्त होगया। उसी समय उसने बारह अनुप्रक्षाओंका चिंतवन कर और वैराग्य भावनायें भाकर दीक्षा ले ली। तथा तपके प्रभावसे सहस्रार स्वर्गमें देव हुआ। वहां उसके विभव, आहार, आयु आदिका वर्णन। | | |
| **षष्ठम अधिकार—** | | | |
| ३४— | मङ्गलाचरण। जम्बूद्वीप भरतक्षेत्रके छत्राकार नगरमें नन्दवर्ध राजा राज्य करते थे। उनके वीरमती नामकी रानी थी। उक्त देव स्वर्गसे चय कर उन्हींके नन्द नामका पुत्र हुआ। यहां उसके राज्य आदिका वर्णन। एक दिन नन्दराजा प्रौष्ठिल नामक मुनि महाराजसे धर्मोपदेश सुनकर दीक्षित होगया। और तप करने लगा। उसी समय उसने सोलहकारण भावनाओंका चिंतवन कर तीर्थंकर प्रकृतिका बंध किया और अन्तमें समाधिमरण कर अच्युत स्वर्गमें इन्द्र हुआ। वहां उसके विशाल वैभवका वर्णन। | ८०—९२ | १—१३० |
| **सप्तम अधिकार—** | | | |
| ३५— | मङ्गलाचरण। जम्बूद्वीपका विस्तृत वर्णन। | ९३—१०१ | १—८२ |
| ३६— | भरतक्षेत्रके आर्यखण्डमें मगधदेशका वर्णन वहां कुण्डलपुर नगरमें राजा सिद्धार्थ और रानी प्रियकारिणीका वर्णन। देवोंने आकर नगरीकी रचना की। तथा | १०२—११६ | ८३—२३३ |

| नं० | विषय | पृष्ठ | पद्य |
|---|---|---|---|
| | रानीने सोलह स्वप्न देख पतिसे उनका फल पूछा। देवियों द्वारा जिनमाताकी सेवा होना और देवोंका गर्भ कल्याणकके लिये कुण्डलपुर आना। और गर्भकालमे देवियोंका मातासे अनेक पहेलियोंका पूछना, आदि। | | |

अष्टम अधिकार—

| | | | |
|---|---|---|---|
| ३७ | मङ्गलाचरण। चैत्र शुक्ल त्रयोदशीके दिन पूर्वोक्त अच्युत स्वर्गका इन्द्र, महाराज सिद्धार्थको महारानी प्रियकारिणीके वर्धमान नामक पुत्र हुआ। चतुर्निकायके देवोंने विभूति सहित ले जाकर भगवानका जन्माभिषेक किया। वहांसे वापिस आकर उनके माता पिताका सन्मान कर सौधर्म इन्द्रने ताण्डवनृत्य किया। इत्यादिका वर्णन। | ११६—१२८ | १—१२० |

नवम अधिकार—

| | | | |
|---|---|---|---|
| ३८ | मङ्गलाचरण। वर्धमान जिनेन्द्रकी बाल्यावस्थाका वर्णन। | १२९—१३४ | १—५५ |
| ३९ | भगवान्का वैराग्य वर्णन। उसी समय बारह अनुप्रेक्षाओंका विस्तृत स्वरूप तथा लोकभावनाके अन्तर्गत तीनो लोकोंका अत्यन्त विशद वर्णन। | १३४—१६६ | ५६—३१८ |
| ४० | उत्तम क्षमा आदि दशधर्मोका विशद निरूपण। | १६६—१६९ | ३१९—३३८ |

| नं० | विषय | पृष्ठ | पद्य |
|---|---|---|---|
| | **दशम अधिकार—** | | |
| ४१ | मङ्गलाचरण। लौकान्तिक देवोंके द्वारा भगवानका सम्बोधन होना। तथा तप कल्याणकके लिये स्वर्गसे देवोका आना और नगरके बाहिर भगवानका दीक्षा लेना। पञ्च महाव्रत, पञ्च समिति आदिका विशद वर्णन। भगवानकी तपस्या तथा आहारका वर्णन। | १७०–१९० | १–१९४ |
| ४२ | ऋद्धियोका अत्यन्त विशद निरूपण। | १९०–२०२ | १९५–२९१ |
| ४३ | बाईस परीषहोंका स्पष्ट वर्णन। | २०२–२०९ | २९२–३१८ |
| ४४ | चौरासी लाख उत्तर गुणोंका वर्णन। | २०९–२११ | ३१९–३३२ |
| ४५ | उज्जैन नगरके स्मशानमें भगवान पर रुद्र द्वारा उपसर्ग होना। परन्तु भगवानका ध्यानमें विचलित नहीं होना। | २११–२१४ | ३३३–३५३ |
| ४६ | चन्दना सतीकी कथा– | २१४–२१६ | ३५४–३७४ |
| ४७ | वर्धमानस्वामीकी तपस्या तथा कर्मक्षय निरूपण। इसीमें शीलके १८००० भेदोंका वर्णन। आदि। | २१६–२२१ | ३७५–४०६ |
| | **एकादश अधिकार—** | | |
| ४८ | मङ्गलाचरण। भगवानको केवलज्ञान होना तथा ज्ञान कल्याणकका उत्सव करनेके लिये देवोंका आना। उसीमे देवोंके दलका वर्णन। | २२२–२२८ | १–७३ |
| ४९ | समवशरण रचनाका वर्णन– | २२९–२३६ | ७४–१५७ |
| ५० | अष्ट प्रातिहार्य वर्णन। | २३७ | १५८–१६६ |
| ५१ | इन्द्रने आकर समवशरणकी तीन प्रदक्षिणा देकर भगवानकी स्तुति की तथा अष्टद्रव्यसे पूजा की, इत्यादिका वर्णन। | २३८–२४३ | १६७–२१२ |

| नं० विषय | पृष्ठ | पद्य |
|---|---|---|
| **द्वादश अधिकार—** | | |
| ५२-मङ्गलाचरण। गणधरके अभावमे भग-वानकी दिव्यध्वनिका नहीं खिरना। इसलिये इन्द्रका गौतम ब्राह्मणके पास जाना। इन्द्रका गौतमके साथ सम्वाद होना। गौतमका समवशरणकी ओर आना। वहां मानस्तंभ देखकर उसका अहकार दूर होना तथा भगवान्की स्तुति कर उनसे अनेक प्रकारके प्रश्न करना। | २४४-२५५ | |
| **त्रयोदश अधिकार—** | | |
| ५३-मङ्गलाचरण। भगवानकी दिव्यध्वनिमे धर्मोपदेश होना। प्रथम ही सप्तभङ्गका व्याख्यान। | २५६-२५७ | १-१६ |
| ५४-सप्त तत्वका निरूपण होना। उसमे जीव तत्वका उपयोग, अमूर्तिकत्व, कर्तृत्व, भोक्तृत्व, और देह प्रमाणत्वका वर्णन। | २५८-२६१ | १७-३९ |
| ५५-समुद्घात वर्णन | २६१-२६४ | ४०-५५ |
| ५६-चौवीस स्थान भ्रमण वर्णन। उसमे गति, इन्द्रियादि मार्गणाओंका वर्णन। उसमें भी सर्वप्रथम नरक गतिका वर्णन। | २६४-२६६ | ५६-७३ |
| ५७-तिर्यञ्च गतिका वर्णन | २६७-२६९ | ७४-१०० |
| ५८-मनुष्यगतिका वर्णन | २७०-२७२ | १०१-११६ |
| ५९-देवगतिका वर्णन | २७२-२७७ | ११७-१६१ |
| ६०-इन्द्रिय मार्गणा, काय मार्गणा | २७७-२७८ | १६२-१६७ |
| ६१-योगमार्गणा, वेदमार्गणा, कषायमार्गणा ज्ञानमार्गणा। | २७८-२७९ | १६८-१७७ |

| नं० | विषय | पृष्ठ | पद्य |
|---|---|---|---|
| ६२ | सयममार्गणा, दर्शनमार्गणा। | २७९–२८२ | १७८–२०७ |
| ६३ | लेश्यामार्गणा, भव्यत्वमार्गणा। | २८३–२८४ | २०९–२२५ |
| ६४ | सम्यक्त्वमार्गणा, सञ्ज्ञीमार्गणा और आहारमार्गणा। | २८४–२८५ | २२६–२३६ |
| ६५ | चौदह गुणस्थानका पृथक्२ निरूपण। | २८६–२९० | २३७–२६९ |
| ६६ | जीवके भेद। उसमे बहिरात्मा, अतरात्मा आदिके लक्षण तथा गुणस्थानोंका समय निरूपण। | २९१–२९३ | २७०–२९१ |
| ६७ | जीव समासका विशद निरूपण। | २९३–२९८ | २९२–३४० |
| ६८ | पर्याप्ति, प्राण, संज्ञा और उपयोगका निरूपण। | २९९–३०० | ३४१–३४७ |
| ६९ | ध्यानका निरूपण। उसमे आर्तध्यान, रौद्रध्यान, धर्मध्यान और शुक्लध्यानका वर्णन। | ३००–३०१ | ३४८–३६१ |
| ७० | ध्यानका विशेष निरूपण, उसमें पिंडस्थ ध्यानके पृथिवी तत्व, जलतत्व, अग्नितत्व, पवनतत्व, और आकाशतत्वका वर्णन। | ३०१–३०४, | ३६२–३८६ |
| ७१ | पदस्थ ध्यानका वर्णन। | ३०४–३१५, | ३८७–४८६ |
| ७२ | रूपस्थ और रूपातीत ध्यानका वर्णन। | ३१६–३१७, | ४८७–५०२ |
| ७३ | प्रत्यय, जातिस्थान और योगोंका वर्णन। | ३१७–३१८, | ५०३–५११ |
| ७४ | कुल कोटि वर्णन। | ३१९–३२०, | ५१२–५१८ |
| ७५ | चौबीस दण्डकोंका वर्णन। | ३२०–३२४, | ५१९–५५७ |
| ७६ | जीवका ऊर्ध्वगमन स्वभाव तथा सिद्ध जीवोंका वर्णन। | ३२४–३२६, | ५५८–५७३ |
| | **चतुर्दश अधिकार—** | | |
| ७७ | मङ्गलाचरण। अजीव तत्वका वर्णन। | ३२७–३३० | १–३० |
| ७८ | आश्रव तत्वका वर्णन। | ३३०–३३१ | ३१–३५ |

| नं० | विषय | पृष्ठ | पद्य |
|---|---|---|---|
| ७९ | बन्ध तत्वका निरूपण। उसमे प्रकृति-बन्ध, स्थिति बन्धका निरूपण। | ३३१-३३२ | ३६-४९ |
| ८० | तीन पल्योंका वर्णन | ३३२-३३७ | ५०-९४ |
| ८१ | अनुभागबन्ध और प्रदेशबन्धका निरूपण। | ३३७-३३८ | ९५-९९ |
| ८२ | संवरतत्व, निर्जरातत्व और मोक्षतत्वका वर्णन। | ३३८-३३९ | १००-११० |
| ८३ | पाप, पुण्यका वर्णन। | ३३९-३४९, | १११-२१९ |
| | **पञ्चदश अधिकार—** | | |
| ८४ | मङ्गलाचरण। सम्यक्त्वके दश भेद तथा उसकी महिमाका वर्णन। | ३५०-३५४, | १-४२ |
| ८५ | श्रावकधर्मका वर्णन। उसमे त्रेपन क्रिया मूलगुण तथा बावीस अभक्ष्योंका वर्णन। | ३५५-३५७ | ४३-६२ |
| ८६ | बारह व्रत निरूपण। उसमे पांच अणुव्रत, तीन गुणव्रत तथा चार शिक्षाव्रतोंका वर्णन। | ३५७-३६० | ६३-९३ |
| ८७ | ग्यारह प्रतिमाओंका निरूपण। | ३६१-३६३ | ९४-११७ |
| ८८ | चार दान, दातारके पांच आभूषण, पांच दूषण, सात गुण, नवधाभक्ति, चौदह मद तथा पात्र, अपात्र कुपात्र आदिका वर्णन। | ३६३-३६६ | ११८-१५० |
| ८९ | जलगालन, अनथऊ, अष्टांग सहित सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्रका वर्णन। | ३६६-३६९ | १५१-१७५ |
| ९० | यति धर्मका वर्णन। | ३६९-३७० | १७६-१८३ |
| ९१ | षट्काल वर्णन। | ३७०-३७५ | १८४-२३४ |
| ९२ | तीर्थंकरोंके माता पिता तथा जन्म नगरीके नाम। | ३७५-३७७ | २३५-२५६ |

| नं० | विषय | पृष्ठ | पद्य |
|---|---|---|---|
| ९३ | तीर्थंकरोंके चिह्न आयु, शरीरकी ऊंचाई, वर्ण, मोक्षस्थान तथा अंतरका वर्णन। | ३७८–३८० | २५७–२८४ |
| ९४ | बारह चक्रवर्ती, बलभद्र, नारायण, प्रतिनारायण, नारद, रुद्र और कामदेव का परिचय। | ३८०–३८३, | २८५–३१६ |
| ९५ | पञ्चम, और षष्ठम कालका विशेष वर्णन। भगवानका उपदेश सुनकर गौतम ब्राह्मणका दीक्षा लेना तथा भगवानकी वाणी सुनकर उसका द्वादशाङ्ग रूप रचना करना और उसके पद, अक्षर वगैरहका वर्णन। | ३८३–३८९, | ३१७–३७३ |

षोडश अधिकार—

| नं० | विषय | पृष्ठ | पद्य |
|---|---|---|---|
| ९६ | मङ्गलाचरण । विहारके लिये इन्द्रकी भगवानसे प्रार्थना करना। भगवानका आर्य देशोंमे विहार होना। राजगृहीके विपुलाचलपर भगवानके समवशरणका जाना। तथा राजा श्रेणिकका वंदनाके लिये समवशरणमे पहुचना। | ३९०–३९६, | १–५९ |
| ९७ | व्रतोंका विशद वर्णन। | ३९७–४०५ | ६०–१४१ |
| ९८ | राजा श्रेणिकके भवान्तरका वर्णन। | ४०५–४१० | १४२–१९५ |
| ९९ | समवशरणमें स्थित मुनि वगैरहकी संख्या तथा कर्म क्षयकर भगवानका मोक्ष जाना। | ४१०–४१३ | १९६–२३७ |
| १०० | भगवानके पूर्वभवोंका संक्षिप्त वर्णन। | ४१३–४१६ | २३८–२६७ |
| १०१ | कवि परिचय। उसमें चौरासी जातियोंका वर्णन, ग्रन्थ रचना, पुराण संख्या और कविकी लघुता आदिका वर्णन। | ४१७–४२६ | २६८–३४० |



ॐ नमः सिद्धेभ्यः ।

कविरत्न श्री नवलशाहजी विरचित—

# श्री वर्द्धमान पुराण ।

## [ भाषा छन्दोबद्ध ]

## प्रथम अधिकार ।

मंगलाचरण ।

दोहा—ॐकार उच्चार करि, ध्यावत मुनिगण सोइ ।
तामें गर्भित पञ्च गुरु, तिन पद वन्दौं दोइ ॥ १ ॥
गुण अनंत सागर विमल, विश्वनाथ भगवान ।
धर्म चक्रमय वीर जिन, वन्दौं शिरधर पानि ॥ २ ॥
सिद्धारथ कुल-रवि-कमल, त्रिशला उर अवतार ।
वन्दौं सन्मति चरणजुग, शुभ मतिके दातार ॥ ३ ॥

छप्पय—गर्भ पूरब अवतार मास, षट तैं नव लौं वर,
वरषे रत्न अमोल, सुभग छविवन्त पिता घर;
देखसु अतिशय रूप, हेमगिरि करचौ न्हवन सुर,
तृपति भयौ नहि सोइ, किए तब सहस्र अक्ष उर ।
वर्द्धमान श्रिय वर्द्ध अति, मान कीर्ति जगमें सही ।
मान वर्द्ध हिरदै नहीं, सुवर्द्धमान वासव कही ॥ ४ ॥

---

१—हाथ, २—मेरुपवत, ३—अभिषेक, ४—हजार, ५—आंख ।

बालपनैं जग सार, रमा[1] तिन तजी तृणावत,
धरी तपस्या जोर, घोर वन अक्षे[2]काम हत;
भोजनदान महान, चन्दना सती जु दीनौ,
पंचाश्चर्य[3] प्रवीण, देखि देवनि पुर कीनौ;
देखि परीषह रौद्र अति, भयदायक जानौ महा।
श्रीमहावीरनामा कह्यौ, इहि अनन्त सुरगण लहा॥ ५॥
काम वीर्यको हन्यौ, शुक्लध्यानी[4]-असिके जिनि,
घाति कर्मरिपु छेद, चाप[5]-केवल करिकैं तिनि;
नर सुर पूजित भये, धर्म दोविध परकास्यौ,
सुरग मुकतिको दाइ, सकल भव्यनि प्रतिभास्यौ;
इन आदि जगत विख्यात गुण, संपूरण जिनवीर वर।
हर्षवन्त हो स्तुति करौं, तिनगुण प्रापति जोर कर॥ ६॥
दोहा—भरम हरण आनँद करण, मुकति रमणि भरतार।
मोह तिमिर नाशन अर्क[6], वन्दौं निज हितकार॥ ७॥

अथ चौवीस जिनको नमस्कार।

चौपाई।

वृषभ वृषभ चक्री कृत सार, वृषभ तीर्थ वर्तावन हार।
वृषदायक वृष आतम जान, वन्दौं वृषभनाथ भगवान॥ ८॥
मोह वाम आरति इन्द्रीय, दुसह परिषहादिक जीतीय।

---

१—लक्ष्मी, २—इन्द्रियोंके विषय, ३—पांच आश्चर्य करनेवाले कार्य—देव-दुन्दुभिका बजना, रत्नवर्षा, मन्द सुगन्ध वायुका चलना, जयघोष, अहोदान अहोदान आदि शब्दोंका उच्चारण। ४—शुक्लध्यानरूपी तलवार। ५—केवलज्ञान-रूपी धनुष। ६—अर्क, सूर्य।

एकाकी अरु मिलत जु सर्व, अजितनाथ बन्दौं तजि गर्व ॥ ९ ॥
शंभव भव हैं तार महान, तीन लोक भवि जीवन जान।
संपूरण सुखके करतार, वन्दौं निराबाध सुविचार ॥१०॥
सच्चिदानंद भगवान मनोग, आनँद करता हरता सोग।
आतम थिति अभिनन्दन देव, आनँद हेत करौं नित सेव ॥११॥
सुमति जिनेश सुमति दातार, भवि जीवन संबोधन सार।
स्वच्छ सुमतिकी सिद्धि विशाल, वन्दौं तास हरण भव जाल। १२॥
वन्दौं पद्मप्रभु भगवान, पद्मा पद्म अलंकृत जान।
सकल जीवको हैं दातार, पद्मा-पद्मकांत शुभसार ॥१३॥
नमौं सुपार्श्वनाथ जिनराय, सुधिय नरनकौं पारस राय।
सुख अनन्त अरु गुण जु अनन्त, अष्टकर्मको कीनों अन्त ॥१४॥
जगत जीव आनँद करतार, धर्मामृत करि पूरित सार।
मिथ्यातम हर चन्द्र समान, वन्दौं चन्द्रप्रभ सुखदान ॥१५॥
सुविधि सुभ्रम-भ्रम हरता वानि, भव्यनि विधि उपदेशक जान।
सुरग मुकति सुख प्रापति काज, भ्रमनाशक प्रनमौं जिनराज ॥१६॥
शीतल भव्य जीवको सार, पाप ताप नाशक भवतार।
बरषै दिव्य सुधा-ध्वनि जास, नमौं पाप छेदन शुभ वास ॥१७॥
प्रणमौं श्रेय श्रेयदातार, जे प्रभु थुति धारै संसार।
निश्श्रेय अरु मोकर श्रेय, श्रेय लीन सुखदायक गेय ॥१८॥

---

१–कमलचिह्नसे शोभित। २–सब जीवोंको लक्ष्मीके देनेवाले। ३–कमलके समान सुंदर। ४–पारस पत्थरके समान इच्छित सुवर्णादिको देनेवाले। ५–६–जिनकी वाणी संशयसे उत्पन्न हुए प्रकम्पनको नष्ट करनेवाली है। ७–अमृतमयी दिव्यध्वनि। ८–संसारके समस्त जीवोंका कल्याण।

पूजित तीन जगत कर देव, करहौं हरषवंत हुय सेव।
निन्दक कोई दोष न भाव, वासुपूज्यके आश्रय जाव ॥१९॥
अनादि कर्म दीनै तिन जार, वचनामृत करि जोग निहार।
पाप सुमल हर मेघ समान, विमलनाथ विमलातम जान ॥२०॥
गुण अनन्त परिपूरण ज्ञान, सुरपति सेवैं हिरदैं आन।
गुण अनन्त आपतिके काज, वन्दौं श्री अनन्त जिनराज ॥२१॥
भाष्यौ धर्म दुविध सुखदान, स्वर्ग मुक्तिको कारण जान।
सुद्धियु धर्मचक्रमय सार, वन्दौं धर्म धर्म करतार।२२॥
दह्यो कर्म शत्रुनिको जोर, कषायादिक उपद्रव घोर।
समतागिराधार कर जीव, शान्ति शान्ति कर नमौं सुकीव ॥२३॥
दिव्यध्वनि सबसौं जगपीव, कुन्थ्वादिक निर्विरोध्यौ जीव।
आप न भूल विरोधै सोइ, वन्दौं कुन्थु कृपा करि होइ ॥२४॥
वचन शस्त्र कर घाते सार, दुरंधर कर्म-शत्रु भयकार।
इन्द्रिय विषय हरण जिनराज, वन्दौं अरं अरिहनिक काज ॥२५॥
कर्ममल्ल जीते वड वीर, सकल जीव शरणागत धीर।
छेद्यौ मोहशत्रु, दुख वम्यौ, मल्लि शक्तिके कारण नम्यौं ॥२६॥
मुनिवर आदि सकल जन जेह, व्रतकों दैहि निरन्तर तेह।
हाथ जोर वन्दौं शिरनाय, व्रतकारण मुनिसुव्रत पाय ॥२७॥
नमि जिन नाशक आरत ध्यान, सकल इन्द्र वन्दित भगवान।
हत्यौ कर्म अरिकौ सन्तान, तागुण कारण जौरें पान ॥२८॥

---

१—समतामयी वाणीके आधार—उपदेशक। २—कठिन। ३—अठारहवं तीर्थंकर। ४—कर्मशत्रुओंको नष्ट करनेवाले। ५—हिन्दीमे सयुक्त अक्षरके पहलेका स्वर विकल्पमे गुरु माना जाता है—ऐसी रीति प्रचलित है।

मोह काम इन्द्रिय दुख जान, इनकी करी निरन्तर हान।
बालपनै दीक्षा उर धरी, नेमि अरथ वंदौं शिववरी ॥२९॥
जाके महामन्त्र परभाव, लह्यौ नाग नागिन शुभ चाव।
धरणेन्द्ररु पद्मावति भई, पार्श्वनाथ निशदिन थुति ठई ॥३०॥
कर्म हतन कौ वीर महान, सनमति धर्मुपदेशक वान।
उपसर्ग-अग्नि सँताप निवार, महावीर प्रणमौं हितकार ॥३१॥

अथ विद्यमान बीस तीर्थंकरोंको नमस्कार।

दोहा—राजत परम विदेहमें, बीस जिनेश्वर भास।
सीमन्धर प्रभु आदि दै, विद्यमान सुख रास ॥ ३२ ॥
देव संघ अर्चित सदा, धर्म लक्ष्मी नाथ।
विघन सकल मेरे हरौ, बन्दौं शिर धर हाथ ॥ ३३ ॥

अतीत-अनागत बीस तीर्थंकरोंको नमस्कार।

दोहा—अतीत अनागत तीर्थंकर, द्वीप अढ़ाई मांहि।
तिन पद पङ्कज प्रनमियों, भवदुखहर सुख दांहि ॥ ३४ ॥

सिद्ध परमेष्ठीको नमस्कार।

लोक शिखर आरूढ हैं, कर्म काय करि हीन।
वसु गुण मय जातों सही, ज्ञान अनन्त सु लीन ॥ ३५ ॥
मूर्ति रहित आनन्दमय, निवसैं ध्रुव शिव संत।
गुण अनन्तके कारणे, प्रणमौं सिद्ध अनन्त ॥ ३६ ॥

गणधरको नमस्कार।

वृषभसेनको आदि दै, चतुर ज्ञान धरतार।
सप्त ऋद्धि भूषित नमौं, कवि ईश्वर गणधार ॥३७॥

---

१—उपसर्ग रूप अग्निके संतापको दूर करनेवाले। २—आठ गुण—समकित दर्शन ज्ञान, अगुरुलघु अवगाहना। सूक्षम वीरजवान, निराबाध गुण सिद्धके ॥

केवलीत्रयको नमस्कार।

मोक्ष गये श्रीवीर जिन, उपजै केवलि तीन।
गौतम तथा सुधर्म मुनि, जम्बूस्वामि प्रवीन ॥३८॥
मध्य सुबासठ वरसकै, धर्मवर्ति मुनिराज।
शरण गहौं पदकमल तिनि, उनहूकै गुणकाज ॥३९॥

पञ्च श्रुतकेवलीको नमस्कार।

श्री विष्णु नन्दमित्र पुनि, अपराजित मिलि सांच।
गोवर्द्धन भद्रबाहु पुनि, ये श्रुतकेवलि पांच ॥ ४० ॥
पूर्व अङ्गके वेदता, उपजै त्रिजग सुचन्द।
अन्तर इक शत वरषके, नमौं चरण भर विन्द ॥ ४१ ॥

अङ्गपूर्वके पाठी आचार्योंको नमस्कार।

चौपाई।

विशाख प्रोष्ठिल क्षत्रिय जान, नाग सिद्धार्थ जयसेन प्रमान।
त्रिजय बुद्धिमत गङ्ग सुधर्म, जान्यौ अङ्ग पूर्व दश मर्म ॥४२॥
तेरासी+सौ वर्षके मांहि, उपजे तामै विकलप नांहि।
धर्म प्रकाशक दर्शन ज्ञान, चरण-कमल प्रणमौं जुगपान ॥४३॥
नक्षत्र नाम जयपाल प्रशंस, पाण्डुक ध्रुवसेन रु तह कंस।
एकादशह अङ्ग वेत्तार, धर्म प्रवर्तक मुनिवर सार ॥४४॥
दो शत वीस वरससें भए, तिनिके चरण-कमल हम नए।
सुभद्र जशोभद्र जयबाहु, लोहाचार्य अङ्गधर ताह ॥४५॥
विनय आदिधर श्रीदत्त जान, अरहदत्त शिवदत्त वखान।
अङ्ग पूर्वके धारक सोइ, बन्दौं तास कमल पद दोइ ॥४६॥
दोहा—इकशत अठदश वरषके, उपजे अन्तरमांहि।
रहित परिग्रह दुविधकर, राग द्वेष उर नांहि ॥ ४७ ॥

काल दोष तैं हीन श्रुत, इनमें रह्यो न कोइ।
भुजबलि पुष्पसुदन्त वर, उपजे मुनिवर दोइ॥ ४८॥
श्रुतज्ञानके नाशतैं, मति बल पुस्तक कीन।
साध तनी पूजा निमित, सुस्तुतिमें सो लीन॥ ४९॥
ज्येष्ठ[1] धवल पञ्चमि दिना, थाप्यौ शास्त्र सरूप।
धर्म वृद्धि करता नमौं, श्रुति प्रापति जु अनूप॥ ५०॥
और भये मुनिवर बहुत, कुन्दकुन्द गुरु आदि।
कवि ईश्वर भूतल विषैं, परिग्रह कीनौं बादि॥ ५१॥

उपाध्याय परमेष्ठीको नमस्कार।

तीन काल जुत जोगमें, महा तपोधन जान।
उपाध्याय परमेष्ठिको, नमौं जोर जुग पान॥ ५२॥

आचार्य परमेष्ठीको नमस्कार।

भूषित पंञ्चाचार[2] करि, पाठक जिनवर लीन।
वन्दौं जिनके गुण अरथ, थुति करकै सुख लीन॥ ५३॥

साधु परमेष्ठीको नमस्कार।

तीन काल जुत जोगमें, महा तपोधन जान।
साधव ते जग पूज्य हैं, सुस्तुति करौं वखान॥ ५४॥

शारदा नमस्कार।

चौपाई।

भारति जगत मान्य है कही, जिनमुख अम्बुज उद्भव सही।
कविता रचनाको परवीन, शुद्धवृत्ति मतिदाइक लीन॥५५॥

---

१—ज्येष्ठ सुदी पञ्चमी—"श्रुतपञ्चमी"। २—दर्शनाचार, ज्ञानाचार, चारित्राचार, तप आचार, वीर्याचार।

वन्दौं विश्व अरथ दरशनी, थुति करकै शारद शिर मनी।
होउ परमबुधिकी करतार, दरशन ज्ञान सिद्ध मुझ सार ॥५६॥
दोहा—देवशास्त्र गुरु पूर्व विधि, बन्दौं गुण अभिराम।
सिद्धि सुदृष्ट-अनिष्ट हर, मङ्गल सुखके धाम ॥५७॥
वक्ता श्रोता आदि दै, लक्षण कहो प्रवीन।
प्रतिष्ठादि अरु ग्रन्थमें, होइ शुद्ध मति लीन ॥५८॥

वक्ताके गुण।

चौपाई।

सर्वसङ्ग निर्मुक्त प्रवीन, पूजामें सो निशदिन लीन।
अनेकान्त मत पण्डित होइ, सकल शास्त्रको वेदक सोइ ॥५९॥
विन कारण जग बन्ध न लहै, भव्य जीव हित ऐसी कहै।
तप भूषण मय दरशन ज्ञान, समता गुणसागर शुभ ध्यान ॥६०॥
निरलोभी अरु निरहंकार, पुन धर्मी शुभ वचन विचार।
जिन शासन माहात्म्य प्रवीन, परकाशक मुनिवर व्रत लीन ॥६१॥
महाधी य प्रज्ञावर शास, शास्त्र आदि रचने छमितास।
कीर्ति प्रसिद्धिमान जग होइ, सत्य वचन आङ्कित बुधसोइ ॥६२॥
दोहा—इनै आदि गुण सार जै, भूषित ऋषिवर जेय।
ते वक्ता सब शास्त्रकै, गुण उत्तम बुध गेय ॥६३॥

वक्ताका लक्षण।

चौपाई।

सत्य वचनमें दर्क्ष महान, धर्मवन्त व्रतवन्त बखान।

---

१—अत्यन्त बुद्धिमान्, २—हित अहितका विचार करनेवाला, ३—समर्थ, ४—समर्थ।

अरु चारित्र धरै पर मान, नाहीं शिथिल आतमा मान ॥ ६४ ॥
धर्म वेदता परम प्रवीन, क्रिया-चरणमें सो वहुलीन।
सुथिर आतमा परम सुजान, धरमवन्त जे पुरुष महान॥६५॥
ज्ञानहीन जे धर्म रहीन, तिनको बोधै परम प्रवीन।
ऐसे मुनि जिनवचन गंहीर, नमौं शुद्ध आतमा सुधीर ॥६६॥
दोहा—शास्त्र तने करतारके, लक्षण इहि विधि जान।
वरधौं गुणज्ञाता अवर, धरमवन्त शुभ ज्ञान ॥६७॥

श्रोताके गुण।

चौपाई।

अर्हद्भक्ति सदा आचरै, निरग्रन्थी गुरु सेवा करै।
चतुर प्रवीन कँसौटी जेम, सार असार विचारत एम ॥६८॥
सूँरि उक्ति अति श्रद्धा करै, सत्य वचन मन समकित धरै।
यह विधि गुण अनन्त जुत होई, राग द्वेष व्यापै नहि कोई॥६९॥
अव श्रोता चौदह परकार, कहौं सवै शुभ अशुभ विचार।
प्रथम हँसवत हैं बड़भाग, पय पीवै अवगुण-जल त्याग ॥७०॥
काहू सूप ममान स्वभाव, अवगुण फटकै गुण रहि जाव।
शुक समान जे श्रोता कहै, पढ़त पढ़ावत सो सुध लहै ॥७१॥
शुभ श्रोता ये तीनों भेय, अव एकादश अशुभ सुनेय।
माटीवत जो श्रोता जोइ, सुनतहि कोमल, सदा कठोर ॥७२॥
चलनी सम श्रोता है जेय, सार वस्तुको त्याग करेय।
महिषा वत पुन श्रोता कोइ, निर्मल नीर मचावत सोई ॥७३॥

१—गम्भीर। २—सार और असारका विचार करनेके लिये कँसौटी-पत्थरके समान, ३—आचार्योंके वचन।

श्रोता कोई विलाव सुभाय, घृत पय दधिभाजन ढड़काय।
फिर पीछे भुवि चाटत फिरै, त्यौं गुण ग्रन्थ हृदय वा धरै ॥७४॥
मशक समान जु श्रोता होइ, भली बुरीकौ भेद न कोइ।
श्रोता मूढ़ जलूका[1] जास, पय तज गहै रक्त औ मास ॥७५॥
उलूकसम जे श्रोता कहै, दिवस अन्ध रजनी दृग लहै।
ग्रन्थ सुनत सोवै अधिकाहि, सहज नींद ना दीसै ताहि ॥७६॥
फूटे घटवत श्रोता एक, रहै न तामें नीर विवेक।
पशु समान जे श्रोता होइ, मूरख महा ताहि अवलोइ ॥७७॥
बगुल ध्यानकी पटतर तेह, बुरी बात जिय धारै जेह।
श्रोता जे पाषाण समान, जड़ता धरैं भिदै नहिं ज्ञान ॥७८॥
ए श्रोता दश चार सु कहै, निज निज भाव फलाफल लहै।
सकल शास्त्रको वेदक होइ, शुभ आशय जानौं भवि लोइ ॥७९॥

सवैया तेईसा।

ज्यो कलधौत मगाय धनी, ग्रह तौल सुनारके हाथकै दीनौं।
देखत ही गढ़वायौ तिन्हे, नहिं चित्त चलै इमि चौकस कीनौं ॥
मौन लियै तह दुष्ट दिखै, अरु कायसौ नैकु उसास न लीनो।
त्यो यह ग्रन्थ सुनै सुख योख, लहै सुर मोख गिरा भ्रम भीनौं ॥८०॥

श्रोताका लक्षण—सम्यक्त्व निरूपण॥

चौपाई।

जिन सम्यक्त्व कह्यौ परवीन, जीव तत्त्व आदिक गुणलीन।
तत्त्व अरथ है मुख्य विराग, भवमें भोगधाम बडभाग ॥८१॥
दान देइ नित पूजा करें, शील विरत[2] आदिक हिय धरै।

---

१—जौंक, २—व्रत।

ता फल बन्ध मोक्ष सुर होई, उद्यमं करो भवि कजिन सोई ॥८२॥
दया धर्म जीवन पै करै, सर्व संग त्यागी गुण धरै।
इहि विधि सैं वरतै शुभ ध्यान, धर्मध्यान हिरदैं धरि ज्ञान ॥८३॥
त्रेशठ पुरुष महन्त प्रवीन, महा रिद्धिधारी सुखलीन।
तिनिकौ कहै पुराण महान, भवि अन्तर संपति गुण खान ॥८४॥
और पुरुष शुभ या भव जोग, कहै धर्मकी कथा मनोग।
सार वस्तु शुभ दायक होई, सत्यवन्त जानौ भवि सोई ॥८५॥
जिनवरसूत्र सु श्रोता कोय, पूरब अपर विरोधी होय।
शृंगारादि करण भव सुक्ख, पापकारिणी दाइक दुक्ख ॥८६॥
दोहा—इत्यादिक श्रोता तनै, लच्छन कहे प्रतेकं।
सम्यक् बुधि निश्चय कह्यो, कह्यौं चरित गुन नेक ॥८७॥
अरिल्ल—वर्धमान जिन चरित जु श्रेणिक बूझियौ।
श्री मुख वाणी भई अनक्षर गूझियौ॥
तब गौतम गनराय, नृपति प्रतिभासियौ।
सकल सभा हरषंत, जगत परिकासियौ ॥ ८८ ॥
सकलकीर्ति मुनिराज, संसकृत रचत वै।
ताकौ लै अनुसार, कह्यौं भाषा अवै॥
सिंगई देवाराइ, खटोला पुर ठए।
तिन सुत प्रथमहि 'नवल' पंच गुरु पद नए ॥ ८९ ॥

कवि लघुता।

सवैया—जैसें नर पंगु कोई मेरु शिखा चढ़िवेकौं,
बॉवन ही कहै दधिको तो भुज तरिहौं।

१—प्रत्येक। २—वामन—ठिनंगा, ३—उदधि—समुद्र।

बाल जलमध्य शशिबिम्ब देखि गह्यो चाहै,
मूरख तौ कहै अंग पूर्व पार धरिहौं ॥
क्रोधवंत केहरिकौं देखत गयंद भजै,
तासौं मृगि वीरजविहीन कहै लरिहौं।
तैसें यह ग्रन्थकौं आरंभ कियो अल्पबुद्धि,
गुनी कोई हसैं मोंहि ऐसो नहि डरिहौं ॥ ९० ॥

दोहा—जिनवाणी—सागर अगम, पार न कोइ लहेइ।
मति-भाजन[1] जेकौ जितौ, तेतौ भर भर लेइ ॥ ९१ ॥
मधुरवचन कोकिल कहे, आमकली चखि आप।
जैसें, ग्रन्थ कह्यौ किमपि, जिनवानी परताप[2] ॥ ९२ ॥

गीतिका छन्द

इमि भांति इष्ट सुदेवता, सब जोरि कर तिनि पद नम्यौं।
निज परमगुण जुत वक्तृ[3] आदिक, तासु भनि दोष न वम्यौं ॥
जिनराज मुख सम्यक् कथा, शुभ धर्म खानि सुजानियौ।
चरम जिनपति चरित निरमल, करम शान्त वखानियौ ॥९३॥
वीरते वर वीर गुननिधि, वीर विधि[4] हति हौं सही।
वीर प्रभु जगधीर जिनवर, सासते[5] पदको लही ॥
वीर गुन अति बुद्धि सुन्दर, यहै जस अब लीजिये।
निज भक्ति हिय धर करहु वीनति, वीर गुन मुहि दीजिये ॥९४॥

इति श्री कविरत्न नवलशाह विरचित-भाषा छन्दोबद्ध वर्धमान पुराणमें
इष्टदेवता नमस्कार तथा वक्ता श्रोता आदिके लक्षणोंको
वर्णन करनेवाला प्रथम अधिकार पूर्ण हुआ।

---

१—बुद्धिरूपी वर्तन, २—प्रताप-प्रभाव। ३-वक्ता श्रोता आदि, ४—कर्म-रूप शत्रु, ५—शाश्वत—स्थायी—नित्य।

# द्वितीय अधिकार।

मंगलाचरण।

दोहा—वीर अंघ्रि[1]-अघ नीर[2] सम, कर्ममल्ल हैंन[3] वीर।
उर्पसरगादि परीषहा,[4] जीतै नमौं सुधीर॥ १॥

## कथा वर्णन।

चौपाई।

जम्बूवृक्ष अलंकृत जान, राजै जम्बूद्वीप महान।
सागर द्वीप असंख्य मझार, दीसै व्योम नखत उनहार॥ २॥
जोजन महालाख इक जान, मध्य सुदरदन मेरु प्रधान।
तहां ल्याइ जिनवरकौ देव, करैं न्हवन बहुविधि सौ सेव॥ ३॥
ताकी पूर्व दिशा राजेह, उत्तम रम्य जु पूर्व विदेह।
शोभा तास वरन को कहै, ठौर ठौर जिन मन्दिर लहै॥ ४॥
यही क्षेत्र भवि तप बल सार, तहां लहैं मुनिवर अवतार।
कर्म क्षय कर ह्वै शिवपती, सार्थ नाम शुभ ऊरधगती॥ ५॥
ता मधि सुन्दर सीता[5] जान, उत्तर तट भविजन पहिचान।
पुष्कलावती देश बखान, सो है लक्ष्मीको सोपान॥ ६॥
तीर्थंकर मन्दिर अति घना, तुङ्गकेतु[6] जिमि दामिन गना।
नगर ग्राम वन आय अनेक, मानों सर्व सुरालय एक॥ ७॥

---

१—महावीरस्वामीके चरण, २—पापरूप मौनको धोनेके लिये जलके समान, ३—कर्मरूप मल्लोंको नष्ट करनेमे शूरवीर, ४—उपसर्ग तथा परिषह आदिको जीतनेवाले, ५—सीता नामकी महानदी, ६—जहां ऊंची२ पताकाएं बिजलीसमूहके समान शोभायमान होती है।

गणेशादि विहरैं जु महन्त, तुरिय संघ भूषित अरहन्त।
वरतावें जहँ धर्म प्रभाव, पाषंडी लिङ्गी नहिं नाव॥८॥
दया धर्म अरहँत मुख होइ, श्रावक जती दुविध अवलोइ।
पढ़ैं अङ्ग पूरव गुण ज्ञान, रहित कुज्ञान कुशास्त्र अयान॥९॥
प्रजा वर्णत्रय मण्डित सार, ब्राह्मणवर्ण न होइ लगार।
मुख सुधर्ममें सब परवीन, बहुत शास्त्रभ्यासी गुण लीन॥१०॥
उपजें तहँ तीर्थंकर राय, चक्री अर्धचक्री बलभाय।
गिनती नहिं तिनकी सुखदाय, धनुष पांचसै ऊँची काय॥११॥
आयु कोटि पूरवकी लहै, काल चतुर्थ सदा तहँ रहैं।
महापुरुष परसादे सोइ, सुरग मोक्षफल प्रापति होइ॥१२॥
ताके मध्य नाभिवत कही, नगरी पुण्डरीकिणी सही।
द्वादश जोजन लम्बी जान, नव जोजन चौड़ी पहिचान॥१३॥
ताको कोट जु गिरदाकार, चौपथ सहित नगर विस्तार।
दरवाजे इक सहस बखान, लघु खिड़की शत पंच प्रमान॥१४॥
पथ पथ बीथी एक हजार, तिन सौ तीन तीन निरधार।
बारह सहस जानियौ सोइ, इन्द्रपुरी सम शोभित जोइ॥१५॥
अति उतङ्ग जिन मन्दिर पांत, सोहै तास ध्वजा फहरात।
धरमी जन निवसैं तिहि थान, धन कन पूरण पुण्य प्रधान॥१६॥
नगरी बाहर वन शोभन्त, अति मनोज्ञ मधु नाम महन्त।
शीतल छाय फले फल जहां, दुविध ध्यान मुनि भूषित तहां॥१७॥

---

१—गणधर आदि २—चार मत्र, ३—क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र, ४-नारायण, ५—चौरासीलाख वर्षका एक पूर्वांग होता है और पूर्वांगका पूर्वांगमें गुणा करने-पर जो लब्ध आये उसे पूर्व कहते हैं। इसका वर्णन मूल ग्रन्थमें आगे आवेगा।

बहु विध सुनै धर्म उपदेश, चारित व्रत जहं होय न लेश।
षोडश जलधि आयु परवान, शुभ लेश्या वर चित्त महान। १५१॥

दोहा—तुर्य अवनि पर्यन्त लों, वस्तु चराचर जान।
तित ही लौं है विक्रिया, ऋद्धितनौं परभाव॥ १५२॥
बरस सहस षोडश गये, लेहि सुवर आहार।
आठ मास जब बीतहीं, गन्ध उसास विचार॥ १५३॥
पूरब तप फल जानिये, दिव्य देह रति देव।
बहु विभूक्ति संयुक्त सुख, करहि अप्सरा सेव॥ १५४॥

गीतिका—छन्द।

इति भांति सुकृत विपाक फल कर राज्यलक्ष्मी लहि अती।
सुक्ख निरुपम सार सुन्दर, भोग भुगतै नरपती॥
तप चरणनौं फिर पाय सुरपद, ऋद्धि वसुमण्डित सही।
इमि धारि शिवपद चाह तिनकै, परम धरम सु ध्यावही॥१५५॥
धर्म बहुविध कहिव पूरब, धर्म तिन पूरब भजौ।
धर्म निर्मल चरण व्रत है, धर्म नमि पापहि तजौ॥
धर्म तैं नहि अपर कोई, धर्म शरण सहाय है।
धर्म भव भव करहि रक्षा, धर्म सब सुखदाय है॥१५६॥

इति श्री कविरत्न नवलशाह विरचित भाषा छन्दोबद्ध वर्द्धमानपुराणमें
सिंहादि आठ भवोंका वर्णन करनेवाला
चतुर्थ अधिकार पूर्ण हुआ।

---

१—चौथी पृथ्वी पर्यन्त।

# पञ्चम अधिकार।

मंगलाचरण।

दोहा—वीर धीर गण सुभट निज, हन्यौ कर्म संतान।
रौद्र परीषह जीत यौ, बन्दौं दायक ज्ञान॥ १॥

चौपाई।

सदा मग्न सुख सागर मांहि, तिष्ठे देव लेश दुख नाहि।
उपमा रहित मनुज यह लोक, धर्मध्यान पालै तज शोक॥ २॥
दूजौ द्वीप धातकी खण्ड, पूरब दिशा दिपै परचण्ड।
पूर्व विदेह सु उत्तम थान, देश पुष्कलावती बखान॥ ३॥
पूरब व्रत वर्णन सब जान, पुण्डरीक नगरी सु महान।
सदा शाश्वती अति विस्तार, बरणत कौन लहै बुध पार॥ ४॥

दोहा—काल चतुर्थ सदा तहां, द्विज कुल होय न रंच।
आयु कोटि पूरबतनी, देह धनुष शत पंच॥ ५॥

चौपाई।

पति सुमित्र भूपति नर ईश, नावैं बहुत राय ता शीस।
नाम सुव्रता रानी तास, शीलवंत व्रत अंकित तास॥ ६॥
एक दिना निश पच्छिम याम, पंच स्वप्न देखै अभिराम।
चंद्र दिवाकर मेरु उतंग, सजल सरोवर सिंधु तरंग॥ ७॥
उठी प्रात आई प्रिय पास, गत स्वप्न फल पूछे जास।
सब नरेन्द्र बोले विहसंत, तुम सुत ह्वै है जगत महंत॥ ८॥
चंद्र स्वप्न फल निर्मल गात, सूरज तेजवंत अरिघात।

मेरु समान गरिष्ठ जु होय, सजल सरोवर बहुगुण सोय ॥ ९ ॥
सागर सम गंभीर अपार, बहुत राय आज्ञा शिर धार।
सुनै स्वप्न फल हिय विहसंत, जिनमंदिर फिर गई तुरंत ॥ १० ॥
महाशुक्र सों चयकर सोय, गर्भवास लीनौं तहं जोय।
नमों मास जब पूरण भयौ, शुभ दिन लग्न जन्म तब लयौ ॥ ११ ॥
नाम दियौ प्रियमित्रकुमार, सब जनको प्रिय करता सार।
मात-पिता अति आनंद कियौ, वंदी जनैं दान बहु दियौ। १२ ॥
बजै मृदङ्ग ताल कंसाल, पटह आदि वादित्र रसाल।
बनवाये जिनसदन अनेक, कीनी पूजा महाभिषेक ॥ १३ ॥
कल्याणक कर्ता सुखदाय, बहुविध कियौ महोत्सव राय।
द्वितिय चन्द्रसम वृद्धि कराय, जन आनन्दकरण सुखदाय ॥ १४ ॥
पय जल अन्न वस्तु परतेक, भुगतै अतिशय रूप अनेक।
क्रमसों कुँवर सयानो भयौ, जसकीरति जग बाढ़त गयो ॥ १५ ॥
दिपै काम तन भूषत इसी, दिक्कुमारकी उपमा जिसी।
तब सो तात अध्यापक राज, दीनी कुँवर पढ़ावन काज ॥ १६ ॥
पढ़ी सार वानी जिनतनी, विद्या धर्म अर्थ सूजनी[1]।
विद्या सबै पढ़े सुकुमार, जो संसार चतुर्दश सार ॥ १७ ॥
यौवन समय पिता पद पाय, महामण्डलेश्वर नृपराय।
लक्ष्मी बहुत तासके गेह, सुख समूह भुगते घर नेह ॥ १८ ॥
पूरव पुण्य प्रगट अब थाय, बहु विभूति गृह उपजी आय।
चक्र आदि सब रत्न महान, नौनिधि सुखदायक परवान ॥ १९ ॥

१—उत्पन्न करनेवाली।

भूचर खेचर व्यंतर देव, छहौं खण्ड साधै स्वयमेव।
कन्या रत्न वस्तु जो सार, तिन दीनौ पदेसों शिरधार ॥ २० ॥
अमर राज बत कीड़ा करै, सुरपुर सम पुर शोभा धरै।
खग भुमि लक्षरायकी सुता, परणी परम पुण्य संयुता ॥ २१ ॥
सहस छयानवै रूप अपार, नाटकनी बत्तीस हजार।
परम विभूति अधिक निरभंग, सेना है बलवंत अभंग ॥ २२ ॥
आठ जातिके भूपति सबै, तिनको भेद सुनो कछु अबै।
कोट गांवको भूपति होय, मुकुटवंध कहियत है सोय ॥ २३ ॥
नवैं पांचसौ राजा जास, अध राजा तासों परगास।
सहस राय नावें ता शीश, महाराज कहिये अवनीश ॥ २४ ॥
दोय सहस नृप प्रणमैं पाय, कहिये अर्ध मंडली राय।
चार सहस जा सेवा करैं, सोई मंडलीक पद धरै ॥ २५ ॥
आठ सहस नृप सेवैं जास, महामण्डली कहिये तास।
सोलह सहस नवैं नृप शीस, अधचक्री नायक नर ईश ॥ २६ ॥
भूचर खेचर राजा सार, मुकुटबन्ध बत्तीस हजार।
चक्रपतीकी आज्ञा धरैं, नमैं पाय सब सेवा करैं ॥ २७ ॥
म्लेच्छखण्ड वसुधाधिप जान, सहस अठारह हैं परवान।
सेवैं[1] चरण-कमल धरि नेह, चक्री तनौ पुण्य फल तेह ॥ २७ ॥
गणबद्धाधिप देव महान, सोलह सहस नमैं तज मान।
नर विद्याधर अमर अनेक, चक्रीपद पूजैं मन एक ॥ २८ ॥
हस्ती तुङ्ग मनोहर भाख, हैं प्रमाण चौरासी लाख।

१—चरणोंमे नमस्कार करके।

तितनै ही रथ लीजै जोड़, चपल तुरङ्ग अठारह कोड़ ॥ २९ ॥
आतुर गामी पयदल जान, चौरासी सुकोड़ परवान।
प्रणमें नित चक्रीश्वर पाय, यह वर्णन जानौं समुदाय ॥ ३० ॥
दोहा—संपूरन सुख भोगवै, चक्री नित प्रियमित्त।
तस विभूति बल वरनऊं, यथाशक्ति मो चित्त ॥ ३१ ॥

चौदह रत्नोका वर्णन।

चक्र चर्म मणि काकिणी, दण्ड छत्र असि नाम।
ये अजीव सातो रतन, चक्रवर्तिके धाम ॥ ३२ ॥
सेनापति वनिता नृपति, गृहपति नाग तुरङ्ग।
प्रोहित मिल सातौं रतन, ये सजीव सरवंग ॥ ३३ ॥
चक्र दण्ड असि छत्र ये, आयुधशाला होत।
चर्म काकिणी मणि रतन, श्रीगृह लहैं उदोत ॥ ३४ ॥
बनिता गज हय तीन ये, रूपाचल पर जान।
सेनापति गृहपति स्थपति, प्रोहित निजपुर थान। ३५॥

छप्पय।

प्रथम सुदर्शन चक्र खण्ड छह साधन समरथ,
चरम दूसरो जान वज्रमय नीर भेद पथ।
मणि काकिणि ये रतन चन्द्र सूरज सम दोई,
लिखकै गुफा मझार जाय साधन नृप सोई॥
खुले दण्ड सों द्वार गिरि, छत्र ज्योति अधिकाइ हित।
चन्द्रहास असि देख तन, वैरीगण भजि जाय नित ॥ ३६॥
सेनापति अति शूर करत दिग्विजय निरन्तर,
वनिता चेतन रत्न महा बल धारत अन्तर।

स्थपति भद्रमुख नाम कलाकोविद अधिकाई,
हुकम पाय गृहपती तुरत गृह देत बनाई ॥
गज रणमें जयको करै, हम चढ़ि गुफा निहारिये।
प्रोहित वर विद्याधनी, यह गुण रतन विचारिये ॥३७॥

दोहा—अब प्रतेक नौ निधि तनैं, कहौं नाम गुण रूप।
जैनी विन जानै नहीं, इनको सहज स्वरूप ॥ ३८ ॥

नवनिधि वर्णन ।

प्रथम काल निधि जानिये, महाकाल पुनि दोय।
नैसर्पिक पाण्डुक पदम, मानव पिङ्गल सोय ॥३९॥
आठम शङ्ख निधान निधि, सर्व रतन नम येह।
कहीं जिनागमके विषैं, वरणों गुण कछु तेह ॥४०॥

पद्धडि छन्द ।

अब प्रथम कालनिधि गुण अपार, पुस्तक अनेक दातार सार।
मुनि महाकाल दूजो मनोग, असि मषि साधन सामग्रि जोग ॥४१
तीजी नैसर्पिक निधि महान, नानाविध भाजन रत्नखान।
चौथी निधि पांडुक नाम सोय, रस धान्य समर्पै सकल तोय ॥४२
निधि पद्म पांचवीं सुक्खखान, मनवांछित देय जु वसन दान।
मानव निधि छठवीं परम हेत, सो आयुध जाति अनेक देत ॥४३
सप्तम निधि पिंगल शुभ अनूप, सब भूषण दायक सहज रूप।
निधि शङ्ख आठवीं बहु पुनीत, वादित्र सकलदायक सुनीत ॥४४
निधि सर्व रतन नवमी वखान, सो सर्व रतन तापर निदान।
तिन एक एक प्रति सहस एक, रखवारे जहँ प्रापत अनेक ॥४५॥

दोहा—ये नौ निधि चक्रेशकी, शकटाकृति[1] संठान।
आठ चक्र संयुक्त शुभ, चौखूंटी सब जान ॥ ४६ ॥
जोजन आठ उतंग अति, नव जोजन विस्तार।
बारह मिति दीरघ सकल, बसैं गगन निरधार ॥४७॥

नगरादि वर्णन।

पद्धटि छन्द।

सासुतै सहस बत्तीस देश, धन कन कञ्चन पूरण विशेष।
बाड़ै चहुंओर जु विपुल याहि, ते कोड़ छ्यानवे गांव माहि ॥४८
है कोट सु गिरदा द्वार चार, छव्वीस सहस पुर इमि विचार।
जिन लगे पांचसै गांव भूर, ते चार हजार अटम्ब पूर ॥४९॥
गिरि नदी पेठ सोलह हजार, वे खेट कहे जिनमत मंझार।
केवल गिर वेड़े चहूंओर, कर्वट हजार चौवीस जोर ॥५०॥
पट्टन हजार अडताल जान, उपजें जहॅ बहुविध रत्न खान।
इक लख द्रोणामुख सहस घाट, ते वसत समुदतट दुःख काट ॥५१
गिरि ऊपर सम वाहन वखान, चौदह हजार मन हरण थान।
अठवीस हजार दुरंग मांहि, रिपुको प्रवेश तहॅ रंच नाहि ॥५२॥
उपसमुद मध्य जानो महान, तहॅ अन्तद्वीप छप्पन प्रमान।
रतनाकरपुर छव्विस हजार, बहुसारवस्तुको सो भंडार ॥५३॥
शुभ रतन कुछत ससात लेख (?) जहॅ रतनधरा चहुंओर देख।
ये पुर राजें सब आप जोग, जिनधरमी जन तहॅ करैं भोग ॥५४॥

---

१—गाडीके आकार।

शरीर वर्णन।

दोहा—प्रथम चतुरसंस्थान सम, वज्रवृषभनाराच।
हेम वरण व्यञ्जन सहित, तन निरोग मधु वाच॥५५॥

अन्य विभूति वर्णन।

एक कोट हल क्षीरके, खेती करहि किसान।
कामधेनु गोकुल त्रिविध, तीन कोट परवान॥५६॥
कोट थाल कञ्चन तनै, चक्री नृपके गेह।
छहों खण्ड भूपति सकल, तिनतैं अतिबल देह॥५७॥

बल वर्णन।

चौपाई।

अब सुन मनको भेदाभेद, जातैं नासै मनको खेद।
बारह मनुष गहै बल जितौ, एक वृषभमें वरते तितौ॥५८॥
जो बल बारह वृषभ मझार, तितनौ एक तुरङ्ग मझार।
जो तुरंग बारह बल लियै, सो बल एक महिषके हियै॥५९॥
महिष पांचसै जो बल धँरै, सो गजराज सहज ता करै।
जो बल सौ गयंद सरवंग, सोई एक सिंहके अंग॥६०॥
सिंह पांचसै जो बलवान, सो बलभद्र एकमें जान।
दो बलभद्र धरैं बल जोय, सो नारायणके तन होय॥६१॥
नौं नारायण बल धारंत, सो चक्री तन होय तुरंत।
चक्री कोट होय बल जितौ, सोई एक देव परिमितौ॥६२॥
जो बल कोट देवके अंग, तितनौ एक इन्द्र सरवंग।
तीर्थंकर अद्भुत बल कही, तन परमाणू उतने वही॥६३॥

दोहा—सहस छ्यानवै विक्रिया, धारत चक्री अङ्ग।
मति श्रुत अवधिजु ज्ञान त्रय, पूरव धर्म अभङ्ग ॥ ६४ ॥

मुख्य सम्पदा वर्णन।

छन्द चाल।

अब मुख्य संपदा जोई, आगै सुनियो भवि सोई।
सिंह वाहन सेज मनोगा, आरूढ चक्रपति जोगा ॥ ६५ ॥
अति आसन तुंग वखानौ, मणि जाल जटित परवानौ।
सुर ढोरत चमर अनूपा, गङ्गा जल लहर सरूपा ॥ ६६ ॥
विद्युत मणि कुण्डल सोहै, द्युति देखत सुरनर मोहै।
वर कवच अभेद महाना, जामै न भिदै रिपु वाना ॥ ६७ ॥
विषमोचक पादुक दोई, पद पद विषमुंचत सोई।
अजितंजय रथ सुखदाई, जलपै सो थलवत जाई ॥ ६८ ॥
पुनि वज्रकाण्ड धर चापा, सु चढ़ावत नरपति आपा।
अमोघ बाण हाथमें लेई, रणमें जयको सो देई ॥ ६९ ॥
तुंडा अति विकट महाना, पुन खण्डन शक्ती जाना।
सिंहाटक बरछी सोहै, ताको नर देखत डोहै ॥ ७० ॥
छुरी लोहबाहनी जानौ, दामिनि[1] गण चमकत मानौ।
ये वस्तु सबै भूथाना, चक्री तज होत न आना ॥ ७१ ॥
दल मै ले सब गिरदाई, भू बारह योजन थाई।
बारह विध आनंद भेरी, बारह जोजन ध्वनि घेरी ॥ ७२ ॥
है वज्रघोष जिस नामा, बारह पट नृपके धामा।

---

१—विजलियोंका समूह।

गंभीरावर्त गरीसा, शङ्ख शोभन रूप चौबीसा ॥ ७३ ॥
रमणीक ध्वजा बहु दीसा, मिति कोट जु अड़तालीसा ।
इत्यादिक वस्तु अपारा, सब वरणत लहै न पारा ॥ ७४ ॥

पञ्चेन्द्रिय विषय वर्णन ।

चौपाई ।

रवि विमान है जैसो अंखै, सो चक्री निज द्रगसों लखै ।
राई ठनक सबद दल होइ, ततछिन सुनै शबद कर सोइ ॥ ७५ ॥
दल सुगन्ध दुर्गन्धा जितौ, नाक विषय सौ जानौ तितौ ।
षट्रस भोजन इकठे करै, रसना स्वाद जुदे जुद धरै ॥ ७६ ॥
सहस छयानवै नारीगेह, तितनी धरै विक्रिया देह ।
मूल शरीर पट्ट तिय संग, नित प्रति भोग विषय यह अंग ॥ ७७ ॥
दोहा—यह विधि चक्री भोगवै, अखै सम्पदा जेह ।
सेनापति आज्ञा वहै, नवविधि दल रचि देह ॥ ७८ ॥

दल ( सेना ) भेद वर्णन ।

चौपाई ।

नौ विधि दल भाष्यौ जिनदेव, ताको भेद सुनौ स्वयमेव ।
प्रथम पती सेना सुख नीक, पंचम वाहन चमू जु ठीक ॥ ७९ ॥
वरूथिनी दंडी क्षौहिणी, जाको भेद सुनो अवगुणी ।
इक इक गजरथ वाजी तीन, पाइक पंथ पती गुण लीन ॥ ८० ॥
गजरथ तीन तीन नव वाज, पन्द्रह पाइक सेना साज ।
नौ गजरथ रथ हय सतवीस, सुखके पाइक पैंतालीस ॥ ८१ ॥

---

१—अक्षय ।

सप्त वीस रथ गज-पहिचान, इक्यासीय तुरंगम जान।
पाइक सब इकसै पैंतीस, दल अनीक है कह्यो जिनीश ॥ ८२ ॥

गज इक्यासी रथ पुन तितै, हय दोसै तेतालिस मितै।
प्यादे कहै चारसै पांच, भेद वाहिनीको यह सांच ॥ ८३ ॥

दोसै तेतालीस गयंद, तितनै ही रथ कहै जिनंद।
उनतिस अधिक सातसै बाज, बारहसै पन्द्रह पद साज ॥ ८४ ॥

चमू तनी है संख्या इती, वरूथिनी अब भाख्यौ तिती।
सातसै बावन तिस गज कहे, पुन तितने ही रथ सर दहे ॥ ८५ ॥

द्वै सहस्र इकसौ हय जान, तापर अधिक सतासी मान।
पाइक तीन सहस सै षष्ट, अरु पैंताल वरूथी सृष्ट ॥ ८६ ॥

द्वै सहस्र इकसौ गजराज, तापर अधिक सतासी साज।
रथ संख्या इतनी मानिये, षट् सहस्र यह वर जानिये ॥ ८७ ॥

और पांचसै इकसठ होय, आगे सुन अब पायक सोय।
दश सहस्र नौ सै पैंतीस, दण्ड भेद भाषौ जिन ईस ॥ ८८ ॥

गज एक सहस सहस शत आठ, तापै अधिक जो सत्तर ठाठ।
तितनै ही रथ लीजो जान, पैसठ सहस वाजि पहिचान ॥ ८९ ॥

छहसै दश ता ऊपर गनै, पैदल एक लाख तहँ भनै।
नव सहस्र शत साढ़े तीन, क्षौहिनि संख्या यह परवीन ॥ ९० ॥

महल वर्णन।

दोहा - मन्दिर चौरासी बनै, उपमा है असमान।
परम भूति चक्रेशकी, जिनमत लीजो जान ॥ ९१ ॥

### धर्म प्रवृत्ति वर्णन।

चौपाई।

होय धर्म सों सिद्धि अनेक, अर्थ काम सब सुख प्रत्येक।
जब कुधर्मको त्याग जु करै, मोखतनी सामग्री धरै ॥९२॥
यह जाने नित सुबुध मनोग, मन, वच, काय कर्म-संजोग।
सुकृत आदि अनेक प्रकार, धरै धर्म उत्तम सुखकार ॥९३॥
सम्यग्दर्शन शुद्ध स्वरूप, निशंकादि गुणरूप अनूप।
निर अतिचार अणुव्रत मीत, पालै सागारी धरि प्रीत ॥९४॥
चार पर्व प्रोषधको धरै, निशदिन सदा पाप परिहरै।
निरारम्भ हिरदै शुभ ध्यान, अशुभ ध्यानकी कीनी हान ॥९५॥
हेम रतनमय जिनगृह सार, करवाये बहु तुङ्ग विचार।
अर प्रतिमा कीनी जिन तनी, भक्ति प्रतिष्ठा आदिक घनी ॥९६॥
अष्टद्रव्य जल आदिक जान, बहु सामग्री सहित महान।
श्री तीर्थंकर पूजा करै, तिन गुण कारण कर सिर धरै ॥९७॥
मुनिको प्रासुक देइ अहार, विधिपूर्वक अति शुद्ध विचार।
भक्ति सहित वंदे नरईश, कीरति पुण्य बढ़े जग शीस ॥९८॥
जहँ निर्वाणभूमि जिनतनी, तथा विम्ब अरु मुनि शिर मैनी।
जाय तहां मुनि वन्दन हेत, धर्म धनी वर भक्ति समेत ॥९९॥
सुनै केवली वचन पुनीत, तत्त्व अर्थ गर्भित गुणरीत।
श्रावक जती धर्म सुखदाय, भेदाभेद कह्यो समझाय ॥१००॥
सामाइक विध पालै सोय, निशदिन छहों काल जुत होय।

---

१–श्रेष्ठ, २-यहापर रात्रिके भी प्रारम्भ मध्यम और अन्तिम कालकी अपेक्षा ३ भेद लेकर सामायिकके ६ काल बतलाये हैं, परन्तु अन्यत्र दिनके तीन कालोंकी अपेक्षा सामायिकके तीन ही काल बताये गये है।

निज निन्दा परिगर्हा करै, मन विवेक बहु धीरज धरै ॥१०१॥
इन्हें आदि जे शुभ आचार, करैं धर्म धर हिये विचार।
देहि[1] औरको शुभ उपदेश, भविजन प्रीति सुजगत महेश ॥१०२॥
दोहा—ज्यों वारिज जलमें बसै, करै न उससे प्रीत।
त्यों चक्री संपति घनी, चलै धर्मकी नीत ॥१०३॥

जोगीरासा।

एक समै चक्री नर-नायक, सब परिवार समेत।
सीमंधर मुनि समोशरण, थित गये वन्दना हेत॥
तीन प्रदक्षिण दे शिर नायौ, पूजा विधि बसु कीनी।
भक्ति सहित गणराज प्रणामैं, नरकोठा थिति लिनी॥१०४॥
ताहित जिन दिव्यध्वनि सुंदर, गणधर प्रति परकाशी।
द्वादश विध अनुप्रेक्षा चिंतन, धर्म-दुविध तहां भासी॥

बारह अनुप्रेक्षाओंका वर्णन।

आयुष पूरण वपु भोगादिक, राज्य रमा सुख साध्यौ।
दामिनि सम सो चंचल दीसै, तातैं शिव आराध्यौ॥१०५॥
मरण कलेश दुखादिक भारी, जीव सहै नित सोई।
यातैं धर्म धरो भवि दृढ़ मन, शरण न जगमें कोई॥
दुःख दुरित जुत कर्म फिरावत, जगतैं जान न देवैं।
तातैं यह संसार भ्रमण तज, रत्नत्रय व्रत सेवैं॥१०६॥
अन्य चिन्दानंद अन्य शरीरा, ऐसो जिय जब जानै।
होय तबै तप सिद्धि[2] सगोत्तम, राग -रहित पहिचानै॥

१—देवै, २—सबसे उत्तम।

सप्त धातुमय निंद्य कलेवर, अन्ध अपूर्ण न तारौ।
ऐसो निज तन देखि सुधीजन, क्यों नहिं धर्म विचारै ॥१०७॥

कर्मास्रव कर जीव निरन्तर, भवसागरमें भासै।
जान यहै बुध दीक्षा गहु सुध, जायें मुक्ति प्रकासैं॥
कर्मास्रवको आवत रोको, सोई संवर जानौं।
जानि सुधी ग्रहकौ तज तपकर, धारै मुक्ति पयानौं ॥१०८॥

दुविध निर्जरा कर्म संपूरन, तप कर ताहि खिरावै।
मुक्ति रमाकी वांछा निशदिन, भविजन काल गमावै॥
दुख सुख पाय जगत्रय भ्रमतै, ओरै न कबहूं आवै।
तातें संजम भजहु सुधीजन, सुख आनन्त लहावै ॥१०९॥

इक इन्द्रीतैं दुर्लभ दुर्लभ, पंच इन्द्री गति पाई।
नव भव पाय तपस्या कीजै, जामें मोक्ष लहाई॥
धर्म जिनेश्वरभाषित जगमें, सुख करता जिय होई।
भव दुख हरन करन शिव प्रापति, भविजन पालो सोई॥११०॥

सम्यग्दर्श व्रतादि क्षमादिक, दश विध धर्म बखानै।
ताहि धरे सुर शिव प्रापति लहि, वांछित सुधी सयानै॥
सुखिया जनको सुक्ख बढ़ावत, दुखियाको दुख घातै।
धर्म दुविध जति श्रावक गोचर, होई सकल सिध बातैं॥१११॥

होत धर्म सों पण्डित बहु विध, धर्म सबै सुखकारी।
धर्म जगतमें पूजत उत्तिम, धर्म सुगुरु गन भारी॥

---

१—अन्त

इहि विधि जिन मुख, द्वादशप्रेक्षा सुन चक्री बैरागे।
आयु रमा तन भोग जगत्रय, क्षणभंगुर सब लागै ॥११२॥

चक्रवर्तिका वैराग्य वर्णन।

धिक् धिक यह संसार महावन, भटकत ओर न आयो।
ज्यों चौगा[1] नेवटा धर डोलै, हाथ कछू नहि पायो ॥
कबही जाय नरक दुख भुंजे, छेदन भेदन होई।
कबहूं पशु परजाय पाय जिय, वध बन्धन बहु जोई ॥११३॥
सुर पदमें पर संपति लखि कै, राग उदै दुख पावै।
मानुष जन्म सुखी नहि कोई, विपत अनेक बढ़ावै ॥
मैं चक्री पद भोग घनेरे, भुगते तृपति न होई।
जैसे अगिन प्रज्वले तैलसु, डारत शान्त न होई ॥११४॥
दरशन ज्ञान चरन विन जियको, भवदधि पार न पावै।
तातैं दीक्षा ग्रहण भलो, अब तपकर कर्म खिरावै ॥
सकल संपदा जीरन तृणवत, छोड़ी नृप अनुरागी।
सहस छयानवै नारि पियारी, मन वच क्रम कर त्यागी ॥११५॥
सर्वमित्र[2] सुत प्रथम अनुत्तम[3], राजभार तसु दीनौ।
आपुन भूषण वसन उतारै, जिन मुद्रा मन लीनौ ॥
एक हजार नृपति सँग चक्री, पंच महाव्रत धारे।
गृह तज वनमें वसहि निरन्तर, तिन पद हम शिर धारैं ॥११६॥
दोहा—छहों खण्ड संपति घनी, छोड़त लगी न वार।
धन मुनीश प्रियमित्र चित, सुकृत सुबुद्धि अपार ॥११७॥

१—नट। २—'सर्वमित्र' नामक पुत्रके लिये। ३—श्रेष्ठ।

तपवर्णन ।

चौपाई ।

दुविध प्रकार करै तप घनौ, धीर वीर चित पर्वत मनौ ।
ध्यानी ध्यान मध्य बहु लीन, तज प्रमाद चउदह मल हीन ॥ ११८॥
मूलोत्तर गुण आदिक जोय, सम्यग्दर्शन पालै सोय ।
तीन काल जुत जोग मझार, तीन गुप्तिको सदा विचार ॥ ११९॥
बसैं मुनी जहँ निर्जन थान, अटवी गिरि पर गुहा मसान ।
विहरैं ईर्जापथ पग देत, देश ग्राम संबोधन हेत ॥ १२० ।
पाख मास उपवास कराहि, चरजा हित मुनि ग्रामहिं जाहि ।
अन्तराय पालें धर नेह, शुद्धाहार लैइ भवि गेह ॥ १२१॥
तहाँ धर्म उपदेश जु करैं, परभावना अङ्ग विस्तरैं ।
जिन शासन माहात्म्य अपार, नर स्वरूप पूजन जगसार ॥ १२२॥
इने आदि जे परम अचार, पालै संजम रहित विकार ।
बहुत काल तप कीनौं सार, अन्त समाधि धरी सुखकार ॥ १२३॥
चार प्रकार तजौ आहार, परमारथ पद प्रापतिकार ।
अंगीकार कियौ संन्यास, धरौ जोग प्रतिमा सम जास ॥ १२४॥
जीत परीषह दो अरु बीस, क्षुधा प्यास आदिक मुनि ईस ।
तपकर कीनै कर्मन हीन, आप धर्मको परगट कीन ॥ १२४॥
आराधन आराधी चार, मुक्तितनी साधक सुखकार ।
तजे प्रान तनतैं परवीन, जिनशासन ध्यायक गुण लीन ॥ १२५॥

---

१—सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र और सम्यक् तप ये ४ आराधनाएं कहलाती हैं ।

सहस अठारा वर्ष व्यतीत, लेइ सुधा आहार पुनीत।
पक्ष अठारा पूरण जाय, स्वासा तन तें तब मुकलाय ॥१३६॥

तुर्यभूमि पर्यन्त विचार, द्रव्य चराचर जानै सार।
ऋद्धि विंक्रिया तहँ लौं कही, क्षेत्र प्रभाव जानियै सही ॥१३७॥

देश ग्राम आरण्य पहार, सागर द्वीप असंख्य मझार।
इच्छा पूर्वक विहरै सोई, देविन सौं क्रीड़ा जुत होइ ॥१३८॥

कबहूं वीणादिक धुनि सुनै, कबहूं गीत मनोहर गुनै।
कबहूं दिव्य देविनके संग, देखहि सब आगार अभंग ॥१३९॥

कबहूं धर्मगोठ आदरै, कबहूं केवलि पूजा करै।
कबहूं श्री तीर्थंकर तनै, पंचकल्याणक उच्छव ठनै ॥१४०॥

इत्यादिक शुभ कर्म संयोग, करै सुक्ख सागरमें भोग।
काल न जांन्यौ जातन देव, धर्मवंत गुण ज्ञान अभेव ॥१४१॥

गीतिका छन्द।

इहि भांति शुभ परिपाक करकै, चक्रिपद पायौ जबै।
सब सार सुन्दर सुक्ख निरुपम, भोग भुगतै बहु तबै ॥

अति विमल चरित सॅजोग करके, देव पद तिन पाइयौ।
भज धर्म जिनवर मोक्षदायक, 'नवलशाह' प्रणामियौ ॥१४२॥

इति कविरत्न श्री नवलशाह विरचित भाषाछन्दोबद्ध वर्द्धमानपुराणमें
चक्रवर्ति–स्वर्गगमन रूप दो भवोंका वर्णन करनेवाला
पाचवा अधिकार पूर्ण हुआ।

---

१–चौथे नरक तक।

# छठवां अधिकार।

मंगलाचरण।

दोहा—मोह अक्ष-तसकर हन्यौ, भविजन रक्षक देव।
ज्ञान धर्म करता अरथ, करो वीर जिन सेव॥ १॥

चौपाई।

याही जम्बूद्वीप विख्यात, भरतक्षेत्र तामें अवदात।
छत्राकार नग्र तहँ जान, निवसैं धर्मीजन सुख खान॥ २॥
नन्दवर्धं भूपति अवनीश, आनंदवर्धक गुणगण शीस।
रानी वीरमती अतिरूप, पुण्यशालिनी शील अनूप॥ ३॥
चयौ सुरगसैं देव पुनीत, तिनकैं पुत्र भयौ कर प्रीत।
नन्द नाम अति रूप विशाल, जग आनन्द करण सुकुमाल॥ ४॥
बन्दीजन हिं दियौ बहु दान, पुत्र महोच्छव कियौ महान।
योग्य अन्न पय पोष कराय, बाढे गुण संपूरण काय॥ ५॥
उपाध्यायके पढ्यौ तवै, धरता शास्त्र-शस्त्रको जवै।
कला विवेक रूप अति घनौं, सोहै स्वर्ग देव यह भनौ॥ ६॥
क्रम सौ कुँवर पितापद पाय, राज्यविभूति रमा अधिकाय।
दिव्य-भोग भुगतै संसार, सदा धर्मको करहि विचार॥ ७॥
निशङ्कादिक गुण पालंत, दर्शन शुद्ध धरै मन संत।
द्वादश व्रत श्रावकके जान, करै जतन सो ते परवान॥ ८॥
निरारम्भ उपवास पुनीत, सकल परवमें करै सुरीत।
दान मुनीको हर्ष बढ़ाय, देय यथार्थ सुक्ख अधिकाय॥ ९॥

श्री जिनेशके मन्दिर जांय, महती पूजा तहां कराय।
यात्रा करै धर्मके काज, बन्दै गणधर मुनि जिनराज ॥ १० ॥
होय धर्म सौ अर्थ अनूप, ताकर बाढ़ै सुक्ख स्वरूप।
अघ त्यागे पावे निर्वान, सदा सासुतौ अविचल थान ॥ ११ ॥
बहु विध करै धर्म गुणमूर, दिन दिन बढ़ै सुक्ख अंकूर।
यही जान भवि धर्म हि गहो, इह भव परभवके दुख दहो ॥ १२ ॥
शुभ आचार करन परवीन, जिन भाषित मतमें लवलीन।
मन संकल्प न वर्तै कोय, सर्व अवस्थामें दृढ़ सोय ॥ १३ ॥
ता फल महाभोग उपभोग, भुगतै राज संपदा जोग।
निशदिन काल गमावै सार, सुख-सागरकी केलि मझार ॥ १४ ॥
एक दिना परमारथ काज, गये भव्यजन सहित समाज।
'प्रौष्ठिल' जो हैं गुरु परवीन, बन्दै तिनकै पद गुण लीन ॥ १५ ॥
अष्ट द्रव्य ले पूजा करी, जथाशक्ति मुनि थुति विस्तरी।
भक्ति सहित शिर नयौ महीप, बैठौ पुन मुनि पाय समीप ॥ १६ ॥
ता हित पर-अरथी[1] मुनिराय, भाषौ जती धर्म समुदाय।
तत्व पदारथ आदिक सार, तत्व पदारथ शिव अधिकार ॥ १७ ॥
मारूथल सम यह संसार, तामें दुःख अनन्त अपार।
दोष अन्त तैं रहित सदीव, कैसे कहां वसैं भव जीव ॥१८॥
अरु जो दुख संसार न होय, बहु संपूरण सुख तहँ जोय।
तौ पुन सुतप गहैं किम काज, जिनवर आदि सबै मुनिराज ॥१९॥
क्षुधा प्यास कामादिक कोप, प्रज्जुलित निश दिन जिय चित लोप।

१—परोपकारी।

जहां कुटिलता तन धारंत, धीरज धरै तंही बुधवंत ॥२०॥
इन्द्रियादि तस्कर सब जोय, धर्म पदारथ चोरत सोय।
बसे तहां एकाकी वीर, चित अडोल तन साहस धीर ॥२१॥
पराधीन चल भोगी जोन, ताकौ सेवैं भव जन कौन ?
दुख अनन्त परिपूरण सोय, भवसागरको वर्धक जोय ॥२२॥
इहि प्रकार वच सुन बडभाग, मनमें बाढ़यौ परम विराग।
तब उठि मुनिको नायो शीस, तज्यो परिग्रह चउ अरु वीस ॥२३॥

दोहा—परम्पराय अनन्त भव, वातौ संजम जोग।
परम शुद्ध चित आदरो, साधक शिवकी ओर ॥२४॥
द्वादशाङ्ग[1] वारिधि अगम, गुरु उपदेश जहाज।
भयौ पार परवीन मुनि, रहित प्रमाद अकाज ॥२५॥

चौपाई।

आप वीर्यको परगट करौ, द्वादश विध तप तन आदरौ।
पाख मास उपवास हि धार, पंचेन्द्रिय सोखै निरधार ॥२६॥
बसै गुफा गिरि कन्दर थान, एकाकी वन सिंह समान।
सहैं परीषह दो अर बीस, क्षुधा तृषा आदिक दुख दीस ॥२७॥

दोहा—नन्द मुनीश्वर भावजुत, षोडश भावन सार।
भायै निर्मल चित्त ह्वै, सकल सिद्धि दातार ॥२८॥

षोडश भावनाओंका वर्णन।

चौपाई।

सम्यग्दर्शन प्रथम विशुद्ध, अष्ट अंङ्ग[2] ताकैं अवरुद्ध।

---

१—द्वादशांङ्ग श्रुतज्ञानरूपी समुद्र, २—नि:शङ्कित, नि:कांक्षित, निर्विचिकित्सा, अमूढदृष्टि, उपगूहन, स्थितिकरण वात्सल्य और प्रभावना—ये आठ अङ्ग हैं।

मल पच्चीस रहित जब होय, प्रथम भावना कहिये सोय ॥२९॥
दर्शन ज्ञान चरण उपदेश, जो मुनि देइ जथारथ लेश।
ताकी विनय करै बहु भांत, द्वितिय भावना सो विरतांत ॥३०॥

सहस अठारह शीलह अंग, अतीचार पालै तज संग।
निर अतिचार कहावै सोहू, तृतिय भावना उत्तम होइ ॥३१॥

पढ़ै अङ्ग पूरब गुण ज्ञान, मत अज्ञान करै निरमान।
काल पठन बिस्तारै सोय, ज्ञान अभीक्ष्ण भावना जोय ॥३२॥

भोग अङ्ग सुत मित्र समेत, धन कन कंचन कुल बल हेत।
जब इनतैं तन होय उदास, भव संवेग तनों परगास ॥३३॥

चार प्रकार संघ समुदाय, दीजे दान चार विध आय।
यथाशक्ति जिनभाव समेत, शक्तितस्त्याग भावना हेत ॥३४॥

हनै कर्मरिपुको संतान, बारह विध तप करै निदान।
जो निज शक्ति आत्मा गहै, शक्तितस्तप सो जाना वहै ॥३५।

श्री मुनिवर गुण ज्ञायक नेह, रोग सोग भय पीड़ित देह।
ताम समाधि करै समुदाय, साधु समाधि वही सुखदाय ॥३६॥

वात पित्त कफ शूल अनेक, अति दुर्गन्ध कुष्ट तन टेक।
ता मुनिकी शुश्रूषा करै, वैयावृत तब उत्तम धरै ॥३७॥

---

१—**आठ दोष**—शङ्का, कांक्षा, विचिकित्सा, मूढ दृष्टि, अनुपगूहन, अस्थितिकरण, अवात्सल्य, अप्रभावना, **तीन मूढता**—देव मूढता, पाखण्डि मूढता, लोक मूढता, **आठ मद**—ज्ञान मद, पूजा मद, कुल मद, जाति मद, बल मद, ऋद्धि मद, तपो मद, शरीर मद, **छः अनायतन**—कुगुरु, कुदेव, कुधर्म, कुगुरु सेवक, कुदेव सेवक और कुधर्म सेवक ये २५ मल हैं।

श्री अरहंत देव सुखदाय, मन वच काया सेव कराय।
धर्म अर्थ शिव काम सहीत, दाइक अरहद भक्ति पुनीत ॥३८॥
वन्दे आचारज मन हीन, पंचाचार करण परवीन।
गुण छत्तीस तने धरतार, यह आचारज भक्ति विचार ॥३९॥
श्रुतज्ञान उद्योतक मुनी, मत अज्ञान हरन गुन गुनी।
तिनकी भक्ति करे उर जोय, बहुश्रुतभक्ति कहावे सोय ॥४०॥
मोह महातम नाशन भान, श्री जिनवर वानी सुख खान।
ताको बहुविध वर्णन करें, प्रवचनभक्ति तहां विस्तरें ॥४१॥
प्रतिक्रमण शुभ प्रत्याख्यान, अरु व्युत्सर्ग सु समिता वान।
तीन काल साधे स्वाध्याय, यह आवसिका परिहानाय[1] ॥४२॥
जो पुस्तक लिख औरहि देय, स्वयं ते पण्डित कर लेय।
जिनपूजा मन वच तन करें, मार्ग प्रभावन उत्तम धरें ॥४३॥
सम्यग्दृष्टी जो नर होय, कर सन्मान बुलावे सोय।
धर्मकथा भाषे ता पास, वात्सल्य यह अङ्ग प्रकाश ॥४४॥

दोहा—यह विध षोडश भावना, भाई नन्द मुनीश।
तीर्थंकर पद बंधियो, गुण अनन्त परमेश ॥४५॥
महिमा तीनों लोकमें, इन्द्र उपेन्द्र अपार।
मुक्ति सरूपी लक्ष्मी, बांधी नर हितकार ॥४६॥

चौपाई।

मरण प्रजंत कियौ तप घोर, पाल्यौ संजम आतम जोर।
अल्प आयु संपूरन करी, वपु आहार क्रिया परिहरी ॥४७॥

---

१—आवश्यकापरिहाणि।

व्रत साफल्य कियौ भवपार, तीन जगत सुखको करतार।
परम विशुद्ध धरौ संन्यास, दायक मोख हरण दुख आस ॥४८॥
दरशन ज्ञान चरण तप लहै, समताभाव आतमा गहै।
आराधन आराधै चार, वांछे हियैं मोख-वर नार ॥४९॥
मन विकल्प सब कीनें दूर, आतम ध्यान दियौ भरपूर।
सब जीवनसौ क्षमा कराय, तजै समाधि प्राण मुनिराय ॥५०॥

दोहा—यह तप फल सो पाइयौ, सुरग सोरहैं वास।
अच्युत इन्द्र पुनीत पद, देव नमैं पद जास ॥५१॥

चौपाई।

संपुट[1] शिला रतनमय लसै, मानों कमलसु ऊरध वसै।
अन्त मुहूरत जोवन लयौ, संपूरन तन प्रापत भयौ ॥५२॥
आभूषण भूषित सरवंग, सहज रूप सम नाना रंग।
तहँ तै उठ देखो सब भेष, अति रमणीक मनोहर देश ॥५३॥
ऋद्धि सिद्धि देखी सब राय, सुर विमान आदिक समुदाय।
स्वप्न समान लगै यह बात, मन चिन्तै कछु भेद न गात ॥५४॥
को मैं कौन पुण्य है कियौ, कौन देश यह कहां आनियौ।
को प्रवीन ये बोलैं बैन, को सुर सेवैं मन धर चैन ॥५५॥
कौन तनी देवी गुणमाल, रूपलता जुत शील विशाल।
रतनमयी प्रासाद उतंग, कौन तनें यह नाना रंग ॥५६॥
दल सप्ताङ्ग कौनको येह, अति मनोज्ञ सुर रक्ष करेह।
दिपै सभामण्डप मनमोह, परम उतंग सबै यह कोह। ५७॥
रतनजटित बहुवर्ण विमान, तामें कौन वसैं परधान।

---

१—उपपाद शैया।

को यह नृत्य करैं मन लाय, सकल विभूति कही ना जाय ।।५८।।
मुहिको देखैं देवी देव, मन आनन्द करैं सब सेव ।
कारण कौन न जान्यौ जाय, त्यों त्यो मन चिन्ता अधिकाय ।।५९।।
इहि प्रकार बहु चिन्ता करै, मनमें सुरपति विकलप धरै ।
भेदाभेद न जान्यौ येह, सख्त हियें बाढ़्यौ सदेह ।।६०।।
तावत मन्त्री परम प्रवीन, प्रनमौं चरणकमल मद हीन ।
अवधिज्ञान कर जानौ येह, नाथ हिये बाड्यौ संदेह ।।६१।।
अस्तुति करी नाय निज भाल, भो स्वामी तुम दीनदयाल ।
धन्य आज देखै तुम नैन, जीवन सफल भयौ मुझ एन ।।६२।।
देह पवित्र आज मो भई, आज हु मनकी दुर्गति गई ।
हस्त कमल फिर जोरे देव, शिर नवाय बोलो कर सेव ।।६३।।
अब सुनिये भो कृपानिधान, जामें मन विकलपकी हान ।
स्वर्ग महा अच्युत यह सोय, ऋद्धि सिद्धिको सागर तोय ।।६४।।
सकल स्वर्गके ऊपर वसै, ज्यो माथे चूड़ामणि लसै ।
चन्द्रकान्त मूगा मणिमई, नाना रतन भूमि वरनई ।।६५।।
रात दिवसको भेद न कदा, रतन ज्योति सों उदित सदा ।
तीन लोकमें दुर्लभ जोइ, एक धर्मसो सुलभ जु होइ ।।६६।।
सुख-सागरमें निबसै सोय, दुःख दारिद्र न व्यापै कोय ।
कामधेनु गौ दूध अपार, कल्पवृक्ष दशविध दातार ।।६७।।
चिन्तामणिसे रत्न अनूप, और वस्तुको कहा स्वरूप ।
स्वर्ग-बाग तरु नाना रूप, चैत्यवृक्ष आदि तरु भूप ।।६८।।

---

१—दूर हुआ ।

फूलैं फूल तहां अधिकार, दश ही दिश फैली महकार।
यहां न वरतै दुखको हेत, सुख समूह सब ही विधि देत ॥६९॥
दीन दरिद्री रोगी दुखी, निर्गुण निर्ज्ञानी दुर्मुखी।
दुर्भागी दुर्वचनी जिते, सपनै मांहि न दीसैं इते ॥७०॥
कै जिन पूजा वरतैं अंग, सुनैं केवली वचन उतंग।
देखैं नृत्य महारमणीक, और न मनमें विकलप लीक ॥७१॥
इकसै उनसठ सकल विमान, श्रेणीवद्ध प्रकीर्णक जान।
तिनै असंख्य संख्य विस्तार, सबै सुक्खसागर अविकार ॥७२॥
दश सहस्र सामानिक देव, तुम समान दीसें कर सेव।
उत्तम सुर तेतीस हजार, सुत समान वतैं सुक्खकार ॥७३॥
सुर चालीस सहस परवान, ते तुम तन रक्षक गुण खान।
या समान सब देव उतंग, कहै अढ़ाईसै निरभंग ॥७४॥
देव पंचसै परम प्रवीन, तुम आज्ञामें तत्पर लीन।
लोकपाल चारों चतुरंग, पालैं लोक धरा सरवंग ॥७५॥
दश दिकपाल नाथ पग धरैं, दशहि दिशा सब उज्वल करैं।
इनैं आदि सुर सेवैं घने, अब सुभेद सुन देविन तने ॥७६॥
गणदेवी बत्तीस वखान, नाटक सुक्ख करें गुन खान।
अष्ट महादेवी गुणरूप, प्रेम आदेश राग रस कूप ॥७७॥
एक एक प्रति है परवान, कहीं अठाईसै शुभ ठान।
तीन ज्ञान मण्डित मन रंग, ऋद्धि विक्रिया युत सरवंग ॥७८॥
वल्लमिका देवी सुन थान, है त्रेषठ इनको परवान।
तुम चित हरैं करैं पद सेव, महती रूप सम्पदा एव ॥७९॥

कही पिण्डता देवी शाख, हैं सहस्र इकहत्तर भाख।
अरु दस लाख सहस चौबीस, दिव्य जोषिता रूप गरीम ।८०॥
पार्श्व वान हैं त्रिविध हि देव, गीत नृत्य कर तुम पद सेव।
प्रथम पचीस दुनी पंचास, तृतिय परिधि शत ज्ञान प्रकाश ॥८१॥
सबमें यह वर्धना शची, वसुंधरा नामाङ्कित खची।
जिनवर पूजामें लवलीन, क्षायिक समकित बहु भव हीन ॥८२॥
ललित वचन है लीला बन्ध, सुभग सुलच्छन सहज सुगन्ध।
शीलरूप लावण्य हि लीन, हाव भाव रस कला प्रवीन ॥८३॥
सब देविनको आयु प्रमान, पचमन पल्य कही भगवान।
विनशैं होय बहुत समुदाय, ज्यों समुद्र उठि लहर विलाय ॥८४॥
हस्ती घोड़े रथ पद एव, वृष गन्धर्व नर्तकी देव।
सप्त अनीक ठीक यह कही, भो प्रभ भेद सुनौ कछु यही ॥८५॥
एक एकके हिल्ले देव, सातोके सातों सुन लेव।
ऋद्धि विक्रियाको विरतंत, हुकम पाय तज दैहिं तुरन्त ॥८६॥
प्रथम अनी गजराज बखान, सोहै बीस सहस परवान।
यातैं दुगुण दुगुण विस्तार, सेना सकल जानि निरधार ॥८७॥
सब दल लक्ष पचीस सुनेह, अरु चालीस सहस अधिकेह।
सेवा करैं सबै मन लाय, भक्ति सहित प्रणमैं तुम पाय ॥८८॥
निज नगरी है गिरदाकार, जोजन बीस सहस विस्तार।
कोट असी योजन उत्तंग, अट्ठाई अवगाहन रंग ॥८९॥
कनक कंगूरा है प्राकार, खाई अति गम्भीर विचार।
तोरन तुङ्ग रतन छविदाय, सब उपमा नहिं वरणी जाय ॥९०॥

चारों दिश दरवाजे चार, सौ योजन ऊंचे निरधार।
नगरी चौपथ सघनी पांत, तामें वीथी नाना भांत ॥९१॥
तामें प्रभ जिन सदन अभंग, है जोजन दोसै उत्तंग।
जोजन वीस तास विस्तार, अरु आयाम दून सुखकार ॥९२॥
यह विभूति बरणी समुदाय, और विविधको कहै बढ़ाय।
अहो नाथ तुम पुण्य अपार, सो सन्मुख पायो सुविचार ॥९३॥
दोहा—अणिमा महिमा गुण गरिम, लघिमा प्राप्ति सुनेव।
प्राकाम्यत्व जु वृद्धि वश, स्वर्ग ऋद्धि वसु एव ॥९४॥
सुरगराज लक्ष्मी विविध, संपूरण सुखदाय।
अद्भुत पुण्य सुरेश तुम, भुगतो निज मन लाय ॥९५॥

चौपाई।

इहि प्रकार मन्त्री वच सुनै, तावत अवधिज्ञान मन गुनै।
पूरव भवमें व्रत आदरो, सो फल आप भोग यह करो ॥९६॥
जिनवर कथित धर्म मै कियौ, अष्ट कर्म विध्वंसन कियौ।
मैं पूरव तप कीनौ घोर, ध्यानाध्ययन शयासन ओर ॥९७॥
पंच परमगुरु त्रिभुवन तार, आराधे मन वच तन सार।
रतनत्रय धारो अवरुद्ध, परम भाव सो आतम शुद्ध ॥९८॥
विषय कषाय काम मन ओर, दियो जलाय ध्यानके जोर।
सही परीषह दो अरु वीस, तिनकी विजय करी अवनीश ॥९९॥
दश लक्षणी धर्म सुखदाय, मैं पूरव कीनौ मन लाय।
ता फल स्वर्ग सोलहें ठाम, राज्य विभूति भई निज धाम ॥१००॥

---

१—अणिमा महिमा चैव गरिमा लघिमा तथा।
प्राप्तिः प्राकाम्यमीशित्वं वशित्वं चाष्टसिद्धयः॥ —अमरकोश।

धर्म समान सु बांधव जोय, तीन लोकमें और न कोय।
भवसागरमें रक्षक धर्म, करै धर्म सरवारथ शर्म ॥१०१॥
धर्म जीवको सुगति सिधार, धर्म पाप अरि नाशनहार।
स्वर्ग मुक्तिको दायक धर्म, अरु जगको मेटन सब भर्म ॥१०२॥
ऐसी जान धर्म नित करै, मिथ्या मत सब ही परिहरै।
करै जु कोटि और आचार, धर्म समान न पूरै सार ॥१०३॥
दर्शन शुद्ध अर्थ अरु काम, श्री जिनवर वन्दे सुखधाम।
अरु तिनको पूजै गुण रूप, होय धरमकी सिद्धि अनूप ॥१०४॥
यह विचार उठ ठाड़ौ भयौ, देविन सहित वापिका गयौ।
सदा शाश्वती अति गम्भीर, मानों क्षीरोदधिको नीर ॥१०५॥
अमृत जल परिपूरण जोय, घटै बढ़ै कछु नाहीं सोय।
फाटिक मणिमय पैंड़ीं सार, सब बंधाव रतनन निरधार ॥१०६॥
तहँ सुरपति कीनौ असनान, पहरै भूषण वसन महान।
देविन सहित गयौ फिर तहां, आकृत्रिम जिन मन्दिर जहां ॥१०७॥
सौ जोजन दीरघ पहिचान, अरु विस्तार पचास प्रमान।
पचहत्तर जोजनसु उतंग, जोजन आठ द्वार मन रंग ॥१०८॥
तिनमें प्रतिमा सौ अरु आठ, काया धनुष पांचसै ठाठ।
वसु प्रतिहारज मण्डित ईश, वाणी खिरै परम निशदीस ॥१०९॥
नमस्कार कीनौ हरि जाय, तुम भगवंत परम सुखदाय।
तुम विन सदा जीव दुख सहै, तुम विन कौन मोक्षपद गहै ११०॥
तुम विन भटकै भवि संसार, तुम विन और कौन आधार।
भो जिनेश तुम दीनदयाल, तुम विन गहै कुगतिको जाल ॥१११॥

यह विधि थुति कीनी अधिकाय, बैठौ जिनकोठा चित लाय।
बहु प्रकार पूजा विस्तरी, अष्ट द्रव्य लै आगे धरी ॥११२॥
उठकै बहुरि नम्यौं जिन पाय, वार वार भुवि शीस लगाय।
ताथै फिर नर लोक हि आय, बंदै तीर्थंकर मुनिराय ॥११३॥
नमस्कार कर वैठो तहां, मनमें गुनै पंच पद महा।
तत्त्व पदारथ भेद उतंग, सुनै धर्म सूचक सरवंग ॥११४॥
तहँ तैं उठि निज थानक आय, सब विभूति देखी मन लाय।
जहां सभा मंडप निरभंग, दिपै चारहू दिशा उतंग ॥११५॥
सो रतनन कर खचित महान, देखत लाजैं कोटक भान।
आगे मानस्तम्भ विशाल, मानी मान हरैं तत्काल ॥११६॥
दश विध सभा जहां सुखदाय, बैठे सबै देव मन लाय।
ताके मध्य जु गिरधाकार, रत्नमयी सिंहासन सार ॥११७॥
तापै बैठ्यो इन्द्र पुनीत, सकल अप्सरा गावैं गीत।
सुर गन्धर्व नचैं बहु वेष, दुख चिन्ता व्यापै नहि लेश ॥११८॥
सबको देय धर्म उपदेश, होय धर्म सों मोख महेश।
धर्म विना पावै दुख कूप, लहै धर्म सों सुक्ख सरूप ॥११९॥
यह प्रकार सुख भुगतै घनैं, सो सब ही विध कहत न बनैं।
सो है तन सम चतुर संठान, वपु वैक्रिय सो छिन छिन ठान ॥१२०॥
अस्थि चर्म मल मूत्र न कोय, शुक्र रुधिर अरु स्वेद न होय।
ये ही सप्त धातु नहि अंग, निद्रा रहित नैन निरभंग ॥१२१॥
षट नारककी अवनि प्रचण्ड, वस्तु चराचर देखि अखण्ड।
तितनी धरै विक्रिया सोय, बाइस सागर आयु जो होय ॥१२२॥

वरष सहस बाइस परजंत, मनसाहार लेय गुनवंत।
जब बीतें एकादश मास, तब सुगन्धमय लेय उसास ॥१२३॥
कबहूं सुनै गीत रसवान, कबहूं देखे नृत्य महान।
कबहूं वन क्रीड़ाको जाय, इहि विध भोग करै समुदाय ॥१२४॥
तीर्थंकर कल्याणक पंच, तत्पर तहां जाय मन संच।
शेष केवली मुक्ति महेश, दो कल्याणक करे सुरेश ॥१२५॥
मेरु कुलाचल जिनगृह जहां, भाव सहित हरि बन्दै तहां।
द्वीप समुद्र असंख्य मझार, मन इच्छाधर करै विहार ॥१२६॥
पूजै श्री जिनवरके पाय, बंदै निज कर शीस लगाय।
करै महोत्सव तहँ अधिकाय, बांधै विविध धर्म सुरराय ॥१२७॥
इहि विध भुगतैं परमानन्द, सुख सागरमें सदा सुरन्द।
सकल देव मिलि सेवा करैं, आज्ञा विना न कहुं पग धरैं ॥१२८॥
दोहा—स्वर्ग लोककी संपदा, वरणन है अधिकार।
कही किमपि लघु रूपमें, जानें जाननहार ॥१२९॥

गीतिका।

यह भांति वृष परिपाक करकें, सुरग राज सो पाइयौ।
तहँ भई पूरण विभव सब विधि, दिव्य भोग कराइयौ ॥
यह जान भविजन भजहु धर्म हि, धरम एक सहाय है।
धरम बहु भवहरण जियको, धरम शिव सुखदाय है ॥१३०॥

इति कविरत्न श्री नवलशाहजी विरचित भाषाछन्दोबद्ध वर्द्धमानपुराणमें नन्दनृपति-तप और अच्युतेन्द्रकी विभूतिका वर्णन करनेवाला छठवां अधिकार-पूर्ण हुआ।

---

# सप्तम अधिकार।

मंगलाचरण।

दोहा—विघनहरन आनँद करन, सेवैं त्रिजगत पाय।
वन्दौं पारस पद कमल, भवभवमें सुखदाय॥ १॥
कहौं वीर जिनराजको, आगे चरित रसाल।
पंचकल्याणक विविध विधि, मिथ्यातम खय काल॥ २॥

चौपाई।

याही जम्बूद्वीप महान, जोजन लाख तास परवान।
वज्रकोट है गिरदाकार, वसु जोजन अवगाहन धार॥ ३॥
तीन लाख सोलह हज्जार, दोसै सत्ताईस विचार।
इतनै जोजन है परवान, ऊपर कोश तीन पहिचान॥ ४॥
धनुष एकसै अट्ठाईस, साढ़े तेरह अंगुल दीस।
यह परिधीको सब विस्तार, बेठ्यौ जम्बूद्वीप सम्हार॥ ५॥
लवण समुद्र बहै चहुँओर, जोजन लाख दोय सर वोर।
बड़वानल तहँ अधिक प्रचण्ड, बड़े नीर सोखै वनखण्ड॥ ६॥
चहुं दिश चार पैठवा जान, विदिशा चारों मध्य प्रमान।
सवा सवासै अन्तर ओर, एक सहस वसु हैं सब जोर॥ ७॥
जलचर जीव अनेक प्रकार, पीवन जोग नहीं जल खार।
द्वीपहि मध्य परम परधान, मेरु सुदर्शन शोभावान॥ ८॥
जोजन लाखजु महा उतंग, स्थूल सहस दस मूल अभंग।
ताकी रचना सुनो अनन्द, एक सहस जोजनको कन्द॥ ९॥
तापर भद्रसाल वनसार, तहँ जिन भवन अकृत्रिम सार।

विदिशा चार चार गजदन्त, नील निषध पर्वत लौं अन्त ॥१०॥
अति उतंग कंचन सम पगे, तिनपे इक इक जिनगृह लगे।
वन सब शोभित नाना भांति, कल्पद्रुमकी सघनी पांति ॥११॥
कुरुद्वय दक्षिण उत्तर दोय, जम्बू शाल्मली अवलोय।
इक इक तरुकी शाखा चार, चारों दिश लीजे अवधार ॥१२॥
पूरव शाखा जिनगृह वसै, सदा सासुते हिममय लसै।
तहँ तैं पँच शत योजन जान, नन्दन वन सो कहो बखान ॥१३॥
चार चैत्यालय वनमें सही, रचना तास पूर्ववत् कही।
तहँ तैं साढ़े बासट सहस, है उतंग जोजन सौमनस ॥१४॥
तहां भवन जिन चार मनोग, पूरववत् सामग्री जोग।
तहं तैं जोजन सहस छतीस, पाण्डकवन गिरीन्द्रके शीस ॥१५॥
पूरव वत चैत्यालय चार, कंचन मय चारौं दिश चार।
ताके मध्य चूलिका दीस, मुकुट सदृश जोजन चालीस ॥१६॥
बारह जोजन मूल विचार, आठ मध्य अर ऊरध चार।
ताके ऊपर जो सुर थान, बालांतर है ऋतुक विमान ॥१७॥
अब दक्षिण उत्तर विस्तार, जम्बूद्वीप हि भाग विचार।
*इकसै नब्बै कीजै नेत्र, एक भागको भरतहि क्षेत्र ॥१८॥

---

*जम्बूद्वीप दच्छिन उत्तर लाख जोजनकौं, भाग एकसौ नब्बे एक भरत भाइए।
दोय हिमवन सैल चारि हेमवत खेत, महा हिमवन आठसौ लै हरि गाइए ॥
बत्तीस निषध ए तिरेसठ उब त्रेसठ बीचमें विदेह भाग चौसट बताइए।
भाग पांचसै छबीस कला छह उन्नीसकी, अठत्तर चैत्यालय सदा सीस नवाइए ॥
चरचाशतक—७०।

सो कहिये जोजन सौ पांच, ऊपर छब्बिस हिय धर सांच।
कला षट अधिकी है और, कर उनीस इक जोजन ठौर ॥१९॥
लाओ तीन भाग परवान, धनुष अढ़ाईमें कर हान।
हिमवन गिरिके पास जु सोय, पूरब अपरदिशा अवलोय ॥२०॥
धनुपाकार ताहि अवलोय, छहूं खण्ड मण्डित है सोय।
पञ्च म्लेच्छ आर्य इक जान, क्षेत्रहि मधि राजत गिरि मान ॥२१॥
षट जोजन तस कन्द सगीस, ऊंचो है जोजन पच्चीस।
अरु पचास विस्तार जु होय, तापर इक जिनगृह अवलोय ॥२२॥
नव जु कूट है सबरं जोय पूरब कूट हि उतकिट सोय।
अष्ट कूटपर लघु जिन गेह, प्रतिमा एक विराजे तेह ॥२३॥
दश योजन पर श्रेणी दोय, पुर पचास दक्षिण दिश मोय।
उत्तर नगरी साठ सु जोड़, एक एक प्रति गांव जु कोड़ ॥२४॥
दोय भाग हिमवत गिरि मार, कन्द पचीस हि जोजन धार।
सौ जोजन उन्नत परवान, अन्तभाग छह लम्बो जान ॥२५॥
.. .. .... .. ।
तामें पाव कोश घटि मान, तापर इक जिन भवन महान ॥२६॥
तापर पद्म दह इक रूर, दश जोजन गहरा जल पूर।
लंबौ है जोजन हज्जार, अरु शत पांच जास विस्तार ॥२७॥
इक योजन तहँ कमल प्रकाश, तापर श्री देवीको वास।
सोलह सहस तास परिवार, थिति इक पल्य शचीवत सार ॥२८॥
तिनतें निकसीं सरिता तीन, ताको भेद सुनो परवीन।

१–विजयार्द्ध पर्वत, २–मूल।

नदी मूल है देवी तेह, तिन नामांकित सरिता तेह ॥२९॥
प्रथम हि गङ्गा सरतै चली, मूल सवा छह जोजन भली।
भरतक्षेत्र विजयारध कोर, पूरव मिली लवणदधि जोर ॥३०॥
साढ़े बासट जोजन ताहि, जलचर जीव न उपजै माहि।
गाले जल वत जलहु विचार, चौदा सहस तास परिवार ॥३१॥
दूजी सिन्धू तिहिवत चली, गुफा फौरि पच्छिम दिशि मिली।
तीजी नदी रोहिता मूल, साढे बारह जोजन फूल ॥३२॥
क्षेत्र हेमवतमें हो आय, पूरव मिली उदधिको जाय।
जोजन शत पचीस विस्तार, सहस अठाइस है परिवार ॥३३॥
भाग चार क्षेत्र हि अवधार, भोगभूमि लग सब व्योहार।
अन्तर लेवो बारह भाग, तामें आध कोश घटि लाग ॥३४॥
मह हिमवन छठ भाग विथार, चौवीस लम्बौ कोश हि धार।
कन्द पचास हि जोजन होय, अरु उन्नत जोजन सौ दोय ॥३४॥
एक भवन जिन तिनपर लही, अष्टोत्तर शत प्रतिमा सही।
महापद्म द्रह तापर लह्यौ, जोजन सहस दु लँबौ[1] कह्यौ ॥३५॥
सहस एकको चँउरो[2] बनौ, वीस गहीर कमल द्वै तनौ।
इजी ही देवी तहँ वास, प्रथम हिवत सामग्री जास ॥३६॥
तहँ तै निकसी सरिता दोय, रोहित क्षेत्र हेमवत होय।
पश्चिम मिली उदधिके द्वार, ताहि रोहिता वत सब चारँ[3] ॥३७॥

१—लम्बा, २—चौडा 'लांबौ' 'चँउरौ' ये दोनो शब्द बुन्देलखण्डमे अधिकतर बोले जाते है, ३—गमन-बहाव।

हरिकान्ता हरि क्षेत्रहि दीस, मूल कही जोजन पच्चीस।
पूरब मिली लवणदधि द्वार, तहँ अढ़ाईसौ है विस्तार ॥३८॥
छप्पन सहस कह्यौ परिवार, निर्मल जल गालै व्रतधार।
सोलह भाग क्षेत्र विस्तार, भोगभूमि मध्यम सुविचार ॥३९॥
लांबौ भाग सु अड़तालीक, दोय कोश घट निषध नजीके।
बत्तिस भाग निषध गिरिथाइ, जोजन घट छ्यानव लव लाइ ॥४०॥
सौ जोजन तस कन्द सम्हार, उन्नत है जोजन सौ चार।
तापर इक जिनभवन मनोग, वसु प्रतिहारज प्रतिमा जोग॥४१॥
द्रह तिगिंछ सोहै गिरिशीस, सो गहरो जोजन चालीस।
लंबौ चार सहस पुन कह्यौ, दोय सहसको चौरो लह्यौ ॥४२॥
जोजन चार कमल तहँ बसै, तामें धृतिदेवी तहँ लसै।
प्रथमहि व्रत सामग्री जोय, यहँतैं निकसी सरिता दोय ॥४३॥
हरिकान्ता हरिक्षेत्र मझार, पश्चिम मिली उदधिके द्वार।
हरिकान्ता व्रत जानौ सही, अब सीता सुनि जिहि विधि कही॥४४॥
मूल पचासह जोजन सन्त, मेरु निकट कौरो गजदन्त।
पूर्व विदेह होय दधि मिली, तहां पांचसै जोजन रली ॥४५॥
सहस चुरासी सब परिवार, जलचर जीव न तिष्ठें सार।
अर्ध मेरु लौ बत्तिस भाग, भोग भूमि उत्कृष्ट सुहाग ॥४६॥
अर्धमेरु तैं नील प्रजन्त, बत्तिस भाग भोग भूसंत।
मेरु सहित सीता सीतोद, लम्बाई सब मध्य प्रमोद ॥४७॥
भाग एकसै नब्बै होय, जोजन लक्ष पूर्व पर सोय।

१—पास—निकट।

भाग बत्तीस नील विस्तार, तापर इक जिनभवन विचार ॥४८॥
निषध समान भेद सब कह्यौ, मध्य केशरी द्रह तहँ लह्यौ।
सो तिगिंछ वत कहिये तास, देवी कीर्ति कमलमें वास ॥४९॥
तहँतै निकसि तरंगनि दोय, सीतोदा पश्चिम दिश जोय।
मेरु निकट गजदन्त विदार, सब रचना सीतावत धार ॥५०॥
नारी सरिता रम्यक क्षेत्र, पूरण मिली समुद्रहि जेत्रै[1]।
मध्यम भोगभूमि यह सही, षोडश भाग विथारै[2] जु मही ॥५१॥
पर्वत रुक्म भाग बसु लीन, जिन चैत्यालय एक प्रवीन।
महापुण्डरीक द्रह सीस, तामें कमल प्रफुल्लित दीस ॥५२॥
तहां बुद्धि देवीको वास, नदी दोय निकसीं सर जास।
नरकान्ता रम्यक मधि होय, पश्चिम मिली समुद्रहि सोय ॥५३॥
सुवर्णकुला सरिता तसु रली, हैरण्य हि पूरबको मिली।
चार भाग क्षेत्र हि विस्तार, भोगभूमि लग जुगल विचार ॥५४॥
शिखरिन पर्वत भाग जु होइ, तहां एक श्री जिनगृह सोइ।
पुण्डरीक द्रह तापर लसै, लक्ष्मीदेवी कमलहि बसै ॥५५॥
तीन नदी निकसी सु रैमन्य[3], पछिमै रूपकूला हैरन्य।
रक्ता पुनि ऐरावत जाय, पूरब मिली लवणदधि धाय ॥५६॥
रक्तोदा पश्चिम दिश कही, क्षेत्र भाग इक जानो सही।
ताके मध्य रजत गिरि एक, तापर जिन चैत्यालय एक ॥५७॥
जैसो दक्षिण दिश व्यवहार, मेरु हि तैसो उत्तर धार।

---

१—जाकर। २—विस्तार, ३—सुरमणीय—अत्यन्त सुन्दर अथवा सुरमन्य—देवोंको प्रिय।

हेमवरन शिखिरन हिमवन्न, रजत रुक्मि अर महाहिवन्न[१] ॥५८॥
नील नील मतिकी उनहार, निषध महा कंचनवत धार।
चत्रकोट ढिग कुल गिरि छोड़, तहँ कुभोग भू चौविस जोड़ ॥५९॥
अब पूरब पश्चिम विस्तार, नील निषधके बीच मझार।
कोट हेठ पूरब दिश जात, देवारण्य सुवन विख्यात ॥६०॥
जोजन दोय सहस परवान, नवसैं बाइस ऊपर जान।
पुनि विदेह इक सोहै तहां, दोय सहस जोजन पर जहां ॥६१॥
ऊपर दोसै बारह जोय, साढ़ेतीन कोश जुत मोय।
तामें सरिता दोय पुनीत, गङ्गा सिन्धूवत सब रीत ॥६२॥
निषध निकट ह्रदसैं निकसाय, जाय मिली सीता सरमाय[२]।
षटखण्डहि मण्डित परवान, तामधि इक विजयारध जान ॥६३॥
ताही पै जिनभवन अकृत्त[३], काल चतुर्थ हि सदा प्रवृत्त।
पुनि वछार पर्वत पहिचान, नीलहि तैं सीता लग मान ॥६४॥
पंच सया जोजन विस्तार, तापे जिनगृह एक सवार।
अब विदेह दूजी पहिचान, पूरब वत विधि लीजो जान ॥६५॥
फेर विभंगा सरिता एक, कही सवासै जोजन टेक।
रोहित वत सामग्री भली, निकस नील द्रह सीता मिली ॥६६॥
तृतिय विदेह पूर्ववत जोय, द्वितिय वछार प्रथम सम होय।
तुर्य विदेह जान अब सही, द्वितिय विभंगा सरिता सही ॥६७॥
फेर विदेह पंचमो जान, गिरि वछार तीजो पहिचान।
छठी विदेह जान अब और, तृतिय विभंगा सरिता दौर ॥६८॥

---

१–महा हिमवन्तके समान। २–सीता नदीमें, ३–अकृत्रिम। ४–पांचवों।

विदेह सप्तमी थान गनेह, गिरि वछार तुर्य अवलेह।
विदेह अष्टमी तहंतै लही, दक्षिण तट सब वर्णन यही ॥६९॥
एही विधि उत्तर तट जान, वैसु विदेह तहँ शोभा थान।
तहँतैं भद्रशाल वन सार, है जोजन बावीस हजार ॥७०॥
ताकी रचना है बहु घेर, पंच सहस लहि आधो मेर।
यह पूरब दिश शोभा जान, जोजन सहस पचास प्रवान ॥७१॥
ताही विधि पश्चिम विरतंत, भूतारण्य वनहिलौं अन्त।
सब विदेह बत्तीस बखान, तिहितै है विजयारध थान ॥७२॥
अर षोडश वक्षार महान, सबपै इक इक जिनगृह जान।
ए पर्वत इकसठ परधान, सब जिनभवन अठत्तर थान ॥७३॥
अब सामान्य हि भूधर दीस, वृषभाचल है सब चौंतीस।
हैं म्लेच्छ खण्डके मांहि, तहां चक्रपति नाम लिखाहि ॥७४॥
मेरु निकट हैं दिग्गज आठ, दीसत कंचन गिरिको ठाठ।
सीता सोतादा तट तेह, कंचन वरण जान सब लेह ॥७५॥
जघन्य भोगभूमिमें कहे, नान गिरीश चार सर दहे।
चार जमुकगिरि कुरु भू मांहि, नील निषधके निकट जु आंहि ॥७६॥
ए परवत सब ही वरणये, ग्यारा अधिक तीनसै भये।
सर वर सब इकसै छत्तीस, तिनकी संख्या सुन अवनीस ॥७७॥
पद्म आदि षट भूधर शीस, सीता सीतोदा मन वीस।
नील निकट अड़तीस जु और, तितनै ही निषद्ध नगं ठौर ॥७८॥
उपसमुद्र सब हैं चौतींस, आरज-खंड हि इक इक दीस।

१—आठ विदेह, १—पर्वतपर।

महा नदी नव्वै सब कही, गङ्गा आदि चतुर्दश लही ॥७९॥
चौंसठ सबहि विदेह मझार, बारह विपुल विभंगा सार।
सत्रह लाख सु है परिवार, ऊपर सहस बानवै धार ॥८०॥
पर्वत नदी कुण्ड लघु बनैं, सो सब भेद कहत नहि बनैं।
[* जथा बुद्धि कुछ वरणन कहौ, सुन बुध हियमें सरधा लहौ] ॥८१॥
दोहा—महिमा जम्बूद्वीपकी, को कवि वरननहार।
कही किमपि संक्षेप विधि, जिन मतके अनुसार ॥८२॥

चौपाई।

अब यह आरजखण्ड महान, देश सहस बत्तीस प्रमान।
तामें दक्षिण दिश गुणमाल, महा विदेहा देश रसाल ॥८३॥
सो विदेह वत है समुदाय, सब शोभा ता कही न जाय।
कोई तप फलके परभाय, उपजैं वर विदेहमें जाय ॥८४॥
उत्तम पद तहँ पावे कोई, सार्थ नाम शिवगामी होई।
कोई षोडश भावन भाय, बांधे तीर्थकर पद थाय ॥८५॥
कोई पंचोत्तर पद लहैं, निज समता आतम चित गहैं।
कोई दान सुपात्रहि देइ, ता फल भोगभूमिपद लेइ ॥८६॥
कोई धर्म तनें परभाव, लहैं इन्द्र पद उत्तम ठाव।
जहां खान भूम मन रंग, पद पद पर दीसह सरवंग ॥८७॥
नरपति सुरपति भवन महेश, बंदे आय केवली शेष।
बन परवत गिरि गुफा मसान, तहां देइँ मुनि उत्तम ध्यान ॥८८॥

---

* यह पंक्ति मूल ग्रन्थमें नहीं है। पादपूर्तिके लिये ऊपरसे जोड़ दिया हैं।

विंहरे जातिसंमूह सम चेत, धर्मबुद्धिके कारण हेत।
चार प्रकार संघ सुखदाय, संबोधैं भविजन मन लाय ॥८९॥
देश तनों वरनन बहु येह, कहत ग्रन्थ बाढ़ै अति केह।
ताके मध्य नाभिवत जान, कुण्डलपुर नगरी सुख खान ॥९०॥
तुंग कोट तसु गोपुर चार, खाई अति गंभीर विचार।,
रिपुकुल तहां न पावे जान, वर्णन साकेता परमान ॥९१॥
तीर्थंकर कल्याणक जान, हूहैं सही यहां गुण खान।
यही जान सुर यात्रा करैं, परमोत्सव निज हिरदै धरैं ॥९२॥
अति उन्नत जहँ जिन आगार, हेम रतनमय रहित विकार।
बहु प्रकार दीसै निरभंग, सेवैं बुधजन निज मन रंग ॥९३॥
बाद साल जयनन्दन मान, गीत-नृत्य शुभ वादहि ठान।
ताहीमें जिनबिम्ब मनोग, हेमवरण उपकरण संजोग ॥९४॥
ते वंदें भविजन गुणधाम, दिव्यरूप कोमल परिणाम।
मनों देवगण उत्तम एह, पूजा करैं रहित सन्देह ॥९५॥
कोई निज गृह द्वारहिं खडे, वारंवार भक्ति मन जड़े।
देखि जती पड़गाहन करैं, मद मत्सर तनतै परिहैर ॥९६॥
देइ सुपात्रहिं उत्तम दान, रतनवृष्टि सुर करहिं निदान।
तिनको देखि मध्य नर कोई, दान देनमें तत्पर होई ॥९७॥
तापुर मन्दिर सघनी पांत, तुंग ध्वजा दीसैं बहु भांत।
बांछैं इन्द्र लेन अवतार, जाते लहैं उच्च पद सार ॥९८॥
पुरजन बहु धरमी दातार, व्रत तें शूर शील गुणधार।

१—मुनियोंका समूह, २—अयोध्या।

जिनपति ज्ञानवंत गुण पाय, भक्ति सहित सेवैं सुखदाय ॥९९॥
मारग नीति गहै परवीन, हित मित वचन कहै सुख लीन ।
बुद्धिवंत सब रहित विकार, अरि-मिथ्यामतके क्षयकार ॥१००॥
दिव्यरूप नारी नर सबै, कोमल कमलगात मन फबै ।
तुंग सदन निवसैं मतिमान, मानों देव सहित वीमान ॥१०१॥

राजावर्णन ।

पुरपति महीपाल मतिवान, श्री सिद्धारथ नाम महान ।
काश्यप गोत्र परम सुख वास, नाथवंश नभ किरण प्रकाश ॥१०२॥
तीन ज्ञानधारी बुधवन्त, तीन मार्गरत दुर्गति हंत ।
जिनवर भक्ति महा दातार, दिव्य सुलक्षण मण्डित सार ॥१०३॥
कर्म महा अरिनाशन वीर, शुभ दृष्टी वर वचन गहीर ।
कला ज्ञान चातुर्य विवेक, धर्मवंत गुणसहित अनेक ॥१०४॥
शीलव्रती शुभ ध्यान प्रवीन, भावनादिमें निशदिन लीन ।
भूचर खेचर व्यन्तर सबै, नृपके चरण कमलको नबै ॥१०५॥
दीप्ति कान्ति तन अधिक प्रताप, दिव्यरूप सूरज अविलाप ।
नियमवंत गुण ज्ञापक सन्त, एक धर्मको मूल महंत ॥१०६॥

राज्ञीवर्णन ।

दोहा—तिनहि भवन देवी महा, प्रियकारिणि वर नार ।
गुण समूह उपमा रहित, जग प्रिय कर्ता सार ॥१०७॥
कला ज्ञान चातुर्य अति, यथा भारती आप ।
त्रिशला त्रस रक्षाकरण, रूप अधिक परताप ॥१०८॥

राणी रूपवर्णन।

सवैया तेईसा।

अम्बुज सौं जुग पाय बनै, नख देख नखत्त¹ भयौ भय भारी।
नूपुरकी झनकार सुनै, दृग शोर भयौ दशहू दिश भारी॥
कंदल थंभ बनै जुग जंघ, सुचाल चले गजकी पिय प्यारी।
क्षीन बनो कटि केहरि सों, तन दामिनि होय रही लज सारी॥१०९॥

नाभि निवौरियसी निकसी, पटहावत पेट सुकंचन धारी।
काम कपिच्छ कियो पट अन्तर, शील सुधीर धरै अविकारी॥
भूषन बारह भांतिनके अँत, कण्ठमें ज्योति लसै अधिकारी।
देखत सूरज-चन्द्र छिपै, मुख दाडिम² दंत महा छविकारी॥११०॥

कर्ण अभर्ण दिपैं अति सुन्दर, नाक सुआ सम चोंच सम्हारी।
बैन कुरङ्ग³ समान बनै, वर अष्टम इन्दु ललाट निहारी॥
मस्तक केश मनो फणिनायक⁴, रूप अनूप सबै सुखकारी।
तीनहु लोक तिया नहिं तासम, निरमित सोइ सती सरदारी॥१११॥

दोहा—पट गुण रत्न निधान अति, नव निधि संपति गेह।
बहु देवी सेवा करै, धरैं धरम सों नेह॥११२॥
कुण्डलपुर अमरावती, नृप सुरपति सुखदाय।
आप मनौं इन्द्रायणी, रहै भूमि अब छाय॥११३॥

चौपाई।

दंपति अधिक पुण्य परताप, उद्यत मनहु भान जनु आप।
जगत भोग उपभोग अनेक, भुगतै एक धरमसो टेक॥११४॥

---

१—नक्षत्र। २—अनारके दानेके समान। ३—मृग। ४—महासर्प।

इहि विधि नृप निवसै निजथान, और कथा अब सुनहु निदान।
धर्म तरूवर पूरण भयौ, सो फल आनि परापत भयौ ॥११५॥

नगरीरचनाके लिये इन्द्रका कुबेरको आज्ञा देना।

पद्धडि छन्द।

सौधर्म इन्द्र इमि कहउ ऐन, तुम धनद[1] सुनहु मुझ तनै बैन।
अच्युत सुरेश सो रहैं नाम, तसु आयु रही छह मास जाम ॥११६॥
है भरत खेत कुंडलपुरेश, सिद्धारथ नृप मन्दिर महेश।
श्री वर्धमान अन्तिम जिनेश, तिनके सुत ह्व है जग महेश ॥११७॥
तहँ रचउ नग्र नाना प्रकार, अर करहु रत्नवर्षा अपार।
सब जीव ठिक्क तावद एव, निज अन्य सुक्ख दाइक तेव ॥११८॥
आदेश सुनौ जब जक्ष[2] ईश, लै हुकुम तुरत नायो जु शीस।
मनभाव दुगुन नहि किय विलंब, नर लोक आय पहुंच्यौ सुलंब।११९

नगरी रचना वर्णन।

नव बारह जोजन रचउ नग्र, सब हेमसदन[3] मनिचित्र[4] अग्र।
बहु कोट जु गिरदाकार जोइ, चहुंदिश दरवाजे चार सोइ ॥१२०॥
तहँ गोपुरकी छबि अधिक जास, खाई गँभीर जलभरी तास।
बन-उपवनकी शोभा अपार, मो वरनत होय सु अति अवार ॥१२१॥
जानैं न राव अरु रंक कोइ, जयकार शब्द चहुँ ओर होइ।
नृपभवन रत्नवर्षा करंत, मानौं जलधार उलंघ पंत ॥१२२॥
नित प्रति ही साढ़ेतीन कोट, षट मास अग्र नव अंत जोड़।
उद्योत ताहि लाजै सुभान, उपमा अनूप बरनै महान ॥१२३॥

---

१—२—कुबेर, ३—सुवर्णके बने हुए घर, ४—मणियोंसे चित्र विचित्र।

गृह मंदिर जित तित रत्नराश, दुख विपति दई पुरतैं निकाश।
नृप आंगन कल्पद्रुम विशाल, तहँ रत्नवृष्टि बरसै रसाल ॥१२४॥
वहँ फैल रही दशदिशि सुगंध, बहु पुरजन मन बाढ्यौ अनंद।
नरनार नगर निज सदन देख, धन कंचन पूरन अति विशेख॥१२५॥
मन विसमय धरधर सब निहार, यह कवन पुन्य पुरमें विचार।
तब कहिय भव्य आश्चर्य कोय, अंतिम जिन यहँ अवतार होय॥१२६॥
कीनो कुबेरपुरमें प्रकाश, उन रचे हेम ऊचे अवास।
जिनराज गर्भ आगमन जान, इन कियौ महोत्सव सुक्ख खान।१२७॥
मिथ्या मत रत जे सबै मूढ़, जिनधर्म ठिक्कता गही गूढ़।
जैसे रजनी तम उदित भान, नसि जाय एक छिनमें महान ॥१२८॥

चौपाई।

धर्मरत्न सब सुख करतार, जगमें प्रगट करत भवपार।
धर्म सुफल नहि दीसै कोय, दाइक मोख पंथ नर लोय ॥१२९॥
होइ धर्म सों पुत्र सुपुत्र, भव भव करता धर्म पवित्र।
तीर्थंकर पद प्रापत होइ, महा संपदा निज गृह जोइ ॥१३०॥
सुख सों रहें सदा जिनतात, कारज धर्म विचारैं गात।
आदि अहिंसा लक्षण लहै, पंच अणुव्रत निहचै गहै ॥१३१॥

दोहा—बहुविधि सुख सब भोगवै, नृप गुरु जन समुदाय।
छहों मास पूरन भये, धर्म करत हित जाय ॥१३२॥
महिमा श्री जिनदेवकी, तीन लोक सुखदाय।
देखत भविजन धर्मधर, निजपर सदा सहाय ॥१३३॥

---

१—कौन, २—उत्तमता, ३—धर्म जैसा।

## सोलह स्वप्न वर्णन ।

### चौपाई ।

एक समय रानी निजधाम, कोमल सेज करै विश्राम।
निशा पाछिले पहर निदान, सोवै सुख जुत नींद प्रमान ॥१३४॥
जग प्रसिद्ध सुपनैं निरभंग, देखे षोडश विधि सरवंग ।
पुण्य पाक फल जानौ सोय, धर्मंहि तैं भव कहा न होय ॥१३५॥
प्रथमहि गज दीख्यौ[1] मद जात, ऐरावत सम उज्वल गात ।
दूजे वृषभ धवल निरमला, दीसै मनों चन्द्रकी कला ॥१३६॥
रक्तवरन देखौ मृगराय, अति विकराल महाभयदाय ।
कमलादेवी[2] न्हवन करंत, हेम कलश ऊपर ढारंत ॥१३७॥
देखी दिव्यदामिनी[3] धार, महासुगंध पुष्पमय सार ।
षोडशकला सहित शशगेह, तारागण जुत देख्यौ तेह ॥१३८॥
पुनि देख्यौ तमनाशन भान, उदयाचल ऊपर सुख खान ।
कनककलश[4] अति सुन्दर दोय, रमा शीस अवलोकै सोय ॥१३९॥
जुगम मीन तहँ करत जु खेल, जल भीतर शुभ करैं जु केल ।
पूरन जल कर सरवर बनौ, फूल्यो कमल जहां अति घनौ ॥१४०॥
देख्यौ सागर अति गंभीर, लहरन सों झक झोरै नीर ।
फिर देख्यौ सिंहासन संत, अति उतंग मणिमय सोभंत ॥१४१॥
सुर विमान आवत आकाश, देख्यौ रतनजड़ित परकाश ।
भवनपती रथ देख्यौ जोइ, पृथिवी धँसत जातु है सोइ ॥१४२॥
बहुत भांत रतननकी राश, देखी अति उद्योत प्रकाश ।

---

१–देखा, २–लक्ष्मी, ३–माला, ४–सोनेके कलश ।

अगनि शिखा पुन देखी जबै, धूम रहित बहु दीपत सबै ॥१४३॥
इहिविधि सोलह स्वप्न अनूप, जिन माता देखै भर रूप।
पाछैं गज इक शोभावंत, निज मुखमें देख्यौ प्रविशंत ॥१४४॥
दोहा—इहि अन्तर निशितम गयौ, भयौ घरन उद्योत।
पठत पाठ विधि आदरी, चढ़ै धरमके पोत ॥१४५॥

चौपाई।

उठि प्रभात भवि समतावंत, सामायिक विधि करत महंत।
कर्म महा अरि चूरन करै, जियपद जाप हियेमें धरै ॥१४६॥
कोई उठै शयन सें सोय, पंच परम पद सुमिरैं जोय।
धर्म ध्यान धारैं निज अंग, कर्म शत्रु नासैं सरवंग ॥१४७॥
कोई भविजन धीरजवंत, धरैं ध्यान व्युत्सर्ग महंत।
इत्यादिक आरम्भ सुकर्म, करै प्रभात ध्यान यौ धर्म ॥१४८॥
जिन सूरज जब उदय कराय, खग घूका[1] सम दुर्मत जाय।
चोर कुलिंगी तुरत पलाइ, अति भयभीत न धीर धराइ ॥१४९॥
ज्यों रजनीश कला बहु सजे, भानुगेहमें प्रभुता लजे।
जिन वच किरण प्रकट जब भयौ, तम विकल्प सब मनको गयौ॥
शुभ मारग शुभ वचन सुध्यान, शुभ पदार्थ किरणा जिन भान।
धर्म कमल विकसावनहार, पाप कुमुदिनी सकुचनहार ॥१५१॥
यहि अन्तर जिन माता जान, उठी प्रातमुख सिन्धु समान।
धर्म ध्यान साधौ बहु भेद, सामायिक दीनो तज खेद ॥१५२॥
मज्जन न्हवन कियो तत्काल, आभूषण पहिरे सु विशाल।
सखिन सहित फिर पहुँची तहां, सभामध्य नृप बैठ्यो जहां ॥१५३॥

---

१—उलूक पक्षीके समान।

रानीद्वारा राजासे स्वप्नोंका फल पूंछना और राजाद्वारा स्वप्नोंका फल बतलाना।

नृप आवत देखी वर नार, मधुर वचन बोले हितकार।
अति अस्नेह बुलाई तास, दियौ अर्ध सिंहासन पास ॥१५४॥
हर्षवंत बोली करजोर, मो वच सुन स्वामी सुख मोर।
आज रैनके पीछे जाम[1], देखे षोडश स्वप्न सु धाम ॥१५५॥
हस्ती आदि अगिनि पर्यन्त, यह आश्चर्य भयो मो कंत।
जुदे जुदे फल कहिये तास, जातें मनको संशय नाश ॥१५६॥
तीन ज्ञान वर मनहि विचार, तब नृप बोल्यौ सुन वर नार।
एकचित्त ह्वै फल सुन येह, मैं भाषत हों सब सुख एह ॥१५७॥

पद्धरि छन्द।

प्रथमहि गज सपनो फल सु एह, तीर्थंकर सुत तुम उर वसेह।
है वृषभ तनौं फल सुक्ख खान, जग ज्येष्ठ धर्म रथ धुर प्रधान ॥१५८
अब सिंह सुपन खय करत कर्म, ह्वै है अनन्त वीरज सुशर्म।
लक्ष्मी भिषेक फल मेरु शीस, अस्थापन कर है अमर ईश ॥१५९॥
अरु पहुप दाम फल सुनहु तेह, अति ह्वै है सहज सुगंध देह।
शशि पूरन देख्यौ तुम विशाल, सो धर्म सुधा वाणी रसाल ॥१६०॥
रवि सुपनतनों फल इहि प्रकार, अज्ञान महातम हरनहार।
जुग कुंभ तनों फल है विशाल, सो ज्ञान ध्यान अमृत रसाल। १६१
जुग मीन सुपन फल इहि प्रमान, संपूरन सुखकर्ता महान।
सर कमल सहित फल सुनहु जोग, लक्षण व्यंजन जुत तन मनोग १६२

---

१—याम-पहर।

एक चन्द्र परिवार सुदीस, ग्रह जु अठासी उडु अठवीस।
अब तारागण गिनती जान, छ्यासट सहसरु नवसै मान ॥२५१॥
पचहत्तर ऊपर पुनि सोय, इतनै कोड़ाकोड़ी होय।
[एक चन्द्र ताराअंक—६६९७५००००००००००००००००]
भरतक्षेत्र तारागण सबे, सात सया पंचोत्तर फबे ॥२५२॥
[भरतक्षेत्र पर तारा अंक—७०५००००००००००००००००]
इतनै कोड़ा-कोड़ि प्रमान, तितनै दुगुन दुगुन पहिचान।
भरतक्षेत्रतें दूनै जोय, हिमवतपर्वत पर अवलोय ॥२५३॥
हिमवनतैं दूनै परमान, हिमवत क्षेत्रहिमें जु बखान।
क्षेत्र हैमवत तें कर दुगुन, मह हिमवन परवत पर वरन ॥२५४॥
हरिक्षेत्र हि ताहीतैं दून, तिनितै दुगुन निषद्ध हि भून।
तितनै ही गण मेरुहि उरै, यह सब चन्द्र एक प्रति जुरै ॥२५५॥
यह विधि दुतिय चन्द्र परिवार, ऐरावततैं मेरु हि धार।
जम्बूद्वीप दोय रविजुता, भरत एक इक ऐरावता ॥२५६॥
दिनकर जब हि विदेहन जाय, भरतैरावत रैन लहाय।
तिनहि मार्ग इक गहि छह मास, उतरायण दक्षिणायन चास ॥२५७
लवणोदधिमें चन्द्रहि चार, धातकि द्वीप हुआ दश धार।
कालोदधि जु व्यालिस माघ, चंद्र बहत्तर पुष्कर आध ॥२५८॥
सब इकसै बत्तीस हि जोर, इतने हि रवि कहे बहोर।
इनै आदि ग्रह सबै बखान, ग्यारा सहस छसै परवांन ॥२५९॥
ऊपर सोरह कहै जु और, अब सब नखत गनौ तिहि ठौर।
तीन हजार छसै छ्यानवै, कहौ भेद तारागण सबै ॥२६०॥

लाख अठासी तीस हजार, ऊपर सात सयाय जु धार।
इतनै कोड़ाकोड़ी तार, इकसै बत्तिस चन्द्र प्रवार[1] ॥२६१॥
[अढ़ाईद्वीप तारा अंक—८८३७००००००००००००००००]
द्वीप अढ़ाईके सब तेह, मेरु पञ्च परदक्षिण देह।
पहुकरार्ध तैं बाहिर जहां, संभूरमण उदधि अन्त तहां ॥२६२॥
घंटाकार उदै[2] कर रहें, सदा जहांके तहँ ही लहैं।
सहस पचासहि जोजन लेव, परँकालौ[3] भाषौ जिनदेव ॥२६३॥
चन्द्र जहां हैं रात्रि सदीव, सूरज जहां दिवस है सीव।
असंख्यात तिन कहै वखान, सोई जिनगृहको परमान ॥२६४॥
इकसै दश जोजन नभ मांहि, ज्योतिष पटल भिन्न२ जांहि।
मध्यलोक इमि वर्णन कहौ, जथा शास्त्र हिरदै सरदहौ ॥२६५॥

ऊर्ध्वलोकका वर्णन।

ऊर्ध्वलोक अब जो विख्यात, है उतंग सब राजू सात।
पूरब अपर सुनो विस्तार, मध्यलोक तैं बढ़ि क्रम धार ॥२६६॥
ब्रह्म स्वर्ग भर राजू पंच, घट क्रम लोक अंत इक संच।
दक्षिण उत्तर सब ही सात, पृथक पृथक अब सुनिये भांत ॥२६७॥
(सौ)धर्म प्रथम ईशान जु दोय, ताहि पटल इकतीस हि होय।
(वि)मान सकल सब साठै[4] जु लाख, इक इक जिनवर भवन जु साख।

---

१—परिवार, २—उदय, ३—ज्योतिर्वलय—मानुषोत्तरके बाद पचास हजार योजन आगे सूर्य और चन्द्रमाका प्रथम वलय है फिर उसके आगे इसी प्रकार लाख लाख योजनकी दूरीपर एक एक वलय है। प्रत्येक वलयमे चार चार सूर्य और चन्द्रमा अधिक अधिक होते जाते हैं, ४—सौधर्मके ३२ लाख और ऐशानके २८ लाख।

सनत्कुमार महेन्द्र जु नाम, सात पटल सोहै अभिराम।
बीसै लाख तहँ कहे विमान, सोई श्री जिनवर अस्थान ॥२६९॥
ब्रह्म और ब्रह्मोत्तर कल्प, पटल चार सोहैं तहँ स्वल्प।
विमान चार लाख सो वास, श्री जिन चैत्यालयसो जास ॥२७०॥
लांतव अरु कापिष्ट बखान, दोय पटल सोहैं अस्थान।
सहस पचास विमान वसंत, सोई श्री जिनगृह निवसंत ॥२७१॥
शुक्ररु महाशुक्र अभिराम, एक पटल सोहै सुख धाम।
चालिस सहस हि सबै विमान, इक इक जिनगृह है परमान ॥२७२॥
शतार सहस्रार दुइ स्वर्ग, पटल एक ताके बहुवर्ग।
छह हजार तहँ कहे विमान, श्री जिनगृह जुत सबै बखान ॥२७३॥
आनत प्राणत दोई थोक, पटल तीन सोहै वह लोक।
हैं विमान पंचसैं इकताल, तिनमें इक जिनभवन विशाल ॥२७४॥
आरण अच्युत कल्पहि जान, तीन पटल सोभै शुभ थान।
इकसै उनसठ ताहि विमान, तितने ही जिन भवन महान ॥२७५॥
कल्प लोक इतलौं वरनयौ, अब अहमिन्द्र ब्रह्मद्द थयौ।
ग्रैवक तीन अधोगन लेय, तीन पटल ताके अतनेय ॥२७६॥
[वि]मान एकसौ ग्यारह सोय, तितने ही जिनगृह अवलोय।
मध्यम ग्रैविक पटल जु तीन, (वि)मान एकसै सात प्रबीन ॥२७७॥
ऊरध ग्रैवक हैं त्रय पटल, (वि)मान इंक्यानव सोहैं अटल।
सोई जिन गृह लीजै जान, नैव अन जुतर पन सुविमान ॥२७८॥

---

१–सनत्कुमारके १२ लाख और माहेन्द्रके ८ लाख, २–नव अनुदिश और पांच अनुत्तर विमान।

ए सब त्रेशठ पटल जु भाख, तिहि विमान चौरासी लाख।
सहस सॅतानवे अरु तेईस, इक इक जिनमन्दिर सब दीस ॥२७९॥
तीन लोकके जिनगृह साख, आठ कोड़ि अरु छप्पन लाख।
सहस संतानवै चऊसै एक, ऊपर इक्यासी वर नेक ॥२८०॥
सदा सासुते सबै जु सोय, सौ जोजन लंबाई होय।
अरु पचास विस्तार महान, पंचहत्तर ऊँचै उनमान ॥२८१॥
तिनमें जिनप्रतिमा सोभंत, अष्टोत्तर शत ताहि गनंत।
धनुष पांचसै ऊँची काय, समोशरण मण्डित समुदाय ॥२८२॥
तिन सब प्रतिमाको कर जोर, ×नवसै कोड़ जु पच्चिस कोर।
त्रेपन लख सत वीस हजार, नौसै अड़तालीस समार ॥२८३॥
सर्वारथ तैं उचित* रवंन्न, मोक्ष शिला, वारह जोजन्न।

सिद्धशिलाका वर्णन।

पटहावत सो गिरदाकार, ऊर्ध्व अणू नीचे विस्तार ॥२८४॥
पैंतालीस लाख है सोय, मोटी वसु जोजन अवलोय।
फटिक सरीखी उज्वल गनौ, तहँ तैं वातवलय तनु सुनौ ॥२८५॥
पौने सोरहसौ धनु महा, और भेद अब सुनियौ तहां।
[ऊपर जहां छत्र आकार, मोटौ सौ कोशहि इकधार ॥२८६॥

×नौसेपच्चीस करोड त्रेपन लाख सत्ताईस हजार नौसे अडतालीस इतनी अकृत्रिम प्रतिमाए है। + ऊँची। १—रमणीय। २—सर्वार्थसिद्धिसे १२ योजन ऊपर ४५ लाख योजन विस्तारवाली सिद्धशिला है। उसका आकार ऊपर उठे हुए अतिशय गोल छत्रके समान है अर्थात् नीचे विराट और ऊपर अणु। उसके ऊपर ३ वातवलय है। पहलेके २ वलय तीन तीन कोश मोटे है परन्तु तीसरा वातवलय पौने सोलहसौ धनुष मोटा है; उसीमे सिद्ध परमेष्ठीका निवास है।

जोजन लख पैंताल विथार, गिरदामयी तहां तैं सार।
माखी पॅख सम पतरी सोय, मोक्ष शिला सो लागी जोय[1]॥२८७
तनु वातहिमें तिष्ठै एम, मॉनु[2] छिप्यौ पानी शशि जेम।
ता मधि अन्तरीक्ष तिष्ठही, सरव सिद्ध माथे सम सही॥२८८॥
सो त्रय अवगाहन परवान, उतकिठ मध्य जघन्य बखान।
* पौनै सोरह सै धनु तेह, ताके लघु भये जो येह॥२८९॥
सत लख और सतासि हजार, तिनहि भाग, पन्द्रहसै धार।
सबै भाग खाली अध रहै, सवा पांचसै धनुषहि लहै॥२९०॥
सो उतकिठ अवगाहन होय, बाहूबलि सम तन जिहि जोय।
× अब जघन्यके सुनिये भेव, पूर्वहि वर्णे लघु धन तेव॥२९१॥
तिनहि चतुरगुन हाथ बहोर, साढ़े इकतिस लाखहि जोर।
ताकै नव लख भाग करेह, अधो भाग सब खाली तेह॥२९२॥
ऊर्ध्व भाग इक हूँठहि हाथ, सो जघन्य अवगाहन नाथ।

---

१—कोष्टकके भीतरका विषय अन्य शास्त्रोंमे नहीं मिलता।

२—मानों ( उत्प्रेक्षावचक शब्द )।

*—१५७५ महाधनुषमे ५०० का गुणा करके लघु धनुष बनाए, क्योंकि महाधनुष लघु धनुषसे ५०० गुणा अधिक होता है। गुणा करने पर लघु धनुषका प्रमाण आया ७८७५०० सात लाख सतासी हजार पांचसौ, उसमे ५२५ धनुषका भाग देकर बराबर बराबर पन्द्रहसौ हिस्से किये। सो ऊपरके हिस्सेमे उत्कृष्ट अवगाहनावाले सिद्धोंका निवास है।

×—ऊपर जो लघु धनुषोंका प्रमाण बताया था, उसमे ४ का गुणा कर हाथ बनाये, सो हाथोंका प्रमाण हुआ ३१५०००० साढे इकतीस लाख, उसमे ३½ हाथका भाग देकर बराबर नौलाख भाग किये, उनमे ऊपरके भागमे ३½ हाथकी जघन्य अवगाहनावाले सिद्ध परमेष्ठी रहते है।

÷ चतुरथ काल लहै शिव सोय, नमई वर्ष केवली होय ॥२९३॥
मध्यम अवगाहन बहु भेव, सब विदेह तन पंच शतेव।
भरतैरावत और अनेक, क्रमसौं जानो आगम टेक ॥२९४॥
मध्यम अवगाहन बहु यहै, चर्म शरीर धार शिव लहै।
तामें अस्थि चरम नख केश, यहै ऊन निज तनतैं शेष ॥२९५॥
घनाकार सुन ऊरध लोक, जुदे जुदे भाषौ सब थोक।
मध्यलोक सौधर्महि जुगल, साढ़े उनिसहि राजू अटल ॥२९६॥
सनत्कुमार महेन्द्र बखान, साढ़ै सैंतिस राजू जान।
ब्रह्म ब्रह्मोत्तर स्वर्ग जु दोय, साढ़ै सोरह राजू होय ॥२९७॥
जुगल कह्यौ लांतव कापिष्ट, साढ़ै सोरह राजू धिष्ट।
शुक्र महाशुक्र अभिराम, साढ़ै चौदह राजू जाम ॥२९८॥
शतार सहस्रार ए दोय, साढ़ै बारह राजू होय।
आनत प्राणत जुगलहि नाम, साढ़ै दश राजू गुणधाम ॥२९९॥
आरण अच्युत स्वर्ग बखान, साढ़ै वसु राजू उन्मान।
अहमिंद्र अरू मोक्ष पर्यंत, ग्यारह राजू सब निवसंत ॥३००॥
इहिविधि घनाकार हैं सर्व, इकसै सैंतालिस गनधर्व।
अध ऊरध सबको कर लेख, राजू जोजन महा विशेष ॥३०१॥
पूर्व सात इक पंचहि एक, चौदह भए तिहि चौ त्रय लेख।

---

÷—जब चतुर्थकालमे भरतेरावत क्षेत्रमे ७ हाथकी अवगाहना होती हो उस समय यदि कोई ९ वर्षकी अवस्थामे केवली हो जावे तो सिद्ध अवस्थामे उनके शरीरकी अवगाहना ३½ हाथकी होगी, क्योंकि केवली होनेके बाद शरीरकी वृद्धि नहीं होती। पञ्चमकालमे ३½ हाथकी अवगाहना होती अवश्य है परन्तु पञ्चमकालके मनुष्य मोक्ष नहीं जा सकते।

१—चारों तरफ.

दक्षिण सप्त गुन साढ़ चौबीस, ऊँचौ चौदासौ कर वीस ॥३०२॥
सो त्रय सय अरु तैतालीस, घनाकार यह विधि अवनीस* ।
तीन लोकमें पृथ्वी जेह, किमपि भेद वरणौं कछु तेह ॥३०३॥

आठ पृथिवीओके नाम ।

नारक भावन वासी सबै, मानुष पृथ्वी ज्योतिषै फबै ।
कल्पलोक अरु ग्रैवक ठाठ, [स]र्वार्थसिद्धि तहँ मोक्षजु आठ ॥३०४॥

दोहा—गोलक× इक पृथिवी कही, नरकमांहि उनचास ।
भावन षोडश अवनि जुत, मध्यलोक इक वास ॥३०५॥

---

* पूरव पच्छिम तले सात, मधि एक बखानी ।
पच स्वर्गमे पांच अन्तमै एक प्रवांनी ॥
चहुं मिलाय चहुं अस, तीनि साढे परमानौ ।
दच्छिन उत्तर सात साढ चौवीस बखानौ ॥
ऊचा चौदै राजु गुणौ, अधिक तितालिस तीनसै ।
यह घनाकार तिंहू लोकको केवल ग्यान विषै लसै ॥११॥
चरचाशतक पृष्ट १७–१८ ।

**अर्थ**—यह लोक तलीमे पूर्व पश्चिम सात राजू, मध्यमे एक राजू, पांचवे स्वर्गमे पांच राजू और अन्तमे एक राजू चौडा है। इस तरह चारो स्थानोकी चौडाईका जोड १४ राजू होता है। इसके चार अश करो अर्थात् चौदहमे चारका भाग दो तो साढे तीन होगे। इस साढे तीनमे लोककी दक्षिण उत्तरकी मुटाई सात राजूका गुणा कर दो तो २४॥ साढ़े चौवीस होगे। और फिर इस चौडाई और मुटाईके गुणनफलमे १४ राजू ऊचाईका गुणा कर दो तो ३४३ राजू होंगे। यही तीनों लोकोका धनफल है जो भगवान्के केवलज्ञानमे भासमान होता है।

—श्री० नाथूराम प्रेमी।

× पटल ।

ज्योतिष नभमें तिष्ठ ही, त्रेशठ देव महीस।
मोक्ष एक, सब जोरि इमि, इक सय अरु बत्तीस ॥२०६॥

पांच पैंतल्लाओके नाम।

प्रथम नरक पहलौ पटल, द्वीपं अढ़ाई जाल।
ऋजु विमान सर्वार्थ सिध, मोक्ष पांच पैंताल ॥२०७॥

चौपाई।

इहि प्रकार लोकोत्तम जान, सुख दुख दायक है जगथान।
छह द्रव्यनि जुत भरयो सदीव, ज्यों घट सुई शर्करा घीव ॥२०८॥
पुद्गल जीव मिलौ भ्रम ओर, बँध्यो फिरै कर्मनकी डोर।
सुर नर नारक पशुगति मांहि, त्रस थावरमें रुल्यौ सदाहि ॥२०९॥
अब यह करन लब्धिको पाय, सुपनै सम संसार दिखाय।
रत्नत्रय तप साधौ जतन, कर्म दाहि कर मुक्तिहि धरन ॥२१०॥

इति लोकानुप्रेक्षा।

दुर्लभ ज्ञान चतुर्गति मांहि, भ्रमत भ्रमत मानुपगति पाहि।
जैसे कोई दरिद्री रहै, कर्म संजोग रत्ननिधि लहै ॥२११॥
अरु उत्तम कुल जन्म जु होय, आरजखण्ड मुक्तिपद सोय।
आयुपूर्ण पंचेन्द्रिय सुक्ख, निर्मल मत धर कोई न दुःख ॥२१२॥
मन्द कषाय तजै मिथ्यात, विनय गुनन जुत है विख्यात।
दुर्लभ देव शास्त्र गुरु पाहि, कल्प वेल फैलो जगमांहि ॥२१३॥
समकित दरशन ज्ञान जु धीर, तप इत्यादिक लहि भव वीर।
सब सामग्री दुर्लभ पाय, मोहादिक हनि मुक्ति लहाय ॥२१४॥
जो मिथ्यात प्रमाद कराय, बूढ़ै भव वारिधिमें जाय।

पापहि तजि चढ़ि धर्म जहाज, मुक्तिपुरीको पावे राज ॥२१५॥

इति बोधिदुर्लभानुप्रेक्षा।

पाले धर्म जतन कर जवे, मुक्ति महासुख पावें तवे।
धर्म सहित जो मरण करेह, भव भव सुक्ख लहे धर नेह ॥२१६॥
भव समुद्रमें बूडत जीव, धर्म जहाज पार लहि सीव।
धर्महि तें तीर्थंकर होय, धर्महि तें चक्रीपद सोय ॥२१७॥
उत्तम क्षम अरु मार्दव अंग, आर्जव सत्य शौच निरभंग।
संजम तपहि त्याग मन आन, आर्किंचन ब्रह्मचर्य वखान ॥२१८॥

इति दशलक्षण धर्म नाम।

गीतिका छन्द।

दान तीरथ करहि जप तप, व्रतहि जुत भुवि शयन है;
पुनि ध्यान धर वनवास, पुनि जन आश शिवपदकी चहै।
कोप अगनि न बुझ्यों मनकी, कार्ज सव निष्फल वहै;
जव हि सव जिय भजहु धीरज, अंग उत्तम क्षम यहै ॥२१९॥
जाति कुल वल रूप प्रभुता, लाभ विद्या तप लयो,
वह अष्ट मद जुत मत्त, ज्यों गज जगत सव नीचों ठयो।
जव हि मान विध्वंस कीनो, जीव सव रक्षित भयो;
भजहु समता अंग मार्दव, मोक्ष मारग पद दयो ॥२२०॥
आदि अन्त जु जगत भ्रम भ्रम, कष्ट कर मानुप भयो;
तदपि माया जुत फिरै जन, विपय हित जग वंचियो।
आर्जवंग हि शुद्ध मन जव, दान व्रत प्रभु पूजयो;
कुटिलता तज आतम भज, जो शिवहि मुग्ध मो रच्यो ॥२२१॥

१—मार्दव।

लोभतैं जग झूठ वच कह, लोकमें अपजस भये;
ताहि तजिकै सत्यवादी, जिनहि पद सुरगन नये।
सत्यतैं गुण ज्ञान लहिये, सत्यतैं कुल उच्चये;
सत्यतैं शिवलोक बसिये, सत्य अंगहि सेवये ॥३२२॥
शौचसे मन रहे निर्मल, बाह्य आभ्यंतर सदा;
प्राप्त ध्यान जिनेन्द्र पूजा, अष्ट द्रव्यहि संमुदा।
भाव अविचल शुद्ध राखै, जिनहि शिवसुंदरि वरैः
शौच अंगहि भजहु पंचम, धर्म जुत भव अपहरै ॥३२३॥
संजमेन्द्रिय पंच दंडहि, संजमी नहि भव वहै;
संजमी षटकाय रक्षा, संजमी शुचि तन रहे।
संजमी लहि सुख्य सुरपति, संजमी व्रत मंड है;
अब षष्ठमो भज अंग संजम, ताहितैं शिवपद लहै ॥३२४॥
तपहि द्वादश भेद भजिलैं, बाह्य षट षट अंतरैं;
तपहितैं वसुकर्म जीतहि, तपहि ध्यानहि संचरै।
तपहितैं सुरगति वसैरो, तप हि शक्र हि पद धरैं;
तप हि केवलज्ञान प्रगट हि, तप हि निरवाण हि करै ॥३२५॥
त्याग अंग हि भजहु अष्टम, दान चारौं विधि धरौ।
आहार औषधि अभय जीवन, ज्ञान शास्त्र हि जुत करौ ॥
उत्कृष्ट मध्यम जघन पात्रहि, भावसौं पायनि परौ।
भोग भुवि सुर सुख्य भुंजहि, फेर भवदधि उवैरौ ॥३२६॥
नवम आकिंचन जु अंग हि, सकल परिग्रहको चयौ।

---

१—पार होओ।

बाह्य दश हि जु क्षेत्र आदि हि, चौदहा अभि अंतेयौ ॥
साधु निश्चय ग्रन्थ पालहिं श्रावक हि व्यौहार यौ।
सुरग गति फिर मोक्ष पहुंचै, धर्म सौं भवि परनयौ ॥३२७॥
शील सागर ज्ञान नागर, चित्त चारित धारिकै।
शीलवंत हि इन्द्र वंदहि, अहमिन्द्र पुनि अवतारकै ॥
शील भज सुख मोक्ष दायक, भवहि दुःख निवारकै।
नव बाड़ जुत ब्रह्मचर्य पालहु, मन वचन तन धारिकै ॥३२८॥

उक्तं च—कवित्त।

तिये थल वास प्रेम रुचि निरखन, दै परीक्ष भाषत मधुबैन।
पूरव भोग केलिरस चिन्तन, गरुव अहार लेत चित चैन ॥
कर शुचि तन शृङ्गार बनावत, तिय पर्यंक मध्य सुख सैन।
मन्मथ कथा उदरभर भोजन, ए नव बाड़ जान मत जैन ॥३२९॥

चौपाई।

ए दश लक्षण धर्म विख्यात, मुक्ति वृक्षको बीज सुहात।
दुंहि कर्मनको हंता सोइ, संपूरण सुख करता होइ ॥३३०॥
रत्नत्रय तप करै मुनेश, मूलोत्तर गुणपालक देश।
तीन लोकमें दुर्लभ धर्म, समवसरन लक्ष्मीको शर्म ॥३३१॥
धर्म मन्त्र आकर क्षर्ण करै, स्वर्ग योषितों इच्छा धरैं।

---

१—अन्तरङ्ग, २—स्त्रियोके पास रहना, प्रेमपूर्वक स्त्रियोंको देखना, उनके साथ मधुर सभापण करना, पहले भोगे हुए भोगोंका स्मरण करना, कामोद्दीपक—गरिष्ठ आहार लेना, शरीरको शृङ्गार करना, स्त्रीके शयन करनेके पलंग वगैरह पर शयन करना, कामवर्द्धक कथाए कहना और उदरभर विकारी भोजन करना ९ वाड कहलाती हैं। ३—द्रव्यकर्म भावकर्म अथवा घातिया और अघातिया दोनों तरहके कर्म, ४—उत्सव, ५—स्वर्गकी स्त्रियां देवांगनाए।

तीन जगतमें दुर्लभ इष्ट, पद पदमें मिलियौ संतुष्ट ॥३३२॥
मात पिता अरु मित्र जु धर्म, चिन्तामणि कल्पद्रुम शर्म ।
कामदेव नव निधि भंडार, सहगामी भव भव हितकार ॥३३३॥
यह जग धन्य पुरुष है सोय, तजि परमाद धर्म भजि कोय ।
जे शठ मूढ गमैहि[1] विन धर्म, विन सींगनके वृषभ[2] विशर्म ॥३३४॥
यही जान भवि धर्म हि करै, तजै पाप दिन दिन विस्तरै ।
धर्म शुकल ध्यानहि लवलीन, मुकति वधूके सुख आधीन ॥३३५॥

इति धर्मानुप्रेक्षा ।

अडिल्ल—ये अनुप्रेक्षा जान मूल वैरागको ।
बहु गुण रत्न विधान हन्यौ दुख रागको ॥
जिन मुनि बुधिजन सकल तास सेवित जहां ।
पाप दूर कर देहि अपर यातैं कहा ॥३३६॥

गीतिका छंद—इहि भांति बारहभावना, भवि सदा हिरदै भावही ।
अंततैं जु अतीत गुण निधि, मुक्ति पंथ सु पावही ॥
भवहरण विमल सिद्धान्त साधक, सूत्र उद्भव जानिये ।
सुर आदि सकल विभूति दायक, 'नवलशाह' बखानिये ॥ ३३७॥
बालपन सुख भोग कीनौ, सुर असुर सेवा करै ।
सुर जनित सकल विभूति क्रीड़ा, करत निशदिन मन हरै ॥
पुनि काललब्धि विचार प्रभु, जहँ परम उर वैरागियौ ।
श्री वीर जिन कर जोर प्रनमौं, चित्त शिव पद लागियौ ॥३३८॥

इति कविरत्न श्री नवलशाहजी विरचित भाषाछन्दोबद्ध वर्द्धमानपुराणमे भगवानका कुमारकाल, संवेग तथा अनुप्रेक्षाओंका वर्णन कानेवाला नवम अधिकार पूर्ण हुआ।

---

१—विताते है, २—बैल ।

# दशम अधिकार।

मंगलाचरण।

दोहा—भोग काम विरकत भये, गुण संवेग बढ़ाय।
मुकति वधू अनुराग हिय, नमों वीर जिनराय ॥ १ ॥
द्वादश भावन विविध विधि, भावैं प्रभु वैराग।
तिहि अवसर लोकान्त सुर, आये मन अनुराग ॥ २ ॥
सारस्वत आदित्य द्वै, वह्नि वहुर रुण चार।
गर्दतोय पंचम कहे, तुषित छठम गुण धार ॥ ३ ॥
अव्याबाधनु सातमौ, रिषमेष्टक वसु जान।
सब विमान ये आठ कहि, तिनमें देव प्रमान ॥ ४ ॥
तिनकी संख्या लीजिये, चार लाख गन लेह।
सहस बहत्तर जानिये, विंशोत्तर अधिकेह ॥ ५ ॥

चौपाई।

ब्रह्म स्वर्गके अंतिम वास, लौकान्तिक शुभ नाम प्रकास।
ब्रह्मचारि उर सदा विराग, तीन ज्ञानधारी बड़भाग ॥ ६ ॥
हैं एका अवतारी सोय, प्रनमैं तिनहिं इन्द्र सुर जोय।
प्रभु दीक्षा कल्याणक काज, आवें सकल महोत्सव साज ॥ ७ ॥
महावीर जिनवर जब देखि, अपनो जन्म सफल कर लेखि।
तीन प्रदक्षिण दे शिर नाय, प्रणमैं थुति कर शीस लगाय ॥ ८ ॥

---

१—सारस्वत, आदित्य, वह्नि, अरुण, गर्दतोय, तुषित, अव्याबाध, और अरिष्ठ ये आठ लौकान्तिक देवोंके विमान है।

दोहा—परम भक्ति उरमें बढ़ी, विरकत वचन सुनाय।
पुनि अस्तुति आरम्भ किय, लौकान्तिक सुरराय ॥ ९ ॥

लौकान्तिक देवोंके द्वारा भगवान्का सम्बोधन होना।

चौपाई।

तुम प्रभु तीन जगतके नाथ, तुम गुरुमें गुरु महा सनाथ।
तुम ज्ञानिनमें ज्ञानी सर्व, भव्य जीव बोधक गुणधर्व ॥१०॥
विश्व ज्ञान परकाशक भान, सकल पदारथ वेदक वान।
सो सब बोध प्रगट जग भयौ, भव्यजीवको विकलप गयौ ॥११॥
जब उदयाचल आवे भान, निश नम गयौ जग्यौ जगवान।
तीन लोक तुम उदय कराय, मोह नीद भग गई पलाय ॥१२॥
निज नियोग हम आये देव, तुम संबोध सकै को एव।
प्रभुकी भक्ति न हृदय समोय, मुख उच्चार करावै सोय ॥१३॥
तीन ज्ञान तुम नैन सु ठार, हेयाहेय सकल वेत्तार।
तुम शिक्षा दे समरथ नाहि, दीप तेज जुगनू द्युति जाहि ॥१४॥
तुम प्रभु तीनं योग उर ल्याइ, मोह महा अरि विजय कराइ।
अब निज पदकी कीन्हीं चाह, प्रनमौं तीन जगतके नाह ॥१५॥
कोई प्रभु तुम अस्तुति पाय, दुर्लभ धर्म जहाज चढ़ाय।
भववारिधि है अगम अथाह, उत्तर गहै शिवपुरकी राह ॥१६॥
कोई सुन धर्म हि उपदेश, रत्नत्रय उर धरै महेश।
ता फल पावहि उत्तम थान, शुभ सरवारथसिद्धि महान ॥१७॥

१—धारण करनेवाले, २—सूर्य, ३—कार्य-ड्यूटी। ४—हेय-छोड़ने योग्य, ४—अहेय-नहीं छोडनेके योग्य, ५—मन, वचन और काय इन तीन योगोंको स्थिर करके ६—नाथ।

तुम वच-सूरज किरण प्रकाश, तम अज्ञान छिनकमें नाश।
विश्वतत्वको अर्थ बढ़ाय, दीसे शिव मारग सुखदाय॥१८॥
तुम अभीष्ट-सुख-सिद्ध कराय, अखिल-वृद्धि-दायक जिनराय।
हो प्रभु स्वर्ग मोक्षके गेह, भविजन उर नाशन संदेह॥१९॥
जे नर मोह पंक गस रहै, तिनके हस्त कमल निज गहै।
धर्म तीर्थ वरतावनहार, तुमको शिवदासी सम सार॥२०॥
तुमरे वचन महा गंभीर, मय वैराग्य वज्रसम धीर।
मोह महा पर्वत सम दण्ड, तिनकौ चूर करै शत खण्ड॥२१॥
भव उपदेश करैं बहु भेव, पापी पाप बढ़ावै देव।
कामी काम सक्त अज्ञान, तिन्हें हनौ प्रभु ज्ञान कृपान॥२२॥
कोई प्रभु तुम भक्ति बढ़ाय, सेवै पादांबुज उर लाय।
षोडशकारण भावन भाय, तिन्हें करत अपने सम राय॥२३॥
इन्द्रिय मोह शत्रु दुखदाय, ता रिपसौं कंपै भविकाय।
तुम संवेग वचन निर्दोष, अमृत बत पीवै चित पोष॥२४॥
दुर्जय आरत रौद्र निदान, और परीषह सुभट महान।
क्षमाभावकी फौज चढ़ाय, जीतै सुभट महाभट राय॥२५॥
मोह महा अरि विजयीवान, घातिकर्म नाशन भगवान।
वीर धीर प्रभु तुम अविकार, भव्यजीवके तारणहार॥२६॥
सुरनर आदि सबै जगजीव, होंहि काल सन्मुख जु सदीव।
तप कर हनौ ताहि जिनदेव, भव्य शिवालय करता एव॥२७॥

१—मनवांछित सुख, २—सब पदार्थोंकी वृद्धिके देनेवाले, ३—ज्ञानरूपी तलवार, ४—चरणकमल।

प्रनमौं सब सुखदायक स्वामि, प्रनमौं गुणबारिधि शिरनामि।
प्रनमौं मुक्ति कामिनी कंत, जगत प्रसिद्ध उदित अरहंत॥२८॥
प्रनमौं तुम निस्पृह जिनदेव, अंग भोग सुख कीनौ छेव[1]।
अरु सस्पृह प्रनमौं कर सेव, मुक्ति श्री साधक सुख एव॥२९॥
प्रनमौं अद्भुत वीरज धार, ब्रह्मचारि तुम बालकुमार।
प्रनमौं विरकत राजभंडार, सदा शाश्वतौ पद विस्तार॥३०॥
कृपासिन्धु[2] तुम वीर जिनेश, जुग कर जोर नमौं जोगेश।
प्रनमौं तीन लोकके मित्त, बुधिसागर बन्दौं धर चित्त॥३१॥
बहु प्रकार अस्तवन जिनेश, जन्म जन्म मुहि मिल्यौ महेश।
तुम दातनिमें दाता एव, तप चारित्र सिद्ध कर देव॥३२॥
इत्यादिक प्रभु शक्ति अपार, को बुध भक्ति करै लहि पार।
बाल कुमार धरौ वैराग, आर्ति मोह मद हनि बड़भाग॥३३॥

दोहा—यह विधि बहु अस्तुति करी, लौकान्तिक वरदेव।
विविध प्रार्थना प्रकट कर, निज नियोग स्वयमेव॥३४॥
परम पुण्यको उदित करि, थुति जुत पूजा कीन।
चरण कमल जुग प्रणमि कर, गये स्वर्ग परवीन॥३५॥

चौपाई।

तब सब चतुरनिकायी देव, घंटा आदि भयौ रव भेव।
जान्यौ संजम उत्सव सबै, निज निज वाहन साजे तबै॥३६॥
सजकै सकल विभूति निदान, आये कुंडलपुर जिन थान।
भक्त हिये उत्साह अनेक, रुंध्यौ पुर वन मारग सेक॥३७॥

---

१—अन्त, २—दयाके समुद्र।

छाय रह्यौ नभ सकल विमान, देखै जिनगुण परम निधान।
प्रभुको सिंहासन बैठार, सब सुरपति हिय हर्ष विचार॥३८॥
हेम[1]-कुम्भ उन्नत गंभीर, भर ल्याए क्षीरोदधि नीर।
प्रभुको तहँ अभिषेक कराय, अरु पूजा कीनी समुदाय॥३९॥
गीत नृत्य वादित्र बजाय, जय जय शब्द करयौ अधिकाय।
तीन लोक भूषण जिनराय, कंठमाल सुरपति पहिराय॥४०॥
मात पिता बांधव परिवार, जान्यौ जिन वैराग्य विचार।
महामोह उर कीनों घनौं, मानों वज्रपात तन हनौं॥४१॥
कहिकै मधुर वचन जिनदेव, संबोधै सब परिजन एव।
जो वैराग्यजनित है धर्म, सो विधि भेद बताया पर्म॥४२॥
तजि बांधव परिजन समुदाय, गृह लक्ष्मी नहि राज्य सुहाय।
उरमें अति संवेग बढ़ाय, दीक्षा लौं[2] लागी जिनराय॥४३॥
तव सुरेश इक शिविका रची, हेममयी रतननि कर खची।
सूर्य चन्द्र छबि देख छिपाय, तप लक्ष्मीको व्याहन जात॥४४॥
प्रथम लही शिविका भुवि राय, सात पैंड़ अति हर्ष बढ़ाय।
पुन खग[3]पति लिय सातौं पैंड़, नभ गतिधर पुनि निज मैंड़॥४५॥
अपने अपने कंधाधार, लीनी सुरपति हर्ष विचार।
धर्म राग रस सबनि बढ़ाय, जय जयकार करै अधिकाय॥४६॥
आसन जुम्मक वाही जान, भवनपती दश भेद बखान।
दशहू दिशतैं हरष बढ़ाय, करै पहुप वरषा समुदाय॥४७॥

---

१—सुवर्ण कलश। २—लगन, ३—विद्याधरोंके राजा।

मन्द पवन सुरगंध समेत, वातकुमार करै निज हेत ।
शक्र सबै आनन्द बढ़ाय, बहु देवी सुरगण समुदाय ॥४८॥
कोलाहल उत्सव अति करै, भक्ति भाव हिरदैं आदरै ।
पुरते नभ वारिधि लौं सोय, रूंध्यौ नभ मारग घन होय ॥४९॥
दुन्दुभि नगर बजे अधिकार, सब विधि वरनत लहै न पार ।
सुर नर्तक नाटकगति करैं, अति विचित्र उपमा मन हरैं ॥५०॥
मोह महा अरि विजय बखान, जसगुन गीत कला विज्ञान ।
गावैं ज्योतिष किन्नर देव, परम हुलास करैं जिन सेव ॥५१॥
ध्वजा छत्र छायौ नभ भान, बढ्यौ प्रमोद गंग उन्मान ।
षट देवी श्री आदिक जहां, दिक्कुमारिका आई तहां ॥५२॥
इत्यादिक माहात्म्य कराय, वीजमान प्रांकीर्णक[1] आय ।
सितच्छत्र[2] शिर शोभै जोय, दिपहि अंगभूषण जुत सोय ॥५३ ।
सौधर्मादिक सुर असुरेश, सब विभूति वरनैं नहि शेष ।
पूरब दिश नंदन वन जान, ले आये प्रभुको तिहि थान ॥५४॥
प्रभु उर परम विराग सुहाय, आरत रौद्र हनन जगराय ।
शिव मारग साधन अनुराग, सुख कल्याण देन बड़भाग ॥५५॥
देख सबै उत्साह अनेक, भविजन मन कछु करैं विवेक ।
है अभुंज[3] संपति सुख गेह, करौ अमल वैराग सनेह ॥५६ ।
देख्यौ राज्यभार प्रभु छोड़ि, देव जनित सुख त्यागे कोड़ि ।
बाला पनैं काम रिपु हन्यौ, उर संवेग बढ़ायौ घनौ ॥५७॥

१—चमर, २—सफेद छत्र, ३—नहीं भोगनेके योग्य ।

यह विचार मन हर्ष बढ़ाय, मन वैराग धरै अधिकाय।
मोह मदन आरतिको हनै, हिरदै पंच परम गुरु भनै ॥५८॥
कोई सूक्षम बुद्धी जीव, भव सागरमें रुल्यौ सदीव।
देख स्वर्ग संपति सुख गेह, मनमें सो चितवि शठ येह ॥५९॥
मोह काम ये किहि विधि गमै, तपसा दुखमें कैसे रमै।
सो दारिद्री कुष्टी होय, पार न पावै भवदधि सोय।६०॥
कोई प्रभु वैराग्य विचार, अपने जिय हित धरैं समार।
विन संवेग सफल नहीं काय, जीवौ सकल अकारथ जाय ॥६१॥
कोई श्रावकव्रत दृढ़ करै, ग्यारा प्रतिमा अन्तर धरै।
पंच करम गुरु हिरदै जाप, दूर होहि भव भवके पाप ॥६२॥
इहि विधि सब नर करैं प्रमान, सुर अर असुर भक्ति उन्मान।
तिहि अवसर पुरजन सो आय, मात पिता परिजन समुदाय ॥६३॥
पुत्र विछोह ताप अधिकाय, तन मन बेलि गई मुरझाय।
रुदन करै बहु व्याकुल होय, दुख विलाप जुत विह्वल सोय ॥६४॥
पुत्र पुत्र कर रटै अपार, हाहाकार करैं मन हार।
कब देख्यौं इन नैनन तोहि, कब तनको दुख नासै मोहि ॥६५॥
तुम विन को यह बाजी चढ़ै, तुम विन माय मायको रढ़ै।
तुम विन नरपति सुरपति आय, काकौ नवैं शीस भुवि लाय ॥६६॥
तुम अति कोमल बालकुमार, तप जैसे खांडेकी धार।
घोर परिषह है बाईस, सो उपसर्ग अनेक सरीस ॥६७॥
पंचेन्द्रिय दुर्धर मातंग, तीन लोक विजयी सरवंग।

---

१–घोड़ा। २–तलवारकीधारके समान कठिन। ३–हाथी।

अरु कषाय है अति बड़वीर, किहि विधि जीत सकौ सुत-धीर ॥६८॥
कैसे एकाकी वन मांहि, गिरि कंदर निवसौ सुत काहि।
यह प्रकार बहु करहि विलाप, तब बोले सुरपति निज आप ॥६९॥
भो देवी उर धीरज आन, मेरे वचन सुनो निज कान।
तुम सुत तीन जगत भरतार, अद्भुत विक्रमको नहि पार ॥७ ॥
भवसागर दुख पूरव सहै, ताके भेद वरण सब कहै।
यह विचार इन बाल कुँवार, दीक्षा उर धारी अविकार ॥७१॥
आप तरै अरु तारै और, तीन लोक पति है शिरमौर।
निर्भय यथा सिंह वन रहै, पुरजन जाकी सीमं न गहै ॥७२॥
देवी तुम सुत जग गुरु सार, मोहादिक बंधन निरवार।
भवदधि तारन तरन महेश, किम गृह रमै सुख्य तहँ लेश ॥७३॥
तीन ज्ञान हैं नैन विशाल, जानै सकल चराचर जाल।
मोह कूप जे परे अजान, तिनकौ काढ़नहार निदानं ॥७४॥
तुम अपने उर देखो टोयँ, शोक महा अघकारी होय।
करो धर्म अपने गृह जाय, प्रभुके चरणकमल चित लाय ॥७५॥
मूरख शोक बढ़ावै कोय, सो पुन इष्ट विराधी होय।
जो उर धर्म धरै अविकार, सो अनिष्ट घातक गुणधार ॥७६॥
दोहा—यहि प्रकार वच सुन सकल, देवी समझ विवेक।
शोक सबै उरतैं गयो, ज्यों दीपक तम टेक ॥७७॥

---

१—हद्द—मर्यादा, २—आदि कारण—मुख्य कारण, ३—अनुभव करके—विचार करके।

धरौ धर्म निज हृदय दृढ, उर संवेगय नाम।
बांधव सुजन कुटुम्ब जुत, गई मात निज धाम ॥७८॥

चौपाई।

उत्तम वन अति सघन विचार, फल अरु फूल तहां अधिकार।
चन्दन तरु तामें रमणीक, मंडप सम शाखा कर ठीक ॥७९॥
तिहितर शिला महा छवि धार, चन्द्र कान्ति मनकी उनहार।
सुरपति पहिल रची मन रंग, शीतल छाह देख सरबंग ॥८०॥
तहां फेर इन्द्राणी आय, पंच बरन शुभ रतन मँगाय।
निज कर चुटकी चूरत जाय, नाना विधिको चौक पुराय ॥८१॥
केतु माल बांधी समुदाय, किय विचित्र मंडप घॅट छाय।
खेवै धूप हरप मन लाय, रहौ धूप दशहूं दिशि छाय ॥८२॥
उतरे शिला वीर जिनराय, आरूढे समचित उर ल्याय।
शरीरादि ममता मन तजी, मोख पंथ साधकता भजी ॥८३॥
परिग्रह तज चौबीस असार, बाहिज भीतर दोय प्रकार।
क्षेत्र ग्रन्थ पहलौ तज एह, खेतीको उपदेश न देह ॥८४॥
वस्तु परिग्रह दूजौ यही, गृह अस्थाप सु रहिबौ नही।
तृतिय हिरण्य परिग्रह जोड़, रूपौ तामौ कांसो छोड़ ॥८५॥
तुर्य सुवर्ण परिग्रह भाख, सोनो रतन न किंचित राख।
पंचम धन परिग्रहको नाम, गो महिषी गज बाजि विराम ॥८६॥
धान्य परिग्रह छठमौं भेद, सकल अन्न संग्रह निःखेद।
दासि दास सेवक निज नार, सातम परिग्रह यहै निवार ॥८७॥
कुप्य परिग्रह अष्टम भजै, सूत रोम पट वस्तर तजै।

*नवम प्रमाण परिग्रह जोय, सकल वस्तुकी संख्या होय ॥८८॥
दशमो अतिक्रमा है ग्रन्थ, पंच भेद ताके क्रम पन्थ।
ऊर्ध्व अधो तिरछो गति सर्व, क्षेत्र वास्तु मर्यादा धर्व ॥८९॥
जो कछु व्रतको नियम जु करो, तातैं विचल नहीं पग धरौ।
ए दश बाहिज परिग्रह जान, अब चौदश संक्षेप बखान ॥९०॥
मिथ्यात प्रथम दूजो पुंवेद, स्त्री त्रय चौथ नपुंसक भेद।
हास्य पंचमौ परिग्रह जान, रति छठमों त्यागो उर आन ॥९१॥
अरति सप्तमो परिग्रह तजौ, शोक अष्टमो रंच न भजौ।
भय परिग्रह नवमों नहि त्रास, दशम जुगुप्साको कर नाश ॥९२॥
अनंतानुबंधी जु कषाय, क्रोध मान माया लोभाय।
ऐ चौदश आभ्यंतर ग्रन्थ, सो छोड़े जिनधर शिवपंथ ॥९३॥
वस्त्र सकल आभरण उतार, तनतैं त्याग दए जिनसार।
देह भोग मद सबै निवार, स्वातम पद थिर कियौ संवार ॥९४॥
फिर सिद्धनको प्रणमन करो, पल्यंकासन निश्चल धरौ।
पंच मुष्टि तहँ लुंचे केश, मोह पाश जिमि टोर जिनेश ॥९५॥

---

* प्रमाण और अतिक्रम नामके कोई बाह्य परिग्रह नहीं है। यहां कविको 'क्षेत्र वास्तु हिरण्य सुवण धन धान्य दासी दास कुप्य प्रमाणातिक्रमाः' इस सूत्रके अर्थ समझनेमे भ्रान्ति हुई मालूम होती है। प्रचलित दश बाह्य परिग्रह निम्नप्रकार हैं—

'क्षेत्र वास्तु धन धान्य द्विपद च चतुपदम्। शयनासनं च यानं कुप्य भाण्डमिति दश॥' अर्थात् १-क्षेत्र, २ घर, ३ सोनाचांदी, ४ गेहू वगैरह, ५ दासी दास, ६ गाय भैंस आदि, ७ खाट पलंग आदि, ८ सवारी, ९ वस्त्र आदि और १० वर्तन ये १० बाह्य परिग्रह है।

सब सावद्य त्याग तहँ कियौ, अष्टावीस मूलगुण लियौ।
उत्तर गुण चौरासी लाख, धारौ जोग अडोल अभाख ॥९६॥
अब सुनिये चारित्र प्रमान, प्रथम कहे व्रतके सन्मान।
ताके हैं दो भेद निदान, देशव्रत पहिलौ उनमान ॥९७॥
श्रावक पाले घर अनुसरै, एकादश प्रतिमाको धरै।
थावरकी रक्षा नहि होय, पंच अणुव्रत पालहि सोय ॥९८॥
दूजौ सर्व व्रती जोगेश, ऋषि मुनि जति अगार न लेश।
चार भेद यह प्रथक विचार, ताके गुण संक्षेप सम्हार ॥९९॥
अट्ठतालीस ऋद्धि उपदेश, सो ऋषि विष्णुकुमार वतेश।
मतिश्रुतअवधि मनःपर्यय ज्ञान, इन्हें लहै सो मुनि परधान ॥१००॥
सोल कषाय जीत वर वीर, सो कहिये जतिवर गुणधीर।
अनागार चौथौ आचार, तजै गृह स्तव नव नव धार ॥१०१॥
अब जु त्रयोदश चारित नाम, पंच महाव्रत गुप्ति त्रिठाम।
पंच समिति पालन परवीन, ताके भेद सुनौ गुणलीन ॥१०२॥
प्रथम अहिंसा व्रतको पाल, त्रस थावर रक्षा करहाल।
सत्य महाव्रत दूजौ जान, सत्य वचन बोले निज वान ॥१०३॥
तृतीय अचौर्य महाव्रत धार, वस्तु अदत्त न अंगीकार।
चौथौ ब्रह्मचर्य पालेय, अस्त्री राग न किमपि करेय ॥१०४॥
पंचम आकिंचन व्रत महा, परिग्रहरहित काल निरवहा।
अब सुन पंच महाव्रत भाव, सब पचीस अनुक्रम ठाव ॥१०५॥
प्रथम अहिंसा व्रत विधि पंच, जुदी जुदी भाषों कछु रंच।

---

१—अनागार।

वचन गुप्ति पहिली भावना, मारन शब्द नहीं बोलना ॥१०६॥
दूजी मनोगुप्तिकी गाम, मन कर मारन नहिं परिणाम।
इर्या तृतिय भावना रक्ष, चलै दण्ड इक देख प्रतक्ष ॥१०७॥
आद निक्षेपण चौथी लेख, धरै उठाय वस्तु भू देख।
लोकितपान भोजना पंच, लेयँ अहार नीर शुद्धं च। १०८॥
अब सुन सत्य वृत्त भावना, पंच भेद तिनके गावना।
प्रथम क्रोध कर झूठ न कहैं, दुतिय मानकर सांच न जहै ॥१०९॥
तीजै लोभ अर्थके काज, वचन असत्य न बोलै साज।
चौथी भीरुत कही भावना, भयसौं झूठ न बोलै मना ॥११०॥
पंचम प्रत्याख्यान जु कही, हास्य निमित्त वचन तज सही।
निराबाध बोलै नय बंड, सत्यवृत्त दृढ़ करै अखण्ड ॥१११॥

---

१—'वाङ्मनोगुप्तीर्यादाननिक्षेपणसमित्यालोकितपानभोजनानि पञ्च।'
तत्वार्थसूत्र ७ अ० ४ सूत्र।

वाग्गुप्ति, मनोगुप्ति, ईर्यासमिति, आदाननिक्षेपण समिति और आलोकितपानभोजन, ये पांच अहिंसाव्रतकी भावनाएँ है।

२—आदाननिक्षेपण।

३—'क्रोधलोभभीरुत्वहास्यप्रत्याख्यानानुवीचिभाषण पञ्च'।
अ० ७ सूत्र ५

तत्वार्थसूत्रमे सत्यव्रतकी भावनाए नीचे लिखे अनुसार बतलाई है—१ क्रोध प्रत्याख्यान, २—लोभ प्रत्याख्यान, ३—भीरुत्व प्रत्याख्यान, ४—हास्य प्रत्याख्यान और ५—अनुवीचि भाषण। परन्तु यहां ग्रन्थकर्तानै 'मानसे सत्य बोलना नहीं छोडना' इस द्वितीय भावनाको विशेषरूपसे निरूपण किया है और अनुवीचिभाषणका अन्तर्भाव (हास्य) प्रत्याख्यान नामक भावनामे किया है, ४—भीरुत्व।

अचौर्य महाव्रत भावन पंच, तिनके भेद सुनो धर संच।
शून्यागार प्रथम पालेय, गिरि गुह कंदर वास करेय ॥११२॥
दूजी परमोचित घर वास, पर घर रंच करे नहि आश।
तृतिय परोधाकरन जु नाम, पर उपरोधाकरन वसाम ॥११३॥
भैक्ष्यशुद्धि चौथी गुण खान, चर्याशुद्धि धरे मन आन।
पंचम धर्म विसम्बा जान, धर्म परस परवाद न ठान ॥११४॥
ब्रह्मचर्य पांचौ विध सार, कोक आदि नाटक श्रंगार।
इनको सुनै न कहै मुनीश, प्रथम भाव तिय राग कथीश ॥११५॥
दूजी तन मनोज्ञ नीरीक्ष, अङ्गोपांग न त्रिया परीक्ष।
दृष्टि न देखै ताहि शरीर, काम अगनि सींचै ब्रह्म नीर ॥११६॥
पूरव रति स्मरण नहि जान, गृहस्थ काल त्रिय भोग मिलान।
जाहि अवस्था चिंतै नांहि, सो दृढ़ व्रती ब्रह्मचर्याहि ॥११७॥
वृष्येष्ट रस चौथी भावना, षट रस सरस सबल भोजना।
संपूरन विधि करन मुनीश, अब सुन पंच भावना धीश ॥११८॥
वपु संस्कार तास है नाम, भूषण पट सूक्षम बस्त्राम।
कोमल सब उपजैं तस राग, वर्जित ये उपभोग समाग ॥११९॥

---

१—'शून्यागार विमोचितावासपरोपरोधाकरणभैक्ष्यशुद्धिसधर्माविसवादाः पञ्च' अ० ७ सू० ६

शून्यागारवास, विमोचितावास, परोपरोधाकरण, भैक्ष्यशुद्धि और सधर्माविसवाद ये पांच अचौर्य व्रतकी भावनाए है।

२—'स्त्रीरागकथा-श्रवणतन्मनोहराङ्गनिरीक्षणपूर्वरतानुस्मरणवृष्येष्टरस स्वशरीरसंस्कारत्यागाः पञ्च' अ० ७ सूत्र ७

स्त्रीरागकथाश्रवणत्याग, तन्मनोहराङ्गनिरीक्षण त्याग, पूर्वरतानुस्मरण त्याग, वृष्येष्ट रस त्याग और स्वशरीरसस्कार त्याग, ये ब्रह्मचर्य व्रतकी पांच भावनाएँ है।

अब परिग्रह पंचम व्रत सोय, पंच भावना ताकी होय।
पांचों इन्द्रिय वश कर रहै, ताके भेद किमपि कछु कहे ॥१२०॥
रुपरस इन्द्रियको परभाव, कोमल विषय रहित तिहि ठाव।
रसनेन्द्रिय षटरस ज्यौंनार, हो निरास सो भाव अपार ॥१२१॥
नासा गन्ध विषयको राग, त्यागै सोम भजै वैराग।
चक्षू इन्द्रिय रूप मनोग, ताको विषय तजो उपभोग ॥१२२॥
श्रोत्रेन्द्रिय है शबद मनोग, सो सुन राग द्वेष तज जोग।
ए पच्चीस भावना कही, पंच महाव्रत सो सब लही ॥१२३॥
अब सुन तीन गुप्तिके भेद, पृथक् पृथक् भाषैं नहि खेद।
त्रस थावर रक्षाके काज, मन वच तन पालैं मुनिराज ॥१२४॥
वचन गुप्ति पहली है यही, कुवचन आपुन बोलैं नहीं।
औरहिसों बोलावै नाहि, कहूं बोल परिणाम न जाहि ॥१२५॥
ऐसे ही मन गुप्ति जु कही, तैसहि कायगुप्ति कर सही।
अब सुन पंच समितिकी रीत, जुदी जुदी भाषौं धर प्रीत ॥१२६॥
ईर्यासमिति प्रथम विख्यात, एक दण्ड भू शोधत जात।
भाषासमिति दुतिय पहिचान, दश प्रकार भाषा न कहान ॥१२७॥
हितमित ललित प्रनत है आदि, जिहि वच होय जीव नहि बाधि।
तृतिय एषणा समिति प्रमान, जल आहार शुद्ध कर ठान ॥१२८॥

---

१—'मनोज्ञामनोज्ञेन्द्रियविषयरागद्वेषवर्जनानि पञ्च ।'

स्पर्शन आदि पांच इन्द्रियोंके इष्ट अनिष्ट विषयोंमें रागद्वेष छोड़ना ये परिग्रह त्याग व्रतकी पांच भावनाएं हैं।

२—कृत, ३—कारित, ४—अनुमोदना।

अन्तराय तहँ रहित बत्तीस, चौदह मल टालहिं जोगीश।
सब कोई निर्मल सुविशुद्ध, इहि विधि लेय अहार निरुद्ध ॥१२९॥
अदाननिछेपन चौथी कही, जीव जन्तु रक्षा कर सही।
जो कछु वस्तु धरै अरु लेय, तहँ मुनीश बहु जतन करेय ॥१३०॥
समिति प्रतिष्ठापन पंचमी, मल-मूत्रहि छिप शुद्धहि जिमी।
हरित रहित सन्मूर्च्छन बचैं, ऐसी क्रिया महामुनि रचैं ॥१३१॥
लहुडी काया शुद्ध न करैं, थूकैं नहीं जीव जहँ मरैं।
पग प्रक्षालन फासु थान, यह प्रकार चारित्र बखान ॥१३२॥

दोहा—इहि विधि चारित आदर्यौ, अरु संजम उर धार।
क्षायिक सम्यक् दृढ़ धर्यौ, जय जय वीर कुमार ॥१३३॥

चौपाई।

मारगशिर है उत्तम मास, कृष्णपक्ष दशमी तिथि जास।
हस्त उत्तरा अन्तर माहि, अपराहिन वेला तहँ आंहि ॥१३४॥
तब दीक्षा जिनवरने धरी, मुकतिवधू मन इच्छा करी।
भूप एकसै प्रभुके संग, तप धारौ तजि परिग्रह अंग ॥१३५॥
प्रभुके केश तबै सुरराय, अपने हाथ उठाये आय।
मणिमय डबा मांहि धर लये, क्षीरोदधि लै तत्पर गये ॥१३६॥
मनुषोत्तर पर्वततैं बाहि, मनुष अंश आगे नहि जाहि।
तहां केश खिर सहजहि गये, डबा वज्रमय रीते भये ॥१३७॥
तब सुरपति विक्रिय कर करै, फिर फिर जोर डबामें धरै।
अंगुल एक न आये गये, मनकर क्षीरोदधि क्षिप गये ॥१३८॥
अब सुरपति अति हर्ष बढ़ाय, प्रभुकी थुति कीनी बहु भाय।

तुम परमातम परम निधान, तीन जगतमें सुगुरु महान ॥१३९॥
तुम प्रभु जगन्नाथ गुण सिंध, अरि विजयी निर्मलता मिंध।
तुम गरिष्ठ तुम वीर जिनेश, थुति कर पार न लहै गणेश ॥१४०॥
सुर गुरु मुनिजन आदि अनेक, कोइ न समरथ करन विवेक।
धर मो उर तुम भक्ति बढ़ाय, हठ उच्चार करावै आय ॥१४१॥
बाहिर आभ्यंतर मल धोय, निर्मल गुण मुनि परगट होय।
तिनकौ तुम थुति विन न सुहाय, ज्यों विन[1] मेह कृषी कुमलाय॥१४२
हेयाहेय[2] प्रकट तुम करौ, सार वस्तु तन मन आदरौ।
जो प्रभु तुमको मनमें भजैं, तब ही मनको विकलप तजै ॥१४३॥
राजपाट अघदायक होय, छिनमें तुम त्यागौ प्रभु सोय।
तीन लोकको राज मनोग, ताकी चाह करी तज शोग ॥१४४॥
अति चञ्चल लक्ष्मी जग मांहि, सो प्रभु तुमको छिन न सुहाय।
परम शाश्वती लक्ष्मी थान, ताहीको कीनौ सन्मान ॥१४५॥
दुष्ट कर्म मद मान सहीत, मोह भूप दल सुभट अजीत।
तुम प्रभु वीर विना हथियार, हन्यौ छिनकमें दया निधार ॥१४६॥
मात पिता बांधव परिवार, तजत तिन्हें नहि लागी वार।
लागे भोग भुजंग समान, उरमें केवल मोख निदान ॥१४७॥
दीक्षा है जगमें पर शुद्ध, क्षमा पवित्र करन सम बुद्ध।
मुक्ति श्री मनरंजन हार, प्रनमौं त्रिविध शुद्ध अविकार ॥१४८॥
सम्यग्दर्शन ज्ञान चरित्र, रत्नत्रय भूषण सुपवित्र।
वस्त्राभरण रहित सब संग, प्रनमौं प्रभुहि दिगम्बर अंग ॥१४९॥

---

१–मेघके विना, २–हेय–छोड़नेयोग, अहेय–नहीं छोड़नेयोग्य।

नमौं मुक्ति कान्ता भरतार, सखा तात प्रनमौं अविकार।
स्वयंबुद्ध वन्दौं तीर्थेश, तीन ज्ञान जिन नैन महेश ॥१५०॥
इन्द्रिय विमुख अमित अनभेव, प्रनमौं सन्मुख आननमेव।
नमौं कर्म अरि घातनहार, शुभ लक्षण गुण सिन्धु अपार ॥१५१॥
इहि विधि तुव स्तवन अनेक, को बुध पार लहै भव एक।
दीजै प्रभु मुहि सेवक जान, दीक्षा तप जिनमुक्ति निदान ॥१५२॥

दोहा—इहि विधि बहु अस्तवन कर, पुनि पुनि भक्ति बढ़ाय।
बारंवार प्रनाम प्रभु, सुरपति निज सुखदाय ॥१५३॥
परम पुण्यको उदित कर, पूजा थुति बहु भाय।
सुर गण जुत निज लोकको, गये हर्ष उर लाय ॥१५४॥

चौपाई।

अब कीनौं प्रभु जोग अरूढ, निश्चल तन पर्वत सम गूढ़।
उदित भयो जिम ग्रीषम भान, जग जियको प्रिय करता बान ॥१५५॥
तप बल चौथो[1] ज्ञान प्रकाश, भव्यनको सुख करता जास।
षट महिना पर्यन्त सुहेत, ध्यान अडोल कियो सम चेत ॥१५६॥
चर्या हित उठ धीरज लाय, भोग ममत्व न अंग समाय।
ईर्यापथ शोधन पग देत, चाले नासा दृष्टि समेत ॥१५७॥
धनी निर्धनी एक समान, उर संवेग त्रिविध दृढवान।
ना अति मन्द न शीघ्र चलाय, दयावंत भू शोधत जांय ॥१५८॥
दर पुर नगरी पहुँचै जबै, कूल नाम नृप देखे तबै।
उत्तम पात्र जान जिनराय, पुण्य प्रताप मिलै मुहि आय ॥१५९॥

---

१—मन पर्यय ज्ञान।

विधिपूर्वक पडगाहै सोय, अति आनंद कियौ उर जोय।
तीन प्रदक्षिण दे शिर नाय, पंच अंग भुवि वंदै पाय ॥१६०॥
तिष्ठ तिष्ठ स्वामी यह कही, शुद्ध अहार लीजिये यही।
तीन लोकपति दर्शन दयौ, मेरौ जन्म सुफल अब भयौ ॥१६१॥
सिंहासनपै प्रभु बैठार, लै आयो नृप प्रासुक¹-वार।
चरणकमल प्रक्षालै² महां, अरु अँस्नान कराए तहां ॥१६२॥
गन्धोदक बन्दौ नर ईश, तन पवित्र कीनौं निज शीस।
अष्ट प्रकारी पूजा करी, भक्ति भाव अस्तुति उचरी ॥१६३॥
मो प्रभु आज सुँकृत³ बहु भयौ, गार्हस्थ्य पनौ सुफलता लयौ।
पात्र लाभ उर चिन्तौ सोइ, सो अब सुफल फलौ सब मोइ ॥१६४॥
धन्य नाथ शुभ वासर आज, तुम आगमन भयौ जिनराज।
मुख पवित्र मेरो अब भयौ, तुमरी अस्तुति उद्यत ठयौ ॥१६५॥
भयौ पवित्र गात्र सब मोहि, कर पवित्र पद प्रनमौं तोहि।
दोष सकल मेरे तुम हरे, सुख समाज संपूरन करे ॥१६६॥
इहि विधि थुति कीनी अधिकार, पुण्य उपायौ नवँ परकार।
बहु विधि हरष चित्त नृप करी, दान तनी श्रद्धा उर धरी ॥१६७॥
यथाशक्ति निज परकट कीन, पात्र दान उद्यत परवीन।
सुश्रूषा बहु भांति करेय, भयौ भक्तिमें तत्पर तेय ॥१६८॥
यह विचार नृप कृपानिधान, परम क्षमा धीरज मन आन।

---

१—प्रासुक जल, २—चरण कमलोंको जलसे धोया। (मुनियोंके समस्त शरीरका स्नान नहीं होता) ३—पुण्य।

३—मन वचन काय और कृत कारित अनुमोदनासे त्रिगुणित ३×३=९

क्षीर अन्न मिश्रित कर ठान, मन वच काय शुद्धि उर आन ॥१६९॥
प्रासुक मधुर सरस निर्दोप, क्षुधा तृषा नाशक सन्तोष।
सो अहार प्रभु लीनो जबै, पंचाश्चर्य करे सुर तबै ॥१७०॥
राजभवन अंगन भू मांहि, रत्नवृष्टि पूरी अधिकाहि।
अति अमूल्य अरु थूल अपार, बरपै मनो मेघकी धार ॥१७१॥
पहुप सुगंध वृष्टि अधिकार, दुंदुभि शब्द होय अतिसार।
जय जय घोष होय अति घनो, दाता जश गावें सुर मनो ॥१७२॥
परम दान फल बहु विध होय, भवसमुद्र तैं तारै सोय।
जिहि घर कीनौं गमन जिनेश, सो दाता धन जगत महेश ॥१७३॥
दान पुरुषको परम निधान, स्वर्ग मुक्तिको कारण जान।
बहु प्रकार जाके ग्रह देव, जयजयकार करैं स्वयमेव ॥१७४॥
उत्तम पात्र दान फल लोय, कोटिनकी धन प्रापति होय।
परभव स्वर्ग भोगभू लहै, तप कर फिर शिवपन्थ जु गहै॥१७५॥
सब पुरजन नृप अंगन माँहि, रतन राशि देखैं अधिकाहि।
कहैं परस्पर सो इमि बैन, दान तनौं फल अति सुख दैन ॥१७६॥
तिन वच सुन भविजन इमि कहैं, दान तनौं फल बहु विधि लहैं।
कोई भोगभूमि सुर कोय, कोई मोक्ष लहैं तप जोय ॥१७७॥

दोहा—वर्धमान जिनराज इमि, लीनौं परम अहार।
भूपति भवन पवित्र कर, फिर बन गये सँवार ॥१७८॥
दान तनौं फल नृप लह्यौ, सुख संपति गुण गेह।
बहुजन हरष बढ़ाय हिय, कियौ दानसौं नेह ॥१७९॥

छन्द चाल ।

अब जिनपति बहिर सरेसा, पुर ग्राम फिरै बहु देशा ।
कछु ममता अंग न आना, नाना अटवी उद्याना ॥१८०॥
तप द्वादश भेद बखानौ, जिनवर मन वच तन ठानौ ।
प्रभु अनशन प्रथम हि लीनौ, जब चार अहार न कीनौ ॥१८१॥
फिर अवमोदर तप कहिये, तहँ अलप अहार जु लहिये ।
व्रतसंख्या उर अवधारी, सो वस्तु संख्या तप भारी ॥१८२॥
भोजन रस स्वाद न कीनौ, रस त्याग महा तप लीनौ ।
जब आसन शयन जु न्यारे, विविक्त[1] शय्यासन धारै ॥१८३॥
अब काय क्लेश सु जीजे, निज काय कलेश हि कीजै ।
वर्षा ऋतु तरुके मूला, तहँ वायु बहै प्रतिकूला[2] ॥१८४॥
सित काल नदी सरै[3] तीरा, जाड़े सौं कँपत शरीरा ।
प्रभु ध्यान अगनि तप भारी, शित[4] जाय महाभयकारी ॥१८५॥
ऋतु ग्रीषम भानु जे तेजा, गिरि तुंग शिलाकी सेजा ।
सो सरवर रहट न कीचा, प्रभु ध्यान सुपय तन सींचा ॥१८६॥
यह बाहिज षट तप गुनिये, आभ्यंतर षट अब सुनिये ।
जो पूरव चिन्ता त्यागै, निज आतम खोज हि लागै ॥१८७॥
मद इन्द्रिय धोय बहावै, सो प्रायश्चित्त कहावै ।
जो होय अपुनतें भारी, तसु विनय करै अधिकारी ॥१८८॥
जो रोग सहित तन छीजै, सुश्रूषा ताकी कीजै ।

---

१—विविक्त—पवित्र और निर्जन स्थान । २—उल्टी, ३—तालाव, ४—शीत-ठण्डका दु:ख ।

जो बारह व्रत दृढ़ होई, वैयावृत जानौ सोई ॥१८९॥
स्वाध्याय[1] पंच विधि कीजे, सो स्वाध्याय हि तप लीजै ।
कायोत्सर्गासन साधै, तहँ चारो ध्यान अराधै ॥१९०॥
पिण्डस्थ पदस्थ बखानौ, रूपस्थ रूपातित जानौ ।
इमि कर्म महावन जारौ, तप कायोत्सर्ग सुधारौ ॥१९१॥
दोहा—वीर नाथ जिनराजने, द्वादशविध तप कीन ।
आत्मवीर्य परगट भयौ, राग द्वेष मद हीन ॥१९२॥

चौपाई ।

क्षमा भाव सब ही सों मानै, काञ्चन कांच बराबर जानै ।
धन कन जिनसे एक समान, महल मसान भेद नहि आन ॥१९३॥
दुख सुख जानहि एक हि भाव, जीवन मरण बराबर चाव ।
शत्रु मित्र दोनों सम एक, धनी निरधनी एक हि टेक ॥१९४॥
दोहा–उपजी प्रभुको ऋद्धि बसु, सिद्धि अनेक प्रकार ।
तिन गुण कछु वर्णन करौं, लहि आगम अनुसार ॥१९५॥
बुद्धि औषधी क्षेत्र वच, तप रस विक्रिय धस्स ।
क्रिया सहित अष्टौ कही, तिन ऋद्धि तिस वस्स ॥१९६॥

सवैया इकतीसा ।

प्रथम[2] बुद्धि ऋद्धि है अठारा गुन ताहूके,
तपसा प्रभाव श्री मुनीश उर आनिये—

---

१–वाचना, प्रच्छना, अनुप्रेक्षा, आम्नाय और धर्मोपदेश ये स्वाध्यायके पांच भेद है।

२–बुद्धि ऋद्धिके अठारह भेद हैं—१ केवलज्ञान, २ मन:पर्ययज्ञान,

केवल मनःपर्यय अवधि बीज कोष्ठ सं-
भिन्न स्रोत तथा पादानुसार हां जानिये।
दूरी पर्श दूरी रस घ्राण औ श्रवण दूरी,
दूरी बहु भांत अवलोकन बखानिये-
दश पूर्वी चतुर्दश पूर्वी प्रत्येक वाद प्र-
ज्ञा नैमित्तिक भेद अष्टादश प्रमानिये ॥१९७॥

पद्धडि छन्द।

तहं तीन लोक भासैं जु एम, लहि जलकी बूंद जु हस्त जेम।
यह केवल ऋद्धि जु प्रथम नाम, जहँ जीव सर्व इष्टी विराम ॥१९८॥
अब मनःपर्यय दूजीय बुद्धि, तजि मन विकार निर्मल हि शुद्धि।
सबके मनकी आनै जु जीव, जैसी जाके हिरदै प्रतीव ॥१९९॥
ताहीमें हैं सुन भेद दोय, ऋजु विपुल कहे भगवान सोय।
सबके मनको है सरल भाव, सो ऋजुमति वारेको लखाव ॥२००॥
सुधी टेढ़ी जो जान लेय, यह विपुल मती तासो कहेय।
पुनि अवधि बुद्धि तीजी प्रमान, सो आगम शास्तर भव वखान।२०१
बिन पूछै नहि पहिचान होय, जब पुच्छय उत्तर कहइ सोय।
है अवधि भेद तीनों प्रकार, देशावधि परमावधि जु सार ॥२०२॥
जो एक देशकी कहइ दक्ष, सो देशावधि मुनिवर प्रतक्ष।
जहॅ द्वीप अढ़ाई वरन भेद, मुनि परमावधि भापैं निखेद ॥२०३॥

---

३ अवधिज्ञान, ४ बीजबुद्धि, ५ कोष्ठ बुद्धि, ६ सभिन्न श्रोतृत्व ७ पदानुसारित्व, ८ दूर स्पर्श सामर्थ्य, ९ दूर रसनसामर्थ्य, १० दूराघ्राण सामथ्य, ११ दूरावलोकन सामर्थ्य, १३ दशपूर्वित्व, १४ चतुर्दशपूर्वित्व, १५ प्रत्येक बुद्धता, १६ वादित्व, १७ प्रज्ञा और १८ अष्टाङ्ग निमित्त ज्ञान।

कहि तीन लोक संवन्ध जोय, सर्वावधि ऐसौ गुण जु होय।
अब वीर्जवुद्धि चौथीय टेक, पद एक पढ़त प्रापति अनेक ॥२०४॥
पुन कोष्ठ बुद्धि पंचम वखान, जहँ सुनहि एक अंस लोक ठान।
कहि पूरन अर्थ गिरंथ[2], सोइ, कछु भेद छिपौ नहि रहइ कोइ ॥२०५॥
संभिन्न श्रोतृता बुद्धि षष्ठ, नव बारह जोजन लौं गरिष्ठ।
दल चक्रवर्तिते तक प्रमान, नर देश देशके ताहि थान ॥२०६॥
जो बोलहिं एकहि बात सर्व, पहिचानहि तिनके वचन धर्व।
पादानुसार सत्तमहि बुद्धि, पद आदि अंतकी करहि शुद्धि ॥२०७॥
सो सकल ग्रन्थ अर्थ हि समस्त, अरु कंठ पाठ भज मुनि प्रशस्त।
दूरी सपरस अष्टम गनेइ, गुरु लघु चीकन अरु रुख धरेइ ॥२०८॥
कोमल कठोर अरु उष्ण शीत, यह आठ प्रकार सपर्स रीत।
सो द्वीप अढ़ाई लौं उतिष्ठ, इक जोजन तैं जानै कनिष्ठ ॥२०९॥
सबके गुण भाषै जुद जुदेय, तप बल सौं ते सब जान लेय।
अब नवमी दूरी रसन थाय, मधु तिक्त कटुक आमल कषाय ॥२१०॥
ए रस जो कोई कहइ भाष, तौ द्वीप अढ़ाई स्वाद चाख।
सो स्वाद बखानै मुनि गहीर, यह ऋद्धि लही कर तप शरीर ॥२११॥
अब दशमी दूरी घ्राण जास, दुरगंध और सुरगंध वास।
सो पूर्व रीति मुनि जानि लेह, यह नासा विषय विलास जेह ॥२१२॥
पुन दूरी-श्रवण जु इक दशेव, हैं सात विषय ताके सुनेव।
सो ऋषभ निषाद गांधार तीन, चौथेको षड्ज जु नामलीन ॥२१३॥

---

१—श्लोक, २—ग्रन्थ।

पंचम मध्यम धैवत छटवें, पंचम मिलि स्वर सातौं गनेव।
जो पुरुष शब्द है ऋषभ नाम, नभगरज निषाद द्वितीय ठाम ॥२१४॥
पुन अजा शब्द गांधार होय, मंजार[1] शब्द जह षड्ज जोय।
पंचम मध्यम यह शब्द रूप, छठमौं धैवत गजवर अनूप ॥२१५॥
कोकिल वर पंचम स्वर हि सात, सब पंच शब्द कहिये विख्यात।
है प्रथम शब्द जहँ चर्म बाज, फुंकार दुतिय तहँ तंत साज ॥२१६॥
चौथो मंजीरादिक बखान, जल लहर शब्द पंचम प्रमान।
सो पूर्व रीति जाने लखाव, सब द्वीप अढ़ाईके प्रभाव ॥२१७॥
दूरी अवलोकन द्वादशेव, रंग श्वेत पीत अनुरक्त भेव।
तहँ कृष्ण नील सब पंच वर्ण, पूर्वोक्त दूर तैं ज्ञान धर्ण ॥२१८॥
दश पूर्वबुद्धि तेरम बखान, दशै पूर्व अङ्ग एकादशान।
विन पढ़ै सकल विद्या लहेय, संपूरण अर्थ हि सुख कहेय ॥२१९॥
अरु रोहिणीदेवी क्षुल्लिकादि, सब पंच सप्त तै धर विषाद।
मिल करैं कटाक्षी हाव भाव, थिर रहै तहां मन ध्यान चाव ॥२२०॥
चौदह पूर्वा बुधि चौदशेव, तहँ चौदह पूर्व जु अंग तेव।
विन ही श्रम सब ही पढ़ कहाय, सो द्वादशांग श्रुत ज्ञान राय ॥२२१
सत संयम अरु चारित विधान, ते विन उपदेश हि लहइ ज्ञान।
इन्द्रिय दम तप घोरानघोर, वह बुधि प्रतेक पन्द्रमहि जोर ॥२२२

---

१—मजार—बिलाव, परन्तु दूसरे ग्रन्थोंमें षड्ज स्वर मयूरके स्वरको कहते है, ऐसा लिखा है। यथा—

'षड्जः मयूरस्य कूजितानुकारी स्वरविशेषः।' 'षड्ज मयूरो वदति' इति लक्षणात्। शिशुपाल वध टीका—सर्ग ११ श्लोक १।

अब षोडशमी है वाद बुद्धि, बहु वाद करन आवै त्रिशुद्धि।
ते इन्द्र आदि विद्या प्रमान, इक उत्तर सबको मद गलान ॥२२३
बुध प्रज्ञा सत्रमि सुनहु तग्य, सब तत्त्व अरथ संजम सुतग्य।
तिनि भेद थूल सूक्षम अनंत, जिन द्वादशांग वाणी कहंत ॥२२४॥
अट्ठारम बुधि नैमित्त अन्न, तिनके गुण आठ प्रकार भन्न।
स्वर अन्तरीक्ष भू मंड छिन्न, व्यंजन लक्षण अरु सुपन भिन्न ॥२२५
खग चौपदकी भाषा अजीत, प्रगटै मुनि हिय धर सहज प्रीत।
तिनकी जो कछु भावीय काल, दुख सुख बरनै स्वर अंग भाल २२६
ग्रह भान सोम आदिक प्रशस्त, शुभ अशुभ आदि फल उदय अस्त।
तहँ तीता नागत वर्तमान, बरनै जु अंतरिछ अंगवान ॥२२७॥
पिछली सुवस्त कछु भू मँझार, द्रव्यादिक सब नानाप्रकार।
अरु भूम कप वरते जु सोइ, बरनै भू अंगहि तृतिय जोइ ॥२२८॥
नर पशु दुख सुख सबको जनाय, वैद्यक सामुद्रिक सब सुभाय।
करुणा जुत भाषै मुनि प्रसंग, प्रगटै उपकार जु मंड अंग ॥२२९॥
तह वस्त्र शस्त्र सेनादि छत्र, आसन अवस्त्र कंटक अशस्त्र।
एकस सुरनर मुख अंसझार, गोमय अरु अगनि विनाशहार ॥२३०॥
शुभ अशुभ उपावत फलजु सोय, प्रगटै वखान संशय न कोय।
यह छिन्न अंग पंचम गनंत, बुधि नैमित्तिक मुनिवर भनंत ॥२३१॥
तिल मसे जु लहसन इनहि आदि, हैं सामुद्रिकतैं जुद अनादि।

---

१—स्वर, अन्तरीक्ष, भौम, अंग (मट), छिन्न, व्यंजन, लक्षण और स्वप्न ये निमित्त ज्ञानके ८ भेद है। २—पक्षी। ३—अतीत-भूतकाल। ४—अनागत—भविष्यत्‌काल।

तिनके फल वरनै पूर्व ज्ञान, यह व्यंजन अंगहि गुणनिधान॥२३२॥
लक्षण श्रीवृक्षादिक मनीक, अष्टोत्तर शत तिनकौ जु ठीक।
कर पगतर शुभ अरु अशुभ जेम, वरनै सो लक्षण अंग तेम॥२३३॥
जगमांहि पदारथ सकल होंय, ते सुपन विषैं जो लखहि कोय।
तिनको फल कहि संशय मिटाय, यह सुपन अंग आठम सुभाय २३४*

दोहा—यह अष्टादश भेद युत, बुद्धि ऋद्धि गुण गेह।
विमल रूप प्रगटै सदा, आय तपोधन देह॥२३५॥

इति बुद्धिऋद्धि वर्णन।

दोहा—ऋद्धि औषधी भेद वसु, विटमल आम उजल्ल।
छुल्ल सर्व दृष्टी विषा—नाशन विष गुण मल्ल॥२३६॥

गीतिका।

विटऋद्धि मुनि विष्टा जु लेपहि, सकल रोगनको हरै।
निर्मल निरोग शरीर विवसे, अंग परतापहि धरै॥
लहि मैल दांत जु कान नासा, रोग तस देखत डरैं।
धातु सकल कल्याणकारी, मलऋद्धि यह गुण विस्तरै॥२३७।
रोगसौं ग्रसि और दारिद भाग हीन जु चिंतवै।
तह हाथ छुवतन सकल साता आमर्ष अंगहि गुण सवै॥

---

*बुद्धिऋद्धिके अवान्तर भेद—

[1] केवल ज्ञान, [2] मन पर्यय ज्ञान, [3] अवधिज्ञान, [4] बीजबुद्धि, [5] कोष्ठबुद्धि, [6] संभिन्नश्रोतृत्व, [7] पदानुसारित्व, [8] दूरस्पर्श, [9] दूररसन, [10] दूराघ्राण [11] दूरश्रवण, [12] दूरावलोकन, [13] दशपूर्वित्व, [14] चतुर्दशपूर्वित्व, [15] प्रत्येकबुद्धता, [16] वादित्व, [17] प्रज्ञा, निमित्तज्ञान।

१—आमर्ष—आमर्शनम् आमर्शः संस्पर्श इत्यर्थः।

मुनि श्रम जलहि लै तन लगावत होय सुख दुख ही चमै।
नासै असाता देह परसत अंग उज्जल[1] यह नमै ॥२३८॥
मूत्र थूक खंकार मुनिको व्याधि हर धातुहि रचै।
मनके मनोरथ पूर राखै +छुल्ल गुण सत्र भ्रम खुचै॥
मुनि अंग परम जु पवन आवै करहि सुख तन दुख हरै।
नाशै जु अघ आताप जियके सर्व अंग जु यह टरै ॥२३९॥
मुनि सर्प काट्यौ होई कोई तथा काहू विष पियौ।
दृष्टि परत आताप नाहीं दृष्टि विष गुण पहिलयौ॥
[दुष्ट जन मुनिराजको विष मिश्र भोजन देवहीं।
तो होय अमृत छिनकमें ही, विष तनें परभाव ही* ॥२४०॥][2]

इति औषधि ऋद्धि वर्णन।

दोहा—अब सुन क्षेत्र जु ऋद्धिको, वरनौं शाखा दोय।
[3]प्रथम अधिन महानसी, क्षेत्र महालय होय ॥२४१॥

गीतिका छन्द।

जाकै जु मुनि जब होय भोजन; दीन वह फल यह लहै।
चूक दल जु रसोई खातहि, तासतें अधिकी रहै॥
क्षय भई प्रकृति लभान्तरायी, तथा उपशमके उदै।

---

१—शुद्धनाम 'जल्ल' है। + शुद्धनाम 'क्षेत्र' है। २—मूलग्रन्थमें पाट छूट जानेसे छन्द. पूर्तिके लिये ये २ पाद नवीन जोड दिये गये है। * औषधिऋद्धिके ८ भेद हैः—१—विटौषधि, २—मलौषधि, ३—आम (आमर्शौषधि) ४—उजल्ल (जल्लौषधि), ५—क्षुल्ल (क्ष्वेलौषधि) ६—सर्वौषधि, ७—दृष्टिविषनाशन ८ और विष (आस्यविषनाशन)।

३—क्षेत्रऋद्धिके दो भेद है—१ अक्षीण महानस और २ अक्षीणमहालय।

तप बलहि प्रगटै गुणहि ऐसो नाम अधिन्नै महान है ॥२४२॥
जहां मुनिवर कर्म नाशहिं, चार हाथ जु भुवि परै।
कोटि नर सुर पशुन बल तहँ, निराबाधक तनु धरै॥
कष्ट मुनिको कबहुं नांही, यह प्रभावहि थल वही।
अब छिन महालय अंग दूजौ, कह्यौ आगम लहि सही॥२४३॥
दोहा—क्षेत्र ऋद्धिगृह विमल गुण, सोहै तप मुनि ईश।
देवनको दुर्लभ सदा, भाषी श्री जगदीश।२४४॥

इति क्षेत्रऋद्धि वर्णन।

चौपाई।

अब तुम सुनौ ऋद्धि बलसार, मन वच काय त्रिविध परकार।
भिन्न भिन्न तिनक गुण कह्यौ, जैसे जिनशासनमें लह्यो॥२४३॥
श्रुत आवरणी कर्म प्रधान. ताके क्षय उपशम तैं जान।
अन्तमुहूरत विषैं समर्थ, द्वादशांग वाणीको अर्थ॥२४६॥
तिनको मनमें करै विलास, यह कहिये मन बल परकास।
द्वादशांग वाणी आधैन, कहत महासुख उपजै चैन॥२४७॥
तिनको कष्ट न होय लगार, वचन अतुल बलके अनुसार।
वाणी पढ़त देह श्रम नांही, पढ़ै सु अन्त मुहूरत मांही॥२४८॥
काय अखंडित बलको करै, अतुल अखंड महाबल धरै।
सोहै जिनको सुभग शरीर, काय अंग जानो वर वीर॥२४९॥
दोहा—यह बल ऋद्धि गँभीर गुण, प्रगट वखानी देव।
उदय होय तप योगमें, जिनवाणी लहि भेव॥२५०॥

इति बलऋद्धि वर्णन।

---

१—अक्षीण महानस, २—अक्षीण महालय, ३—बलऋद्धिके ३ भेद है—२ मनोबलऋद्धि, २ वचनबलऋद्धि और ३ कायबलऋद्धि।

पद्धड़ि छन्द।

अब सुनहु भव्य तप ऋद्धि सार, तामें गुण वरनौं सप्त धार।
ते घोर महत उग्रह अनंत, अतिदीप्त तप्त घोरह गुनंत ॥२५१॥
पुन ब्रह्म घोर सप्तम वखान, अब तिनकै गुण सुन भविसुजान।
नव भूमि समान जु जहां होय, जोगासन रुचि सौ करैं जोय ॥२५२॥
तहँ सहहिं उपद्रव कठिन अंग, याही सो कहिये घोर अंग।
सिंहविक्रीडन व्रत आदि नाम, अष्टोत्तर शत क्रम क्रम वखान ॥२५३
सो करैं उपास जु सदा काल, अरु मौन सहित अंतराय पाल।
जो या विधिसौं तप तपहिं त्रास, सो महत अंग जानौं प्रकाश॥२५४
पुन वेद काय वसु वास मास, यह आदि करहि वहुते उपास।
निर्वाह तहां वहु जोग रूढ़, यह उग्र अंगको गुण अगूढ़ ॥२५५॥
कर घोर वीर तप वहुत भांति, तिन घटै न कबहूं अंग कांति।
उपजै नहिं दुर्गंध मुनि शरीर, यह दीप्त अंगको गुण गहीर ॥२५६॥
सो कर अहार नहि है निहार, ज्यों तपत लोह पर नीर डार।
सोखै सुनीर नहिं सहैं पीर, वह तप्त अंग जानो जु वीर ॥२५७॥
ते अतीचार विन मुनि रहाय, वह घोर गुणं तप मुनि कहाय।
दुख कामादिक मुनि नहि धरेय, सो घोर ब्रह्मचारी कहेय ॥२५८॥

दोहा—तप जु ऋद्धिके सात गुण, अभ्यासैं मुनिराज।
अनुक्रम तातैं जानिये, केवल ज्ञान समाज ॥२५९॥

इति तप ऋद्धि वर्णन।

---

१—तप ऋद्धिके सात भेद है—उग्र, दीप्त, तप्त, महाघोर, तपोघोर, पराक्रमघोर और ब्रह्मचर्य।

दोहा—षटगुण बरनौं ऋद्धि रस, आसन विष विष दृष्ट।
घृत पय मधु अमृत स्रवहिं, जुदे जुदे कर तिष्ट ॥२६०॥

पद्धड़ि छन्द।

तपके बलतैं यह पद लहाय, सो मरण समय जब होय आय।
तहँ निसंदेह प्राननि विनाश, यह आसन विषगुणको प्रकाश ॥२६१॥
चितवें जाही तन क्रोध होय, जो प्राणी ततछिन मरहि सोय।
यह यद्यपि मुनि है दयासिन्ध, यह दृष्ट विषापर ताप लिध ॥२६२॥
कोई भोजन मुनिको रूक्ष देय, धर कर पर सौं आहार लेय।
पर सत स्वहस्त घृत चुँवत जाय, यह घृत स्रावक गुणको सुभाय।२६३॥
अरु दुग्ध चुँवै वाही प्रकार, पय स्रावक अंग प्रताप धार।
यह पर्व रीतसम मधुर जान, सो मधुर स्रावकको फल बखान ॥२६४॥
अति अमृत मुनि कर स्रवै सोय, तद क्षुधा तृषाको हरण होय।
इहि भांति मुनिहि आहार देय, यह अमृतस्रावि जु फल कहेय ॥२६५॥

दोहा—यह बरनी रस ऋद्धिकी, दशा पुनीत अनूप।
तिनकं प्रगटत है सदा, जे मुनि मुक्ति सरूप ॥२६६॥

इति रसऋद्धि वर्णन।

दोहा—कहौं विक्रिया ऋद्धिके, एकादश गुण सोय।
अणिमा महिमा, लघिमा, गरिमा प्रापति होय ॥२६७॥

---

१—रस ऋद्धिके ६ भेद हैं—आस्य विष (आस्यविष) दृष्टिविष, घृतस्रावि, पय(क्षीर)स्रावी, मधुस्रावी और अमृतस्रावी। २—विक्रिया ऋद्धिके ११ भेद हैं—अणिमा, महिमा, लघिमा; गरिमा, प्राप्ति, प्राकाम्य, ईशित्वता, वशिता, अप्रतिघात और कामरूपित्व।

प्रकामित्व ईशित्वता, वशिता अग्रघ ताप।
अंतर ध्यान जु दशम है, कामरुपित्व तथाप ॥२६८॥

चौपाई।

एक एकको वरणन करौं, सुखसौं भवसागर उद्धरौं।
अणूमात्र कर देही भेष, कमल नालके छिद्र प्रवेश ॥२६९॥
सोइ तहां चित पूरे सूत, चक्रवर्ति तव रहै विभूत।
सो सव निज वपुमें ले धरै, अणिमा प्रथम चरित यह करै ॥२७०॥
जोजन एक लाख जो तुंग, मेरू समान शरीर अभंग।
जब चाहै तब रचै बनाय, महिमा तैं यह गुण अधिकाय ॥२७१॥
पवन समान देख सब ठौर, यह जगमें हलको नहिं और।
ताही तैं लघु धरै शरीर, लघिमा गुण ऐसो गंभीर ॥२७२॥
वज्र कहावै भारी यहां, यह तै और वखानौ कहा।
ताही सम तन धारै सोइ, गरिमाको गुण ऐसो होइ ॥२७३॥
बैठो आप धरापर लसै, मेरु अंग अंगुलसौं धसै।
सूरज आदि ज्योतिषी देव, सबको परसै प्रापति एव ॥२७४॥
जलपर गमन भूमिवत करै, भूतैं अन्तरीक्ष पग धरै।
निज तनतैं सेनादिक रचै, प्रकामित्व यह गुणको खचै ॥२७५॥
जब जियमें कर विविध हुलाश, जगकी प्रभुताको परकाश।
तीन लोकपति मानै आप, यह ईशित्व तनौ परताप ॥२७६॥
नर तिर्यञ्च अमर दे आदि, सकल जीव वरतैं जु अनादि।
सबको निज वश कर मुनिराव, यहै वशित्व अमल परभाव ॥२७७॥
दुर्गम विषम पहार उतंग, जिन पै चलिवैंको मन पंग।

तिन गिरि गमन अकाश समान, अप्रतिघात सुगुन औ जान॥२७८
सबको देखै वह न लखाय, अदरश रूप सदा हो जाय।
अन्तरध्यान तनों बल जोइ, तप बल कहूं न परगट होय ॥२७९॥
सुर नर खग तिर्यञ्च विचार, तिनको रूप विविध परकार।
धरे जासको चाहै रूप, कामरूपि गुण यही अनूप ॥२८०॥

दोहा—वरनी विक्रिय ऋद्धि यह, एकादश गुणवान।
गूढ़ केवलीको सुगम, भापी श्री भगवान ॥२८१॥

इति विक्रिया ऋद्धि वर्णन।

दोहा—क्रिया ऋद्धि अन्तिम सुनो, वरनौं शाखा दोय।
चारण मुनि नभगामिनी, ताके गुण अवलोय ॥२८२॥
चारण ऋद्धी आठ गुण, जल जँघ पहु फल पत्त।
श्रेणि तन्तु अग्नी शिखा, कहौं सबनको जत्त ॥२८३॥

अडिल्ल।

भूव्रत करैं विहार मुनी तप जोय हैं।
होइ न जलहि लगार सु जलचारी कहै॥
धरती तैं चतुरंगुल पद्मासन चलै।
जंघाचारी अंग प्रगट तपबल भलै॥ २८४॥
पहुपचारि मुनिराज फूल पै गमन है।
फलचारी फल उपरि चलै अति अपु नहै॥

---

१—क्रियाऋद्धिके २ भेद हैं—१ चारणत्व और २ आकाशगामित्व।

२—चारणऋद्धिके आठ भेद हैं १—जलगमन, २—जंघागमन, ३—पुष्पगमन, ४ फलगमन, ५ पत्रगमन, ६—श्रेणिगमन, ७—तन्तुगमन और ८ अग्निशिखागमन।

पत्र चारको गमन पात हालै नहीं।
चलै बेलि पर सोय श्रेणि चारी सही॥ २८५॥
सूक्षम कला जु टार तन्तुचारी यहै।
अग्निशिखा पर शंक न चित्त न वंक है॥
देह न परसै अगिन अग्र शिखचारिको।
यह तपसा परभाव ऋद्धि वसुधारिको॥ २८६॥
अब अकाश कर गमन चलै धरि ध्यान जो।
गगन गमन वह ऋद्धि करहि मुनि मान जो॥
नभगामी यह अंग दुतिय पूरौ भयौ।
क्रिया ऋद्धि मुनिराज गमन सूरौ थयौ॥ २८७॥

दोहा—क्रिया ऋद्धि दो गुण कहे, हिंसा रहित सदीव।
सोहै श्री मुनिराजको, ज्ञान शुद्धकी सीव॥२८८॥

इति क्रिया ऋद्धि वर्णन—

दोहा—सप्त ऋद्धि अठताल गुण, विक्रिय ग्यारह अंग।
क्रिया ऋद्धि गर्भित जुगम, संतावन सरवंग॥२८९॥
आठ ऋद्धि उत्तम विमल, वसु मलहारी जोर।
सिद्धि भई जिनराजको, करत तपस्या घोर॥२९०॥
समभावन वरतैं सदा, एकाकी वन ठौर।
सहैं परीषह वीस द्वै, ते वरनौं कछु और॥२९१॥

अथ बाईस परीषह वर्णन—

सवैया इकतीसा।

क्षुधा तृषा शीत उष्ण दंशमशक नग्नार—
ति स्त्री चरजा निषद्य शय्या क्रोश कहिये।

बंधन याचन अलाभ रोग तृण स्पर्श—
मल सत्कार पुरस्कर प्रज्ञा ज्ञान सहिये ॥
अदर्शन युक्त सब बाईस परीषह जा-न,
ताके भेद भिन्न भिन्न जथाशक्ति लहिये ।
मुनिके शरीर आय अति ही कलेश दाय,
" क्षमाभाव सों विलाय मोक्षपंथ गहिये ॥२९२॥

क्षुधा परीषह वर्णन—

गीतिका छंद।

पाख मास उपास साधत, ध्यान धरि कालहि हनै ।
जाहि भोजन निमित ग्रामहि, तहां विधि कछु नहि बनै ॥
खेद उर तस करत नाही, परम समता थिर रहैं ।
क्षुधा इहि विधि सहत जे मुनि, तिनहुके हम पद गहैं ॥२९३॥

तृषा परीषह वर्णन—

बढ़त प्यास अवास अति ही, त्रास उर व्यापै घनौ ।
कंठ मुख जब सूख आवै, पित्त ज्वर कोप्यौ मनौ ॥
ध्यान अमृत सींचके जब, तृषा तीक्ष्ण नाशही ।
चलै चित्त न किमपि मुनिको, चरण नितिके लागही ॥२९४॥

शीत परीषह वर्णन—

शीत सौं कँपत जग जन, तरु तुषारहिसों डहै ।
वहत झंझा पवन निशदिन, मेघ वर्षा ऋतु गहै ॥
तहँ धीर तटिनी तट जु चौहट, ताल पालन तरु तलैं ।
सहत शीत मुनीश उत्तम, तरन तारन है भले ॥२९५॥

उष्ण परीषह वर्णन—

अगिन सम है धूप ग्रीपम, तपत अति ज्वाला घनी।
तपत प्रबल पहार आदिक, नीर सर सूखत गनी॥
नरहि सुवसन छांह, विलमत कुटे लोचन जाय हैं।
धरत मुनि तब ध्यान गिरि शिर, उष्ण परिषह जय यहै॥२९६॥

दंशमशक परीषह वर्णन—

काटत जु तनमें डांस माखी, व्याल विच्छू विषभरे।
पुनि सिंह वाघ सु स्याल शुंडलै, रीछ पीडत अति खरे॥
कष्ट इहि विधि सहत जे मुनि, भाव समता उर लिये।
डंशमशक परीषह जयी, वसहु ते मेरे हिये॥२९७॥

नग्न परीपह वर्णन—

लोक लाज न भय तिन्हैं कछु, नगन तन विहरत मही।
पुनि धर दिगम्बर जैन मुद्रा, ध्यान उर धारत सही॥
शीलव्रत दृढ़ धरैं तन मन, निरविकार सुहावने।
महा मुनिपद नगन विजयी, नमहुँ त्रिभुवन भावने॥२९८॥

अरति परीपह वर्णन—

देशमें कहु काल उपजहिं, अधिक सबको दुख तहां।
क्षीण तन जन होंहि विह्वल, धरत धीरज नहि जहां॥
करत कोलाहल घने सो, अरति अति उपजावही।
साधु धीरज गहत उन ही, अरति विजय कहावही॥२९९॥

स्त्री परिपह वर्णन—

ते शूर हैं परधान वहुविध, पकर केहरिको रहैं।
देखि जिनकी भोंह वांकी, कोट जोधा भय गहैं॥

---

१—कुट-घडा, प्यासके कारण आंखे जलसे भरे हुए घडेपर जाती है। २—हाथी।

रूप सुन्दर जोषिता जुत, करत क्रीड़ा मन रमै।
ते साधु मेरु समान निवसैं, सदा तिनके पद नमै ॥३००॥

चर्या परिग्रह वर्णन—

चार हाथ प्रमाण शोधत, दृष्टि इत उत नहि करैं।
चलत कोमल पाय तिनकै, कठिन धरती पर धरैं॥
चढ़त थे गज पालकी पर, तास याद न आनही।
सहहिं चर्या दुःख जे मुनि, तिनहिं पद पर नामही ॥३०१॥

निषद्या परिषह वर्णन—

शैल शीस मसान कानन, गुफा विवर बसैं सदा।
तहै आन उपजहु कष्ट कौनहु, कर्मजोगन तैं सदा॥
मनुष सुर पशु अर अचेतन, विपत आन सतावहीं।
ठौर तज नहि भजहि थिर पद, निषध विजय कहावहीं ॥३०२॥

शय्या परिषह वर्णन—

हेम महलन चित्र सारी, सेज कोमल सोवते।
विकट वनमें एकले है, कठिन भुवि तहां जोवते॥
गड़त पांहन खंड अति ही, तासको कायर नहीं।
ऐसो परीषह शयन जीतत, नमौं तिनके पद तहीं ॥३०२॥

आक्रोश परिषह वर्णन—

जगत जिय मुनि देखि कोई, कहत दुठ दुर वचन जै।
पाखण्डि ठग यह चोर कोई, मार मार जु कहत जै॥
वचन ऐसे सुनत जिनके, क्षमा ढाल जु ओढई।
सो अक्रोश, परीष विजयी, तिनहिं पदकर जोड़ई ॥३०४॥

वध परीषह वर्णन—

सदा समता गहैं सब सों, दुष्ट मिलि तिन मारहीं।
खेंच बांधै खम्भ सों पुनि, अगनि तनपर जारहीं॥
कोप तहँ मुनि करत नाहीं, पूर्व कर्म विचारहीं।
सहैं वध बन्धन परीषह, तिन्हहि पद शिर धारहीं॥२०५॥

याचना परिषह वर्णन—

भयौ जो कछु रोग आदी, देह अति विह्वल भई।
नशा जाल जु रुधिर सूख्यौ, अस्थि चाम विला गई॥
सहत अति ही क्लेश दारुण, महा दुर्धर व्रत धरैं।
अशन औषधि पान आदिक, याचना मुनि नहि करैं॥२०६॥

अलाभ परीषह वर्णन—

एकवार अहार विरियां, मौन ले वसती धसै।
जोग भिक्षा वनहि जो नहि, खेद तो उर नहि वसै॥
इमि भ्रमत बहु दिन वीत जाहीं, विरत भावन भावहीं।
सो अलाभ परीष विजयी, साधु गुण तसु गावहीं॥२०७॥

रोग परीषह वर्णन—

वात पित कफ और शोणित, चार ए जब तन बढ़ैं।
रोग शोक अनेक इहि विधि, जीव कायरता चढ़ै॥
सहै वेदन व्याधि दारुण, चाह नहि उपचारकी।
आतपा थिर देह विरकत, जैन मुद्रा धारकी॥२०८॥

तृण स्पर्श परिषह वर्णन—

लगत कांटे गडत कंकरा, पांय अति छिदना भये;

[ *पवन प्रेरित धूलि कण उड़ि, जुगम लोचनमें गये।
परकी सहाय न तहू वांछत, भावना सम धरतहीं,]
साधु तृण विजयी परीषह, कृपा हमपर करत ही ॥३०९॥

मान परिषह वर्णन—

चलत अतिहि पसेव ग्रीषम, धूलि उड़ि आंखिन परै।
मलिन देह जु देख मुनिवर, मलिनता नहि उर धरै॥
चारित्र दर्शन ज्ञान जलकर, पाल मल तहँ धोवहीं।
जनित मल परिषह निवारन, साधु ते हम जोवहीं ॥३१०॥

सत्कार पुरस्कार परीषह वर्णन—

महाविद्या निधि मनोहर, परम तपसी गुण गुरू।
वचन हित मित कहत सब सौं, आतमा पद थिर धरू॥
विनय कोय न करत तिनकी, अरु प्रणाम न भापई।
खेद मुनि कछु करत नांही, भाव समता राखई ॥३११॥

प्रज्ञा परीषह वर्णन—

तर्क छन्द जु व्याकरण गुण, कला आगम तव पढ्यौ।
देखि जाकी सुमति वादी, लाज अति उरमें बढ़यो॥
सुनत जैसे नाद केहरि, वन गयंद जु भाजई।
महामुनि इमि प्रज्ञ भाजन, रंच मद नहि छाजई ॥३१२॥

अज्ञान परीषह वर्णन—

कर्‌यौ दीरघ काल मैं तप, कष्ट बहुविध तन सह्यौ।
तीन गुप्ति सम्हार निश दिन, चित्त इत उत नहि रह्यौ॥

---

* कोष्टकके भीतरका पाठ ऊपरसे जोडा गया है। मूल प्रतिमे पाठ छूट गया है।

अवधि मन परजय जु केवलज्ञान, अजहू नहि जग्यौ।
तजैं इहि विधि साधु विकल्प, सो अज्ञानी पर ठग्यौ॥

अदर्शन परीषह वर्णन—

काल बहु संयम जु पाल्यौ, नियम व्रत कीनै घने।
होइ तपसौं सिद्धि शिवकी, झूठसी लागत मने॥
जो भाव ये उरमें न आनै, परम समता थिर रमैं।
साधु सोइ अधर्म विजयी, 'नवल' तिनके पद नमैं॥३१४॥

परिषहोंके निमित्त-कारणका वर्णन—
सवैया इकतीसा।

ज्ञानावरणी कर्म उदय प्रज्ञा अज्ञान दोइ,
　　दरशनावरण तें अदर्शन बखानिये।
अन्तरायके परकाश उपजै अलाभ जास,
　　वरनौं चरित्र मोह सातों ठीक ठानिये॥
नगन निषद्या रति अस्त्री क्रोश जाचना जु,
　　सतकार पुरस्कार ग्यारा अब जानिये।
ग्यारा और बांकी रही वेदनी उदात कही,
　　बाईस परीषा सब ऐसी विधि मानिये॥३१५॥

---

१—ज्ञानावरण कर्मके उदयसे प्रज्ञा और अज्ञान, दर्शन मोहके उदयसे अदर्शन, अन्तरायके उदयसे अलाभ, चारित्रमोहके उदयसे नग्न, निषद्या, अरति, स्त्री, आक्रोश, याचना और सत्कार पुरस्कार तथा वेदनीयके उदयसे क्षुधा, तृषा, शीत, उष्ण, दंशमशक, चर्या, शय्या, वध, रोग, तृणस्पर्श और मल ये ११ परीषह होते हैं।

किस अवस्थामे कितने परीषह उदय आवें? इसका उत्तर—

वीतराग देव छद्मस्थ पनैं जोग और,
सूक्ष्म सांपराय और गुणस्थान जहीं हैं।
क्षुधा तृषा शीत उष्ण दंश मशक चरजा,
सेज्या सन बंध रु अलाभ रोग सही हैं॥
तृणस्पर्श मल स्पर्श प्रज्ञा एहि चतुर्दश,
परीषह कहूं करम जोगतैं लही हैं।
सबै मुनि उपशम गुणस्थान ताही लग,
बाईस परीषा उदै चारिततैं कही हैं॥३१६॥

एक मुनिके एक कालमे कितने परीषह होसकते है? इसका उत्तर—

दोहा—जो काहू मुनिराजको, उदय होंय सब आय।
तामें तीन न पाइये, उनविंशति दुखदाय॥३१७॥
शीत होय तो उष्ण न, उष्ण होय तो शीत।
चर्या शयन निषद्य त्रय, तिनमें दोय सहीत॥३१८॥

व्रत तथा उत्तरगुणोंका वर्णन—

चौपाई।

पंच महाव्रत भावैं जहां, अतीचार सब नाशैं तहां।
पंच समिति पालैं निरदोष, तीन गुप्तिको कीनौ पोष॥३१९॥

चौरासी लाख उत्तरगुणोका वर्णन—

उत्तरगुण साधैं निरभंग, लख चौरासी ताके अंग।
पांचों अव्रत चार कषाय, रति आरति विदगंछा पाय॥३२०॥
भय मद मिथ्या तह अज्ञान, मन वच काय दुष्ट अर आन।
धरै पिशुनता और प्रमाद, ये इकवीस धरैं मन ल्हाद॥३२१॥

अतिक्रम व्यतिक्रम अरु अतिचार, अनाचार इन चौगुन सार।
भये भेद चौरासी यही, काम विकृति दश सुनिये सही ॥३२२॥
चिन्ता प्रथम प्रवर्तै भारी, दूजै दर्शन वांछाकारी।
दीर्घ उसास कामज्वर चार, दहै देह भोजन रुचिमार ॥३२३॥
प्रसन्न मूरछा काम जु अंध, अष्टम क्रीडा हास्य प्रबंध।
प्राण संदेह नवम गुण जान, मोचन शुक्र दशम पहिचान ॥३२४॥
एव सुगुन वसु सम चालीस, अब विराधना दशविध दीस।
प्रथमहि अस्त्रीको सनसर्ग, अरु शरीर मंडन दुरवर्ग ॥३२५॥
रागी सेवा सहस सुखार, सेवैं सतत परम दुखकार।
लैन सुगन्ध संचरै रैन, अर्थ ग्रहन पुन कोमल सैन ॥३२६॥
दशम कुलीन संसरण थये, आठ सहस अरु चय सम भये।
कृत क्रमके दशभेद * जु पोष, प्रथम अकंपित सूक्षम दोष ॥३२७॥

---

१–क्षति मन शुद्धिविधेरतिक्रम, व्यतिक्रम शीलव्रतेर्विलंघनम्।
प्रभोऽतिचार विषयेषु वर्तन, वदन्त्यनाचारमिहातिसक्तताम् ॥
द्वात्रिंशतिव्य ॥ ९ ॥
—अमितगति आचार्य।

"मनकी शुद्धिके नाशको **अतिक्रम**, शीलवृत्तिके उलंघनको **व्यतिक्रम**, विषयोमे प्रवृत्तिको **अतिचार** और अत्यन्त आसक्तिको **अनाचार** कहते है।" २–आठसौ चालीस। ३–कृति कर्म–आलोचना,

* आकम्पिय अणुमाणिय ज दिट्ठ बादर च सुहुम च।
छण्ण सद्दाउलय बहुजण मव्वत्त तस्सेवी ॥

अर्थ–आकपित, २–अनुमानित, दृष्ट, बादर, सूक्ष्म, प्रच्छन्न, शब्दाकुलित, बहुजन अव्यक्त और तत्सेवी।

त्रय अविक्त अनुमानित चार, [प्र]छन्न दोष पंचम अवधार।
दृष्ट दोष षष्ठम जानिये, बादर दोष सप्तम मानिये ॥३२८॥
शब्दाकुलित अष्टमौ कौप, बहुगम पूर्वभोग चितौन।
इन दशसों गुनिये सब जान, सहस चुरासी भये प्रमान ॥३२९॥
अब संजम दश सुनौ प्रकाश, प्रथम भेद आलोचन जास।
प्रतिक्रमण द्वै तदुभय तीन, चदु विवेक उत्सग पन लीन ॥३३०॥
तप छेदन मूलहिं परिहार, उपस्थान नवमौं अवधार।
इष्टच्छेद दशहि गुण सार, आठ लाख चालीस हजार ॥३३१॥
अब दश धर्महिको सुन भेव, उत्तम क्षम आदिक गन लेव।
इनि दश गुन चौरासी लाख卐, जब पालै उत्तर गुण भाख ॥३३२॥

---

१–अव्यक्त।

चौरासी लाख उत्तरगुणोंका स्पष्ट वर्णन—

卐 हिंसा, झूठ, चोरी कुशील और परिग्रह ये पांच अव्रत। क्रोध, मान, माया, लोभ ये चार कषाय। रति, अरति, जुगुप्सा, भय, मद, मिथ्यात्व, अज्ञान, मनोदुष्टता, वचन दुष्टता, काय दुष्टता, पिशुनता और प्रमाद... ये २१ मुख्य दुर्गुण है। इनमे अतिक्रम, व्यतिक्रम, अतिचार, और अनाचार रूपसे प्रवृत्ति होती है। इसलिये २१ मे ४ का गुणा करनेपर ८४ भेद हुए। ये ८४ भेद नीचे लिखी हुई कामकी १० अवस्थाओंसे होते हैं—[चिन्ता (१), दर्शनवांछा (२), दीर्घश्वास (३), कामज्वर (४), शरीर दाह (५), भोजनकी इच्छा नष्ट होना (६), मूर्च्छा (७), कामसे अन्ध होकर हास्य मजाक करना [उन्माद] (८), प्राण सन्देह (९), और वीर्यक्षरण (मरण)।] (१०) इसलिये ८४ मे १० का गुणा करनेपर ८४० भेद हुए। इन भेदोंमे नीचे लिखी हुई १० प्रकारकी विराधना होती है—[स्त्री संसर्ग (१), शरीर मण्डन (२), दुष्ट वर्णकी सेवा (३), रागियोंकी सेवा (४), रसायन वगैरह उद्दीपक पदार्थोंका

अरु अठवीस मूलगुण लहै, ते प्रमत्त गुण थानक कहे।
ईहि विधि गुण धारैं निज काय, वीरनाथ प्रभु भवि सुखदाय ॥२३३॥
इत्यादिक आचार सहीत, विहरैं देश ग्राम जग वीत।
रहें मौन सों सदा समेत, तोहू वपु दरशावें हेत ॥२३४॥
नगर उज्जैन बसै शुभ थान, [म]शान भूमि बन निकट प्रमान।
तहां जाय प्रभु दीनौं ध्यान, चित अडोल प्रतिमा जिम जान ॥२३५॥
मेरु शिखर सम मनों अनूप, उरमें जपैं आतमा रूप।
पुत्र सात्यकि अन्तिम रुद्र, स्थाणु नाम है पाप समुद्र ॥२३६॥

---

सेवन (५), सुगधित द्रव्य ग्रहण (६), रात्रिमे यहां वहां घूमना (७), विषयोमे प्रवृत्ति करनेके लिये धनका सचय करना (८), कोमल शय्यापर सोना (९), और नीच मनुष्योकी सगति करना (१०)।] इसलिये ८४० मे १० का गुणा करनेपर ८४०० भेद हुए। इन भेदोमे नीचे लिखे हुए १० कृतिक्रम–आलोचनाके दोष लगते है—[आकम्पित (१), सूक्ष्म (२), अव्यक्त (३), अनुमानित (४), प्रच्छन्न (५), दृष्ट (६), बादर (७), शब्दाकुलित (८) बहुगम–बहुजन (९), और पूर्वभोग चितवन–तत्सेवी (१०)।] इसलिये ८४०० मे १० का गुणा करनेपर ८४००० भेद हुए। इन भेदोकी साधना नीचे लिखे हुए १० प्रकारके संयमोसे होती है—[आलोचना (१), प्रतिक्रमण (२), तदुभय (३), विवेक (४), व्युत्सर्ग (५), तप (६), छेद (७), परिहार (८), उपस्थापन (९) और इष्टच्छेद (१०)।] इसलिये ८४००० मे १० का गुणा करनेपर ८४०००० भेद हुए। ये भेद, उत्तम क्षमा, मार्दव, आर्जव, शौच, सत्य, सयम, तप, त्याग, आकिचन्य और ब्रह्मचर्य, इन १० धर्मो द्वारा पूर्णताको प्राप्त होते है। इसलिये ८४०००० मे १० का गुणा करनेपर ८४००००० चौरासी लाख भेद होते है। ये भेद ग्रन्थकर्ता-द्वारा बतलाई पद्धतिके अनुसार स्पष्ट किये गये है।

प्रभुको देख वैर निज जान, किय उपसर्ग ततक्षण आन ।
बलविद्या आरंभन कियौ, अति विकराल रूप धर लियौ ॥३३७॥
छिनक थूल छिन सूक्षम होय, छिन रोवै छिन गावै सोय ।
नख अरु दन्त बढ़ाये घने, मुख ज्वाला नहि देखत बने ॥३३८॥
वीरनाथ जिन मेरु समान, चित अडोल अति धीरजवान ।
तब शठ और उपद्रव ठान, धरौ सिंह सम रूप भयान ॥३३९॥
तरतराय गरजै अधिकार, निज निज हस्त शस्त्र विकरार ।
फिर फणीन्द्रको रूप कराय, जित तित व्याल रहै फन छाय ॥३४०
पुनि कीनी सेना अधिकार, निज आयुध धारी रनसार ।
मारु मारु मुखतैं उच्चरै, कायर नर देखत ही मरैं ॥३४१॥
प्रभु निज आतममें लवलीन, पापी पाप आपको कीन ।
प्रलय पवन जो अतिबल करै, मेरु मही नहि टारे टरै ॥३४२॥

दोहा—धन्य वीर जिनराज जग, तन मन चलउ न रंच ।
अचल ध्यान धर मेरु सम, जीती इंद्रिय पंच ॥३४३॥
चल्यौ न वाकौ चाल कछु, लंपट भयौ मलीन ।
चरण कमल प्रभुके प्रणमि, पुनि बहुविधि थुति कीन ॥३४४

चौपाई ।

तुम प्रभु जगमें सुगुरु सुजान, तुम वीरनमें वीर महान ।
तुम सम तेज न जगमें और, जीती दुसह परीषह ठौर ॥३४५॥
संग रहित विहरत जिमि वाऊ, अचल मनों पर्वतके राऊ ।
क्षमावंत पृथिवी सम देव, गुण गहीर सागर जिमि एव ॥३४६॥
भव उपदेशक सुधा समान, कर्म महावन अगिन प्रमान ।

वर्धमान जय वर्धक बांन, सन्मति शुभमति दाता जान ॥३४७॥
नमौं मेरु सम अचल जिनेश, नमौं आत्मा थिति परमेश।
नमौं जोग प्रतिमा सम चित्त, नमौं एक सम अरि अरु मित्त ॥३४८॥

दोहा—यह प्रकार थुति कीन बहु, पुनि पुनि प्रनमैं पाय।
क्षमा करो मो दीनपर, महावीर जिनराय ॥३४९॥
उमा सहित नृत्तत भयौ, अति आनंद उर नेह।
चारित हीन जु रुद्र यह, गयौ आपने गेह ॥३५०॥
धीरजको धर सत पुरुष, टरै विपत अंकूर।
सन्मति प्रभु उपसर्ग सह, दुर्जनके मुख धूर ॥३५१॥
पाप कियौ शठ आपको, प्रभु बाधा नहि लेश।
सो श्री सन्मति प्रभु हमहि, भव भव शरण महेश ॥३५२॥

अडिल्ल—हुंडासर्पिणी दोष, आप अप्रिय करै।
तीर्थंकर उपसर्ग, मान चक्री हरै॥
त्रेशठ पद जु महान, जीव उनसठ धरै।
होंहि पांच पाखण्ड, विप्र कुल आदरै॥ ३५३॥

चन्दना सतीकी कथा—

चौपाई।

वनवासी विहरत भगवान, कथा और अब सुनहु सुजान।
[1]सिद्ध देश विशाल पुर सार, चेटक नाम नृपति गुण भार ॥३५४॥
तिनके सात सुता ऊपनी, प्रथमहि त्रिशला मात जिन तनी।
दूजी ज्येष्ठा रुद्रहि माय, तृतिय चेलना श्रेणिक लाय ॥३५५॥

१—सिन्धदेश।

चौथी मशक पूर्व जननीय, पंचमि सुता चन्दना प्रीय।
रूपवंत रतितैं अधिकार, शील शिरोमणि गुण अविकार॥३५६॥
सो सब जो मैं वर्णन करौ, होय अवार पार नहिं धरौं।
एक समय वन क्रीड़ा गई, कामातुर खगपति हर लई॥३५७॥
ता पीछे चित्यौ सब सोइ, निज त्रियकी भय कंपित होइ।
ताको छोड़ महा उद्यान, खगपति गयौ आपने थान॥३५८॥
वनमें सो सुन्दरि एकली, पूरव करम भजै मन रली।
मनमें पंच परम गुरु आन, धरम ध्यान निहचै परवान॥३५९॥
इह अवसर इक वनचर आय, अवलोकी सुंदरिको जाय।
रूपवंत लक्षण संजुत्त, ले आयो सो ताहि तुरंत॥३६०॥
कौशाम्बी पुर नगर महान, वृषभसेन तहं सेठ सुजान।
तिहिको आनि दई नर ताहि, अति प्रमोद कर लीनी वाहि॥३६१॥
ताके गेह सुभद्रा नार, देखि चन्दना मनहिं विचार।
रूपवंत नवजोबन जान, मनमें सौत शंक अतिमान॥३६२॥
रूप हननको उद्यम कियौ, कष्ट चन्दनाको तिहि दियौ।
अधिक पुराने कोदौं बीज, स्वाद रहित मनमें सो खीज॥३६३॥
तक्र सहित मृत[1] भाजन मांहि, सो दीनौ दुरबुद्धिनि ताहि।
खाय नहीं रोवै जब खरी, पापिन और उपाय जु करी॥३६४॥
बन्धन बांधि आखेनन[2] धरी, बहुत भांति बहु संकट परी।
भुगतै पूरब करम जु धीर, धर्मध्यान नहि तजै शरीर॥३६५॥
तिहि अवसर वाही पुर पाय, चैरजा[3] हित आये जिनराय।

---

१—मिट्टीके वर्तनमे, २—तलघरामें, ३—चर्याके लिये—अहारके लिये।

देख चन्दना प्रभुको सबै, बन्धन टूट गये वपु सबै ॥३६६॥
तनके सकल शोक नश गये, परम हुलास चित्तमें भये ।
सन्मति प्रभु पद प्रनमैं आय, हस्त जोर भुवि शीस लगाय ॥३६७॥
पडगाहै विधिपूर्वक सोइ, भक्तिभाव अति उरमें जोइ ।
शील महत्व सबै यह जान, पाये प्रभुको कृपानिधान ॥३६८।
सो वह तक्र कोद्वन वोद, तंदुल खीर भयौ अनुमोद ।
माटी पात्र हेम मय सोय, धरम तनैं फल कहा न होय ॥३६९॥
वही अन्त प्रासुक विधि सार, दीनौ प्रभुको परम अहार ।
भक्तिभाव ताके उर भयौ, नवप्रकार विधि पुण्य जु लयौ ॥३७०॥
पंचाश्चर्य किये सुर छाय, रतनादिक वरषा अधिकाय ।
ले अहार प्रभु वनको गये, ध्यानारूढ़ आतमा नये ॥३७१॥
वृषभसेन प्रनमैं पद आय, तुम हो सती शिरोमणि माय ।
अरु बहु अस्तुति कीनी सबै, मो अपराध क्षमा कर अबै ॥३७२॥
होइ दानसों सुख अधिकाय, संकट विकट सबै मिट जाय ।
क्षणभंगुर जाने संसार, प्रभु पद लयौ महाव्रत धार ॥३७३॥
दोहा- लहो चन्दना दान फल, जगमें जस अधिकाय ।
शील सहित दीक्षा लई, भई अर्जिका जाय ॥३७४॥

वर्धमानस्वामीकी तपस्या तथा कर्मक्षय निरूपण—

छन्द चाल ।

प्रभु विहरै बन बहु ग्रामा, उर ध्यान धरैं अभिरामा ।
मौनी छद्मस्थ महाना, रहै द्वादश वर्ष प्रमाना ॥३७५॥
अब चंवक ग्राम सुथाना, बाहिर वन सुभग महाना ।
ऋजुकूला सरिता नीरा, तहँ रतन-शीला गम्भीरा ॥३७६॥

ऊपर तरु 'साल बखानौ, शाखा गम्भीर सुजानौ।
श्री सन्मति प्रभु तहँ आई, प्रतिमा सम ध्यान धराई ॥३७७॥
प्रभु जिहि वन धारै जोगा, षट ऋतु फल फूल मनोगा।
गो सिंह रहैं इक थाना, सब मैत्री भाव निदाना ॥३७८॥
शील सहस्र अठारह जानौ, ताको तन बखतर मानौ।
ताके अब सुनियो भेदा, जातें सब नाशै खेदा ॥३७९॥

शीलके अठारह हजार भेदोंका वर्णन—

दोहा—देव मनुष तिरजंचिनी, नारी तीन विनोद।
त्यागौ मन वच कायसौ, कृत कारित अनुमोद ॥३८०॥
पांचौं इंद्रिय सौ गुणैं, संज्ञा चार बखान।
दर्वित भावित दोय गुण, षोड कषाय प्रमान ॥३८१॥
सत्रह सहस जु दोयसै, ऊपर असी निदान।
अब अजीव त्रिय भेद सुन, चित्र काठ पाषान ॥३८२॥
मन वच त्यागौ दोय गुण, कृत कारित अनुहर्ष।
पांचौं इन्द्रिय संज्ञ चहु, दर्वित भावित पर्ष ॥३८३॥
सातसै वीस जु जोरकै, ए सब देव मिलाय।
शील अठारह सहस गनि, भेद कहे जिनराय ॥३८४॥*

---

*शीलके अठारह हजार भेदोंका स्पष्ट निरूपण।

देव, मनुष्य और तिर्यञ्च इन तीन प्रकारकी चेतन स्त्रियोंका मन, वचन, काय तथा कृत, कारित और अनुमोदनासे त्याग करने पर ३×३=९×३=२७ भेद हुए। इन सत्ताईस भेदोंका द्रव्य और भावरूप पांच पांच इन्द्रियोंसे त्याग हुआ इसलिये २७×१०=२७० भेद हुए। २७० भेदोंका आहार, भय, मैथुन और परिग्रह रूप चार संज्ञाओंसे त्याग हुआ अतः २७०×४=१०८० भेद हुए। १०८० भेदोंका अनन्तानु-

पद्धड़ि छन्द।

सम्यक्त्व महागज पर अरूढ़, वैराग तनी नर भूमि गूढ़।

बन्धी-क्रोध, मान, माया, लोभ आदि १६ कषायोसे त्याग हुआ अतः १०८०×१६=१७२८० भेद हुए।

काष्ठ, पाषाण और चित्रकी अपेक्षा अचेतन स्त्रीके भेद ३ है। इन ३ भेदोका मन, वचन, काय तथा कृत कारित और अनुमोदनासे त्याग होनेपर ३×२=६×३=१८ भेद हुए। इन भेदोका द्रव्य तथा भाव रूप दश इन्द्रियोसे त्याग हुआ अतः १८×१०=१८० भेद हुए। इन १८० भेदोका आहार, भय, मैथुन तथा परिग्रह रूप ४ सज्ञाओसे त्याग हुआ उत. १८०×४=७२० भेद हुए। चेतन स्त्रीके १७२८० भेदोमे अचेतन स्त्रीके ७२० भेद मिला देने पर १७२८०×७२०=१८००० अठारह हजार शीलके भेद होते है।

ये भेद ग्रन्थकर्ताके मतानुसार स्पष्ट किये है। अन्य ग्रन्थोमे अन्य प्रकारसे भी शीलके १८००० भेद बतलाये है। जैसे—१-विषयाभिलाषा, २-वस्तिविमोक्ष, ३-प्रणीतरससेवन, ४-ससक्त द्रव्यसेवन, ५-शरीराङ्गोपाङ्ग अवलोकन, ६-प्रेमीसत्कार पुरस्कार, ७-शरीरसस्कार, ८-अतीत भोगस्मरण, ९-अनागत भोगाकांक्षा, १०-इष्टविषय सेवन, ये दश तरहकी प्रवृत्तियां १-चिन्ता, २-दर्शनेच्छा, ३-दीर्घनिश्वास, ४-ज्वर, ५-दाह, ६-भोजन रुचित्याग, ७-मूर्च्छा, ८-उन्माद, ९-जीवन सन्देह और १०-मरण=इन दश प्रकारकी प्रवृत्तियोसे होती है अतः १०×१०=१०० भेद हुए। ये १०० भेद स्पर्शन रसना घ्राण चक्षु और श्रोत इन पांच इन्द्रियोसे हुए अतः १००×५=५०० भेद हुए ये ५०० भेद मन, वचन, काय तथा कृत कारित और अनुमोदनासे होते है अतः ५००×३=१५००×३=४५०० भेद हुए। ये ४५०० भेद जागृत और स्वप्न अवस्थाके भेदसे दो प्रकारके होते है अतः ४५००×२=९००० भेद हुए। ये ९००० भेद चेतन तथा अचेतनकी अपेक्षा दो तरहके होते है अतः ९०००×२=१८००० अठारह हजार भेद हुए।

तंप चाप लियौ करमें महान, पुनि दर्शन ज्ञान जु तीक्ष्णवान ॥३८५॥
अब पंच महाव्रत समिति पंच, अरु तीन गुप्ति सब सेन संच ।
इहि विधि आलंकृत सुभट वीर, है सबै एकतैं एक धीर ॥३८६॥
उन कर्मशत्रु मन दमन साथ, आरत्य रौद्र किय जब्र हाथ ।
इन ही को जीतैं सिद्धि होय, गुण अष्ट जीवतहि लहइ सोय ॥३८७॥
प्रभु निरमल चित अति अचल होय, मन धर्मध्यान उत्कृष्ट सोय ।
जिन चौथे गुणथानक अगार, क्षय करी प्रकृति सातों सँवार ॥३८८॥
सो क्रोध मान माया रु लोभ, ए अनंतानुबन्धी अछोभ ।
मिथ्यात समय मिथ्यात जान, पुनिसमय प्रकृति मिथ्यात हान ३८९॥
जब सात प्रकृति इन घात होय, तब क्षायिक समकित शुद्ध होय ।
प्रभु तप बल सातम गुणस्थान, तहँ तीन प्रकृति चूरी महान ॥३९०॥
तिरजंच आयु अर देव आयु, पुन नरक आयु ये तीन भाव ।
अब मोह भूप दल डगमगान, प्रभु जीत लये जोधा महान ॥३९१॥

चौपाई ।

सप्त अष्ट नवमे गुण थान, तीनै[2] करण कीने भगवान ।
प्रथम जघन मध्यम उरकृष्ट, चारित करत यही त्रय सृष्ट ॥३९२॥

पद्धड़ि छन्द ।

अब शुकल ध्यान आयुद्धं[3] लीन, अष्टम गुणथानक पाँय दीन ।
तहँ क्षपकश्रेणि आरूढ़ होय, ए करम शत्रु क्षय करहिं सोय ॥३९३॥
नवमैं गुणथानक चढ़िव जोर, छत्तीस प्रकृति खिपि दई घोर ।

---

१—तपरूपी धनुष । २—अधःकरण, अपूर्व करण, अनिवृत्ति करण ।
३—शुक्लध्यान रूपी हथियार ।

सो प्रथम भाग सोरह क्षिपाय, प्रचला प्रचला नहिं उर सुहाय॥३९४
निद्रा निद्रा अस्त्यानगृद्धि, बादर सूक्ष्म उद्योत वृद्धि।
साधारण अरु आताप भांति, एकेन्द्रिय द्वय त्रय चतुरजाति॥३९५
गति नरक और तिरजंच होइ, इन सहित पूरवी कही दोय।
तिहि दूजै भाग सु खिपा आठ, प्रत्याख्यानअप्रत्याख्यान गांठ३९६
जुत क्रोध मान माया रु लोभ, तीजै जु नपुंसकवेद भोभ।
चौथे खिपि अस्त्री वेद जोग, पांचमैं हास्य रति अरति जोग॥३९७॥
भय सहित दुगंछा छहौं जोइ, षष्ठमैं भाग पुंवेद सोइ।
सप्तमैं संज्वलन क्रोध जान, अष्टमैं भाग संज्वलन थान॥३९८॥
नवमैं जु भाग माया विनास, ए कहीं प्रकृति छत्तीस भास।
दशमैं गुणथानक सूक्ष्म लोभ, इहि विधि अरि घाते हृदय क्षोभ।३९९
प्रभु पूरयौ दूजौ शुकलध्यान, तब चढ़े बारहैं गुणस्थान।
तब चूरी सोरह प्रकृति भाग, निद्रा प्रचला दुइ प्रथम भाग॥४००॥
अब दुतिय भाग चौवीस नास, हनि ज्ञानावरणी पंच भास।
मतिश्रुत जु अवधि ये तीन जान, मनपर्यय केवलज्ञान चान॥४०१॥
अब दरशन वरनी प्रकृति चार, चखु अचखु अवधि केवल विचार।
खिपि अन्तराय वीरज सजोग, अरु दान लाभ भोगोपभोग॥४०२

अडिल्ल।

ज्ञानावरनी पंच प्रकृति जुत सो हनी,
दरशनकी नव घात अठाइस मोहनी।
अन्तराय है पंच सबै सैंताल ये,
आयु करमके तीन नाम तेरह गये॥ ४०३॥

दोहा—ए सब त्रेशठ प्रकृति हनि, प्रबल घातिया कर्म।
रही अघातिनि चारकी, प्रकृति पचासी नर्म ॥४०४॥

गीतिका।

इहि भांति उर संवेग धर, प्रभुराज सुख त्यागे घनै।
पुन बाल दीक्षा आदरी जिन, विविध तप लाग्यौ भनै॥
जीती परीषह सहिउ उपसृग, घातिकर्म विनाशियौ।
यह जगत कर्म निवारिये, मुहि 'नवलशाह' प्रनामियौ ॥४०५॥

दोहा—वीर करम हनि वीर प्रभु, वीर नमौं वर वीर।
वीर शकति परगट करी, तुम गुण साहस धीर ॥४०६॥

इति कविरत्न श्री नवलशाहजी विरचित भाषाछन्दोबद्ध वर्द्धमानपुराणमे
भगवानके दीक्षा कल्याणकका वर्णन कानेवाला
दशम अधिकार पूर्ण हुआ।



# एकादश अधिकार।

### मंगलाचरण।

दोहा—श्री सन्मति प्रभु गुन गरुव, केवलज्ञान सुभान।
मिथ्यातम हर जग दरश, वन्दौं शिरधर पान॥ १॥
तेरहमें गुण प्रभु चढ़े, उपजौ पंचम ज्ञान।
लोकालोक प्रकाशियो, वस्तु चराचर जान॥ २॥

उत्तम मास नाम वैशाख, शुकलपक्ष दशमी तिथि भाष।
हस्त उत्तरा नखतहि वीच, चंद्र जोग शुभ लगन गनीच॥ ३॥
प्रभु तब केवललब्धि सहाय, तिनके नाम सुनो समुदाय।
क्षायिक सम्यक दायक मोख, यथाख्यात चारित सुख पोख॥ ४॥
दान लाभ भोगौ उपभोग, वीरज केवल दरशन जोग।
केवलज्ञान अनन्त प्रकाश, ये ही नव लब्धी सम भास॥ ५॥
लोकालोक चराचर भाव, वहु परजय विधिवंत सुहाव।
ते सब आन एक ही वार, झलकें केवल मुकुर मझार॥ ६॥
अनँत चतुष्टय सजि संयुक्त, तिनके नाम लिखौं श्रुत उक्त।
दरशनवरनी कीनी क्षीन, अनँत दरशन प्रापति लीन॥ ७॥
ज्ञानावरणी कर्म निवार, ज्ञान अनन्त लह्यौ गुणधार।
मोह करमको कीनौ नाश, सुख अनन्त तिष्ठे नभ वास॥ ८॥
अन्तरायको क्षय कर धीर, वीर्य अनन्त भये वर वीर।
दिव्य परम औदारिक देह, कोटि भानु द्युति जीती तेह॥ ९॥

---

१—केवलज्ञानरूपी दर्पण।

और अनेक संपदा सार, वरणत होय बहुत विस्तार।
पंच हजार धनुष परवाँन, अन्तरीक्ष प्रभु उपजत ज्ञान ॥१०॥
ज्यों शशि सोहै अम्बर थान, तैसे ही प्रभु वीर महान।
निर्मल गगन भयौ जु अनूप, दिशि विदिशा सब अमल सरूप ॥११॥
पहुप अंजली क्षिपहिं जु देव, गन्धोदक बरषै बहु भेव।
रत्न धूलि दश दिशि पूरन्त, मन्द मन्द अति वायु बहंत ॥१२॥
कल्प लोक अनहद रव भयो, घंटा शब्द मनोहर ठयो।
होय मधुर ध्वनि अति गंभीर, मनौं सिन्धु यह गर्जत नीर ॥१३॥
सिंहासन हरि कंपित भयौ, सकल मान तनतै गल गयौ।
नम्रीभूत मौलि निज जान, देखौ सो आश्चर्य महान ॥१४॥
इन्द्र अवधि कर जान्यौ जास, केवलज्ञान भयौ जिन तास।
सिंहासन तजि चलि पद सात, नमें जु चरण शीस धर हात॥१५॥
तब इन्द्राणी पूँछे एव, कारण कौन कहो भो देव।
वीर नाथ जिन अतिशय सबै, सकल सभा प्रभु भाषौ तबै ॥१६॥
ज्योतिषवासी देव जु इन्द्र, आसन कंप भये सब वृन्द।
सुरगण सरव सु पूरव रीत, सिंहनाद रव अनहद प्रीत ॥१७॥
भवनपती आश्चर्य लहेइ, मुकुट नमित आसन कंपेय।
शंखध्वनि अनहद भई तबै, जान्यौ केवल अतिशय सबै ॥१८॥
व्यंतर सकल भयौ कहराव, भेरी अनहद पूर रहाव।
नम्रीभूत भये तज ठौर, अब वरणन आगे कछु और ॥१९॥
बहु प्रकार अतिशय जु लहेव, केवलज्ञान चिह्न चहुं देव।

वन्दन काज कल्प धिपराज, घंट वजाय चलें कगिराज ॥२०॥
आज्ञा दई चलाहक देव, सकल विभूति रचो बहु भेव।
सीम नाय आदिश तिहि लयो, बहु परकार विक्रिया ठयो ॥२१॥
प्रथम विमान रचो रमणीक, जोजन एक लाखको ठीक।
मुक्तालय वत शोभत जास, दिव्य रत्न तिहि तेज प्रकाम ॥२२॥
फिर ऐरावत गज मद भरे, उज्वल मनों फटिक गिरि धरे।
जम्बूद्वीप प्रमाणहि अंग, मस्तक सोहे अती उत्तंग ॥२३॥
दीरघ शुड कर भमांहि, अति बलवंत जु वरनों काहि।
कामरूप छवि अंग रसाल, व्यंजन लक्षण सहित विशाल ॥२४॥
दीरघ ओंठ वने अति अरुन, सेन वरण सोहैं ता दशन।
घंटा वनें ग्रीवमें माल, मानों नरपत उदय किय हाल ॥२५॥
दीरघ स्वांस लेत अति सोय, मनों दुन्दुभी शब्द जु होय।
अति आनंद पंक्ति रमणीय, कर्ण चंवर सोहे कमनीय ॥२६॥
मद निरझरत लिप्त अति अंग, पर्वत सम चालें मन रंग।
किंकिणि शब्द होय अधिकाय, दीपति रही दशों दिश छाय ॥२७॥
ताके मुख बत्तीस बखान, मुख प्रति दशन अष्ट उनमान।
दंत दंत सर एकहि भर्यो, जलकर चहूं ओर लह रह्यो ॥२८॥
सर प्रति कमलिनिको है वास, मिति बत्तीस पृथक कर जास।
कमलिनि प्रति हैं कमल बतीस, दल बत्तीस कमल प्रति शीस ॥२९॥
दलदल प्रति अपछरा प्रचान, हैं बत्तिस बत्तिस परमान।
दिव्यरूप मन हरें सु एव, नृत्यत सकल सुरेशहि सेव ॥३०॥

१—स्वर्गके इन्द्र सामकर सौधर्मेन्द्र।

छत्तीस कोटि चौरासी लाख, अड़तिस सहस छसै तह भाख।
छप्पन अधिक सबै कौमार. यह सौधर्म इन्द्र वर नार ॥३१॥
मुख विकसत इन्दीवर जास, ताल मृदंग गीत रस रास।
इहि प्रकार शोभित गजराज तापर इन्द्र लियै सब साज ॥३२॥
शची सहित अति पुण्य उपाय, बहु आभरण अंग पहिराय।
वर्धमान जिन केवलज्ञान, करन महोत्सव चलै महान ॥३३॥
अरु प्रतीन्द्र निज वाहन रूढ़, सब परिवार सहित मन गूढ़।
सज सामानिक देव प्रमान, सहस चौरासी इन्द्र समान ॥३४॥
हैं तेतीस पुरोहित देव, तितने मंत्री इन्द्रहि देव।
बारह सहस प्रथम मन लाई, इन्द्र नजीक परिधि सम थाई ॥३५॥
चौदा सहस देव मधि नमैं, दूजी परिधि जुक्तकर नमैं।
निर्जर सहस जु षोडश लीन, तीजी परिधि इन्द्र कह दीन ॥३६॥
सुरपति निज रक्षक हैं सार, तीन लाख छत्तीस हजार।
लोकपाल चारों सम चेत, धरैं शक्र आज्ञा निज हेत ॥३७॥
दुर्गपाल नभपाल विशाल, लोकपाल लौकांतिक पाल।
दश दिक पाल दशौं दिश जोय, आज्ञा इन्द्र धरैं सुर सोय ॥३८॥
पुरजन भृत्य समान जु होय, किल्विष देव नीच तहँ होय।
दश प्रकार यह सभा प्रमान, शक्र संग सो कियो पयान ॥३९॥
दल सप्तांग संग सुरराज, सब उनचास अनीका साज।
प्रथम वृषभ दल संख्या जान, सो वरनौं आगम परमान ॥४०॥
दिव्यरूप है बल अति सक्त, सात अनीजुत धर वृषयुक्त।
प्रथमहिं चौरासी लख ठीक, तातैं दुगुण दुतिय रमणीक ॥४१॥

तातें दुगुण तृतिय देखना, ऐसे दुगुण दुगुण लेखना।
सप्त अनीका यहै प्रमान, नानावरण वृषभके थान॥४२॥
एक अरव छह कोड़ वखान, ऊपर अड़सट लाख प्रमान।
यह सब सात वृषभ दल जोर, यह विधि लीजो और वहोर॥४३॥
अव तुरंग दल ऐमहि जान, सात अनीक तास वाखान।
रथ मणिमय अति तेज प्रकास, सप्त अनीका कीनौ जास॥४४॥
याही विधि गज मत्त वखान, सात अनीका है परवान।
ऐसे ही पयदल जुगवत्त, सात अनीका है हिरवत्त॥४५॥
दिव्य गीत गावें गन्धर्व, सात अनीका करके सर्व।
नर्तक सुर वादित्र वजाय, सात अनीका जानो भाय॥४६॥
दोहा—वृषभ आदि सप्तांग दल, दुगुण दुगुण विस्तार।
एक एक प्रति सात भन, सब उनचास प्रकार॥४७॥
सात अरब पहिचानिये, और छियालिस कोड।
लाख छिहंतर अधिक सब, उनंचास दल जोड़॥४८॥
वहुविध सुर साजी विभव, को वुध वरननहार।
हरपभाव सब ही चढ़े, जय जय करत अपार॥४९॥

चौपाई।

सो सौधर्म इन्द्र मन रंग, सकल विभूति लई निज संग।
ईशाने सुरधिप धर धर्म, अश्वारूढ़ भयौ गुण पर्म॥५०॥
है मृगेन्द्र वाहन सुरराज, सनत्कुमार सकल करि साज।
वृषभ महेन्द्र कल्पके थान, चढ़ि चाल्यौ परिवार महान॥५१॥
ब्रह्म स्वर्गपति सारस रूढ़, हंस चढ्यौ लान्तवधिप गूढ़।

शुक्रहि इन्द्र गरुड़ असवार, सामानिक सँग सब परिवार ॥५२॥
स्वर्ग शतार ताहि आधीश, चढ़ि मयूर वाहन नम शीस।
आनत आदि इन्द्र चत्वार, पुष्प विमान भये असवार ॥५३॥
इहि प्रकार द्वादश सुरराज, सब विभूति लीनी दल साज।
अरु प्रतीन्द्र बारह सम उक्त, अपने अपने वाहन जुक्त ॥५४॥
पटह बजैं अति शब्द गँभीर, दशदिशि ध्वनि पूरित वर वीर।
छत्र ध्वजा छायौ नभ भाग, स्वर्ग विभव जिमि आयौ जाग ॥५५॥
गीत नृत्य वाद्यादिक करैं, जिनवर ज्ञान महोत्सव धरैं।
मानों ऋतु वसंत शोभंत, कोकिल मधुर वर्धन घोषंत ॥५६॥
ज्योतिष पटल देव सब भार, चन्द्र सूर्य ग्रह नखत जु तार।
अपनै अपनै वाहन साज, मंडित सकल विभूति विराज ॥५७॥
असंख्यात भव सहित जु देव, धर्मराग रस अंकित सेव।
जिनवर कल्याणक बंदना, चले देव अरु देवांगना ॥५८॥
भवनासुर अति आतुर चले, दशहि दिशन दल साज जु मिले।
असुरकुमार इन्द्र दो ठान, चामर और विरोचन जान ॥५९॥
नागकुमार दोय गुण धाम, धरणेन्द्र हि अरु आनंद नाम।
विद्युतकुंवर दोय वितपन्न, हरिसिंह हरिकान्ता जुवरत्न ॥६०॥
सुपर्णकुमार दोय स्वामीश, वेणुसिन्धु वेणुतालीस।
अग्निकुमार इन्द्र है जुग्म, अग्निवाह पितृवाहन जुग्म ॥६१॥
वातकुमार इन्द्र दुइ होय, वालअंजन प्रभअंजन दोय।
स्तनितकुमार भवनके राज, घोष महाघोष दुइ साज ॥६२॥

उदधिकुमार इन्द्र दो जान, जलकान्ता जलप्रभा बखान।
द्वीपकुमार इन्द्र है सोय, पूरण प्रथम विशिष्ट जु दोय ॥६३॥
दिक्कुमार है इन्द्र महान, अमितगति अमितवाहन ठान।
ए दश भवन इन्द्र गन बीस, अरु प्रतीन्द्र गन सब चालीस ॥६४॥
श्री जिन ज्ञान कल्याणक सेव, देवनि सहित साज सब देव।
हर्ष सहित मन वच तन प्रीत, करैं महोत्सव धर्म सुरीत ॥६५॥
व्यन्तर देव अष्ट परकार, तिनकौ भेद कहौं कछु सार।
किन्नर प्रथम इन्द्र हैं दोय, किंनर प्रभ किन्नरमति जोय ॥६६॥
अरु किम्पुरुष इन्द्र दो जान, महापुरुष सतपुरुष प्रमान।
महोरग इन्द्र जाति दो सही, अतीकाय महकाया यही ॥६७॥
गंधर्वहि दो इन्द्र महान, गीत रती जस गीत सुजान।
यक्ष इन्द्र दो नाम प्रताप, पूर्णभद्र मणिभद्र मिलाप ॥६८॥
राक्षस इन्द्र कहे जु बखान, भीम प्रथम मह भीम प्रवांन।
भूतदेव हैं इन्द्र सु दोइ, अप्रतिरूप प्रतिरूप जु होइ ॥६९॥
पिशाच अष्टमें इन्द्र महान, काल प्रथम महकाल बखान।
ए व्यन्तर हैं षोडश इन्द्र, अरु प्रतीन्द्र मिलि बत्तिस वृन्द ॥७०॥
अपनी सब सामग्री जोय, केवलज्ञान जान प्रभु सोय।
पूजाके उर भाव बढ़ाय, चलैं भवनतें अति हरषाय ॥७१॥

दोहा—इहि प्रकार बहु देवपति, शची सहित आनंद।
जिनपूजा अस्तुति करन, बाढ्यौ आनंद कंद ॥ ७२ ॥
नर नारी जुत नरपती, अरु मृगेन्द्र पशु एव।
सब शतेन्द्र निज विभव लै, आये जिनवर सेव ॥ ७३ ॥

अथ समवसरण रचना वर्णन—

चौपाई।

सुरपति लीनौ धनद बुलाय, केवल उत्सव सफल सुनाय।
आरजखण्ड जाउ अब वेग, समोशरण विधि रचो अनेग ॥७४॥
हर्षवंत हो नायौ माथ, आयौ जहां त्रिलोकी नाथ।
प्रथमहिं नमस्कार प्रभु कियौ, समाधान कर अपनौ हियौ ॥७५॥
समोशरण रचियौ जु अपार, को बुधवंत लहै कहि पार।
अवसर पाय धर्म मन ध्यान, किमपि लिखौं आनँद उर आन ॥७६॥
कोश अढ़ाई ऊर्ध्व अकास, पृथ्वीतैं जहँ लौं प्रभुवास।
इन्द्रनील मणिमय पीठिका, तीनलोककी उपमानिका ॥७७॥
जोजन एक ताहि विस्तार, आठों दिश सो गिरदाकार।
जाकौ चहुँदिश मणिमय सार, लगी पैड़िका बीसहजार ॥७८॥
हाथ हाथ पै ऊँची लसै, भूमि भाग तैं प्रभु तहं वसै।
वही पीठके ऊपर अन्त, धूलीसाल[१] कोट शोभंत ॥७९॥
पंच रतनमय रैज सरवंग, विविध वर्ण शोभै मन रंग।
अति उतंग सो वलयाकार, फैल रही किरणावलि सार ॥८०॥
कहुँ विद्रुमैवत[२] दीसै सोय, कहुँ कंचनमय आभा होय।
कहुँ अंजनमय शोभा जान, कहुँ उज्वल कहुँ हरित प्रमान ॥८१॥
समोशरण लक्ष्मीको घेर, मनोज्ञ एक कुंडली फेर।
चारौं दिश दरवाजे चार, धरैं कंगूरा रतन सुढार ॥८२॥
तहँ तैं चारों दिशको गली, गमन हेतु भीतरको चली।

१–धूलि, २–मूंगाके समान।

ताके अन्तर कछू प्रमान, मानभूमि सोहत तिहि थान ॥८३॥
तिनकी प्रथम पीठिका जान, सौरह पैंडी संयुत मान।
इक संबंधी तीन जु कोट, चार चार दरवाजे ओट ॥८४॥
भीतर पीठ त्रिमेखल जान, तापर मानस्थँभ परिमान।
कंचनमय शोभैं उत्तंग, मध्य भाग महिमा निरभंग ॥८५॥
ध्वजा छत्र ता ऊपर सोहि, जगत जीव मन लेतै मोहि।
मानी करैं मान वहु कोय, देखै मान थंभ मद खोय ॥८६॥
मूलभाग जिन प्रतिमा धरी, छत्रचमरजुत राजै वरी।
इन्द्रादिक आनन्द बढ़ाय, पूजा तहां करहिं मन लाय ॥८७॥
और अनंग शोभ तिस थान, रत्नद्दीप्ति लाजै सम भान।
विधि समान थंभ ये चार, सकल विभूति एकसी वार ॥८८॥
थंभ एकदिश चारौं जान, सजल वापिका कमल निधान।
नन्दादिक तिनको है नाम, चारौं दिश सोग्ह सुखधाम ॥८९॥
तिनके तट इक कुंड महान, चारहुँ दिश चारों परवान।
पग प्रक्षाल कैं भविजन जहां, आगे गमन करैं चलि तहां ॥९०॥
तहँ तै वीथी चार जु चली, कछु अन्तर इक शोभा भली।
खाई गिरदाकारहि खरी, अति गभीर जल निर्मल भरी ॥९१॥
कमल सहित भ्रमरा गुंजरैं, हंस कलापि[1] शोर बहु करैं।
मणिमय तट दोऊ राजंत, गंगावत शोभा परजंत ॥९२॥
आगे ताहि पहुपको बाग, महा सुगंध मधुर अनुराग।
सघन छांह षट ऋतु फलफूल, विहरै देव जोपिता कूल ॥९३॥

१—मयूर।

वनके मध्य शिला रमणीक, चन्द्रकान्त मणि आभा ठीक।
तहँ सुरपति कीनै विश्राम, शीतल छाया सुखको धाम॥९४॥
तहँ तैं कछु अन्तर द्युति धार, कंचन कोट जु वलयाकार।
मानुषोत्र परवत यह मनौं, अति उतंग बहु बांतिक बनौं॥९५॥
चारौं दिश गोपुर हैं चार, रजतमई तिखनै आगार।
रतनमयी कलशा जगमगे, लाल वरण अति सुन्दर लगे॥९६॥
अरुण हाथ ऊँचे कर सोय, जगलक्ष्मी यह नाचै कोय।
जहां रहें नवनिधि कर वास, पिंगलादि तिन नाम विलास॥९७॥
प्रभुके मन कछु चाह न आय, बेमन चलि सेवैं जिनपाय।
मंगल द्रव्य मनोहर ठाठ, गोपुर प्रतिहि एकसौ आठ॥९८॥
गावैं गीत सुरनकी तिया, जिनगुण लीन हरष कर हिया।
व्यन्तर देव जु गावैं खड़े, विनयहीनको रोकत अड़े॥९९॥
यह शोभा पहले गढ़ जान, और सुनों आगे परवांन।
गोपुरतैं बीथी दिश चार, चली फेर भीतर विस्तार॥१००॥
चहूं ओर नृतशाला तास, चारहु दिशकी बीथी पास।
कंचन थंभ रतन कर खचे, ध्वजा छत्र ता ऊपर रचे॥१०१॥
नाचैं देवकुमारी एम, मानों उदधि तरंगिन जेम।
मंद मंद मुख विकसै जबै, जिनगुण गीत उच्चरैं सबै १०२॥
बाजै मधुर बीन बांसुरी, ताल मृदंग मधुर ध्वनि जुरी।
अब कछु बीथी अन्तर जान, धरै धूप घट चहुं दिश मान॥१०३॥

---

१—तीन खण्डके।

दोहा—धूप धुआं नभको चलौ, श्यामवरन अति जान।
मानों पातक भग चले, पुण्यतनों डर मान ॥१०४॥

चौपाई।

विदिशन और सुनो भवि सार, वाग चार नन्दनवन वार।
प्रथम अशोक सप्तपरनाहि, चम्पक आम्र मही रुह जाहि॥१०५॥
सब ऋतुके फल फूल अपार, विरख वेल सौं मण्डित सार।
चार चार वापी जु मनोग, सोहै नंदादिक जल जोग॥१०६॥
हैं त्रिकोण कोई चउकौन, कोई गिरदाकारहि जौन।
तहँ आवें भविजन मन हर्ष, कारण धर्म मनोगहि पर्ष॥१०७॥
कोई करने क्रीड़ा आय, कोई अंग प्रछालन जाय।
अशोक वागके मध्यम भाग, पीठ त्रिमेखल है वड़भाग॥१०८॥
जुदे जुदे तापर सु उतंग, तीन कोट हाटकमय रंग।
चारौं दिश गोपुर संबंध, चमर छत्र ध्वज मंडित रंध्र॥१०९।
मंगल द्रव्य धरी समुदाय, अरु तहँ रहै देव बहु आय।
चैत्य वृक्ष तिहि मध्य प्रधान जम्बूवृक्ष तलैं उनमान॥११०॥
ताके मूल चहूं दिश चार, श्री जिनवर प्रतिमा भवतार।
बाग मध्य चारौं दिश जान, वन वेदी हैं चार महान॥१११॥
कनकमयी मणिखचित प्रवास, दरवाजे उन्नत चौ पास।
ता ऊपर जिन प्रतिमा राज, छत्र चमर आदी सब साज॥११२॥
तहां इन्द्र पूजा विस्तरै, महापुण्यको परगट करै।
ऐसे हो सब वन बन मांहि, सुबै विभूति चैत्यद्रुम पाहि॥११३॥
अब वन वेदीतैं कछु मही, रजत कोट लौं जानो सही।

तहँ तैं ध्वजा पांति फहराइ, कंचन खम्भ लगी लहराइ ॥११४॥
दश प्रकार है तिन आकार, ताके भेद सुनो निरधार।
माला शुक मयूर अरविंद, हंस गरुड मृगपति जुगयंद ॥११५॥
वृषभ चक्रदश चिह्न मनोग, ध्वजा दुकूलनकी संजोय।
एक जातिकी सौ अरु आठ. दशसै असी सबै हैं ठाठ ॥११६॥
चारौं दिशकी सब परवांन, सत तेताल वीस अधिकान।
ध्वजा पवन वश हालैं सबै, जिन पूजन भवि आये सबै ॥११७॥
पंथ खेद भवि जीव न धरैं, सुश्रूषा धौं[1] तिनकी करैं।
ध्वजा बखानी परिणति यही, नानारंग शोभा अति लही ॥११८॥
आगे रजत मयी है कोट, धवल महा अति उन्नत मोट।
श्वेत सुजस प्रभुको वह पास, फेरी देकर रहिउ प्रकास ॥११९॥
पूरव वत दरवाजे चार, नानावर्ण रतन छवि सार।
नवनिधि मंगल दरब समेत, तोरन प्रमुख सफल शोभंत ॥१२०॥
हेम कोट वत वर्णन सबै, भवनपती दरवानी तबै।
दरवाजन तैं वीथी चली, चारों तरफ एकसी भली ॥१२१॥
दो दो धूप तनैं घट तहां, पूरववत वर्णन सब जहां।
इहि विधि चारौं दिश जे सही, नाट्यशाल पूरववत कही ॥१२२॥
नाट्यशाल दोई दिश जान. गीत नृत्य सुर करै प्रमान।
तहँ तैं कछु अंतर बन लह्यौ, कल्पवृक्ष नामांकित कह्यौ ॥१२३॥
दश विधि तहां कल्पतरु ठीक, अति उतंग छाया रमणीक।
फूले फले अधिक मनरंग, वस्त्राभूषण आदिक रंग ॥१२४॥

---

१–मानों (उत्प्रेक्षा वाचक अव्यय)।

दश विध दान दैन संजोग, मनवांछित पुरवैं सब भोग।
पूरब वत चउ बापी दीठ, वनके मध्य त्रिमेखल पीठ॥१२५॥
तीन कोट हैं गिरदाकार, कोट कोट प्रति गोपुर चार।
मुक्ता वन्दनवार अपार, घंटा तोरन शोभित सार॥१२६॥
मध्यभाग सिद्धारथ वृक्ष, ताकी शोभा सुनो प्रतक्ष।
चारों दिशा वृक्षके मूल, सिद्ध समान बिम्ब जिन थूल॥१२७॥
छत्र चमर ध्वज मंडित सोय, पूजा इन्द्र करै तहँ जोय।
और सकल शोभाको जान, चैत्य वृक्ष पूरववत मान॥१२८॥
बन प्रति वन वेदी हैं चार, चामीकर मय बनी सुठार।
तामैं रतन खचै चहुँ फेर, मानौं नखत उवे शशि घेर॥१२९॥
ता ऊपर प्रतिमा जिनराय, सुरपति पूजै उर हरषाय।
इहि विधि चहुँ विदिशा परमान, पूरववत सब वर्णन जान॥१३०॥
फिर ध्वज थंभीयँत जु सार, पूरववत जानौ सविचार।
सकल संपदाको है वास, को बुध कहइ लहै ना सांस॥१३१॥
अब तिनके कछु आगे जान, फटिक कोट लौं कहै प्रमान।
अति विचित्र है महल मनोग, रतन कूट तापैं है जोग॥१३२॥
चंद्रकान्त मणि आभा कह्यौ, सुवरणमयी थंभ तहँ लह्यौ।
बीथी अन्तर सुभग सरूप, पद्मराग मणिमय वन रूप॥१३३॥
ध्वजा छत्र घण्टा छविधार, निज मुद्रा सौं मन अविकार।
बाजै साढ़े बारह कोट, बजैं मधुर ध्वनि दुंदुभि जोट॥१३४॥
दोहा—मानथंभ ध्वज थंभ गढ़, वेदी तोरन तूप।
जिन तन तैं बारह गुनै, महल वृक्ष जुत रूप॥१३५॥

चौपाई।

आगे तृतिय कोट अवधार, फटक मई निर्मल नभवार।
अति उतंग सो गिरदाकार, अरुन वरन मन निर्मल द्वार॥१३६॥
चारौं दिश गोपुर बन रहे, चमर छत्र घण्टा जुत कहे।
सब शोभा पूरववत जान, ठाडे सुरग देव दरवान॥१३७॥
देखत ताहि सफल द्रग जबै, उपमा रहित जु दीसैं सबै।
अब सुन मध्य भूमिकी कथा, फटिक कोटके भीतर जथा॥१३८॥
गढ़ तैं प्रथम पीठ सौं लगी, फटिक भींत सोलहि जगमगी।
रतन थंभ तिहिपर छबि वान, तिनकी दीपति तैं तम हान॥१३९॥
तिहि पर श्री मंडप सुर रचौ, फटिक मई मानौं नभ खचौ।
भींतन बीच जु कोठा जेह, बारह सभा तहां सुन लेह॥१४०॥
चहुं दिश दरवाजे पथ रहै, बीच बीच त्रय त्रय तहँ कहै।
कोठा प्रथम मुनीश्वर सेव, दूजै कल्पवासिनी देव॥१४१॥
तीजै अर्जिका श्रावक जान, चौथे ज्योतिष त्रिया बखान।
पंचम व्यन्तरनी तिय कही, भवनवासिनी छटमें लही॥१४२॥
सातम भवनपती सुर लेख, आठम व्यन्तर कहे विशेख।
नवमें कोठा ज्योतिष देव, दशमें कलपवासि सुर सेव॥१४३॥
एकादशम मनुष परवांन, द्वादशमें पशु सकल बखान।
निराबाध तिहुं जगके जीव, भीर नहीं तहँ होय अतीव॥१४४॥
त्रिभुवन पति अतिशय यह जान, आगे और सुनों मतिवान।
तिनतैं प्रथम पीठ गुनधार, वैडूरज मणिमय अविकार॥१४५॥
नील वरण मणिमयी विशाल, सोलह पैंडि चहूंदिश साल।
बारह सभा गली जे चार, तिनको ये सोलह पथ धार॥१४६॥

तहां भरी वसु मंगल दर्व, सेवक जक्ष देव हैं सर्व।
धर्म चक्र निज माथै लियैं, देखि भानु द्युति लाजै हियैं॥१४७॥
तहँ तैं द्वितिय पीठिका दीस, हेममई शोभा जिहि सीस।
मेरु शिखर मानों उत्तंग, जगमगाय सूरज सम रंग॥१४८॥
आठ ध्वजा आठौं दिश जान, तिनकी शोभा अधिक बखान।
तिनमें आठ चिह्न वरनये, चक्र गयंद वृषभ पुनि ठये॥१४९॥
कमल वसन मृगपति जु सरूप, गरुड़ माल वसु चिह्न अनूप।
सूक्षम पाटंवर संजुक्त, मन्द पवन हालै अघ मुक्त॥१५०॥
तृतिय पीठ अति शोभा लसै, तीन मेखला कर मन वसै।
पंच वरण मणिमय झलकंत, किरण ज्योति दश दिशि फैलंत॥१५१॥
ता पर गंधकुटी निरमई, सर्व रतनकी छवि वरनई।
चहुँ दिश चार दुवार अनूप, अरुण वरण मणिमय तिहि रूप॥१५२॥
तीन पीठपर शोभा लसै, कै धौं तीन जगत शिर बसै।
परम सुगंध वहै जहँ वाय, शिखर मनोज्ञ ध्वजा फहराय॥१५३॥
तहां हेम सिंहासन धर्यौ, तिहि प्रकाश कर अन्ध तम हर्यौ।
बहुविधि रतन ज्योति झलमलै, मानो जग लक्ष्मी मन रलै॥१५४॥

दोहा—चतुरंगल तहँ तैं रहैं, अन्तरीक्ष भगवान।
त्रिभुवन पूजित वीर जिन, जग शिर सिद्ध समान॥१५५॥
समोशरण महिमा अगम, रचना बहु विस्तार।
तीन लोककी संपदा, को कहि पावे पार॥१५६॥
मुनि विहंग उद्यम करैं, पै उड़ पार न लीन।
श्री जिन नभ शोभा कथन, कौन कहे नर दीन॥१५७॥

अथ अष्ट प्रातिहार्य वर्णन।

पद्धड़ि छन्द।

राजत अशोक तरुवर उतंग, सो मन्द पवन थरहरत अंग।
प्रभु पाँय निकट नाटक करंत, तहँ पहुप गन्ध षटपद[1] रमंत॥ १५८॥

प्रभु अंग देखि डरप्यौ सुकाम, जग ढूंढ्यौ शरण न राख ताम।
फिरि आय गिर्‌यौ प्रभु शरण पाद, वरषै जु पहुप होकर अल्हाद १५९

प्रभुकौ तन हिमवन गिरि सरीस, मुख वचन गंग निकसी गरीस।
श्रुतज्ञान उदधिमें मिली आय, सप्तांग भंग लहरन समाय॥ १६०॥

प्रभु ऊपर चौंसट चमर सार, ढारंत यक्ष नायक अपार।
जिम क्षीरसमुद जल कलश लेइ, शिरधार प्रवाही धवि घरेइ॥ १६१॥

चामीकर रतननि खचित जास, सिंहासन ऊन्नत अति प्रकास।
तापर प्रभु राजत उदित भान, विकसावत भविजन कमल ज्ञान १६२

प्रभु दिव्यौदारिक तन मनोग, तहँ कोट भानु द्युति लहिय जोग।
शशितैं अति शीतल शान्त रूप, भामंडल छवि कहिये अनूप।१६३

है मोह जगत जोधा अमान, प्रभु जीत्यौ शुकल कृपाण ठान।
तस विजय बजैं पटहा निशान, तह सकल दुंदुभी मधुर गान॥ १६४

प्रभु छत्र तीन त्रिभुवन उदेत, सो धवल वर्ण मुक्ता समेत।
सोहै शिर ऊपर अति अनूप, शशि नखत सहित मनु त्रिविध रूप १६५

दोहा—इहि प्रकार रचना विविध, किय कुबेर मन लाय।
लोकोत्तम लक्ष्मी सकल, समोसरण रहि छाय॥ १६६॥

---

१—भ्रमर।

चौपाई।

अब सब देव आगमन भयौ, जय जय घोष हरष उर ठयौ।
वरषा पहुपनकी बहु करैं, अति प्रसन्नता मनमें धरैं ॥१६७॥
तीन प्रदक्षिण दीनी सबै, धूलीसाल प्रवेशै तबै।
समोशरणकी रचना देख, चक्रत भयौ इन्द्र मन पेख ॥१६८॥
मानथंभ चैत्य द्रुम तूप, जहां जिनेश्वर बिम्ब अनूप।
पूजा तहां करी मन लाय, अष्ट द्रव्य जुत हर्ष बढ़ाय ॥१६९॥
फिर सुरेश सब देवहि साथ, आयौ जहां त्रिलोकी नाथ।
वर्धमान जिन दृगभर देख, अपनौ जनम सफल कर लेख ॥१७०॥
अति उतंग सिंहासन दीस, तुंग काय राजत जगदीश।
चार वदन चहुँदिश परकाश, चतुरंगुल अंबर नभ वास ॥१७ ॥
फैल रह्यौ तन किरण प्रकास, कोट भानु द्युति लाजै जास।
तीन प्रदक्षिण दे शिरनाई, भक्ति भाव नहि अंग समाई ॥१७२॥
शची आदि सब देवी संग, और अपछरा बहुविध रंग।
अमर समूह सबै समुदाय, तन पंचांग भूमि शिरनाय ॥१७३॥

दोहा—रतन जड़ित सुरपति मुकट, जिनपति नख द्युति देत।
नमितमौलि छवि लजित अति, ज्यों रविग्रह शशिहेत ॥१७४॥
तहँ सुरेश जिन भक्तिवश, अस्तुति करत अलाप।
ज्यो नभ घनके हेत कर, बोलै वचन कलाप ॥१७५॥

चौपाई।

जय जय समोशरण आधीश, जय जय चतुरानन जगदीश।
जय जय मुकति कामिनी कन्त, जय जय नंत चतुष्टयवंत ॥१७६॥

जय जय तीर्थंकर भुवनेश, जय जय धरम ध्वजा धरणेश ।
जय जय सुरग मुकति दातार, जय जय रत्नत्रय भंडार ॥१७७॥
जय जय गुण अनन्त परधान, जय जय निरविकार भगवान।
जय जय कर्म कुलाचल चूर, जय जय शिव तरुवर अंकूर ॥१७८॥
जय जज जगन्नाथ तुम देव, जय जय सुर असुराधिप सेव ।
जय जय महागुरुन गुरुराज, पूज्य पुरुप पूजित जिनराज ॥१७९॥
तुम जोगिनमें जोगी जान, महाव्रतिनमें व्रती महान ।
तुम ध्यानिनमें ध्यानी महा, तुम ज्ञानिनमें ज्ञानी कहा ॥१८०॥
जतिन विषैं तुम जतिवर सोय, स्वामी परम स्वामि अवलोय ।
तुम जिन उत्तम मुनिगण ईश, ध्यानवंत ध्यावहिं निशदीश ॥१८१॥
धर्मवंतमें धर्म निधान, हितकारिन हो तुम हितवान ।
तुम त्राता भव भंजनहार, हंता स्वपर कर्म दुठ भार ॥१८२॥
तुम प्रभु अशरण शरण अतीव, सारथवाही शिरपद सीव ।
तुम जग बांधव तुम जग तात, तुम करुणानिधि हो विख्यात ॥१८३
तुम लोभी प्रभु ह्वै अधिकार, तीन लोकके राज्य हि धार ।
तुम रागी उर परम विवेक, मुक्ति वधूकी लागी टेक ॥१८४॥
जीत पात्र भए जीतै कर्म, तीन जगतमें जोधा पर्म ।
तीन जगत लक्ष्मीपति सेव, अरु अतिशय अलंकृत देव ॥१८५॥
कीरति वेलि बड़ी तुम तनी, छाई जग मंडपमें घनी ।
और कुदेव जसहि को चाहि, तुम निरीक्ष सेवै सुर पाहि ॥१८६॥
कलपतरू वर चित्रावेल, कामधेनु चिंतामणि खेल ।
ए सब एक जनम सुखदाय, तुम सेवा सौं भवदुख जाय ॥१८७॥

आज धन्य वासर यह भयौ, जीवन सफल दरश जिन लयौ।
आज पाय हम भये पवित्त, प्रभु यात्रा कीनी इक चित्त ॥१८८॥
सफल हस्त हमरे अब भये, तुमरे चरण कमलको नये।
नेत्र सफल मानै हम आज, दरशे आप जबहि जिनराज ॥१८९॥
अरु पवित्र भयौ मेरो गात, तुम चरणाम्बुज सेवत तात।
वाणी सफल भई मुहि आज, तुम गुण भाषे जलधि जहाज ॥१९०॥
मेरो मन सफलीकृत भयौ, प्रभुकी भक्ति हृदय भर लयौ।
चार ज्ञान धारी तुम राय, तुम गुण पार न अन्त लहाय ॥१९१॥
हमरी शक्ति उनहितैं लेश, तुमरी भक्ति करत उपदेश।
जैसे आम्रकली परभाव, कोकिल शब्द करै कहराव ॥१९२।

गीतिका छन्द।

नमौं वीर जिनेश अन्तिम, सकल मंगल कारनै।
नमौं सन्मति करौं शुभमति, वर्धमान प्रनामनै ॥
नमौं तीन जगत्र नायक, परम स्वामि वखानिभे।
नमौं अतिशय दिव्य तनमय, पाप मेरे हानिये ॥१९३॥
नमौं तारन तरन जिनवर, नमौं गुन वारिधि सही।
नमौं विश्व विभूति मण्डित, नमौं गुरु सेवत सही ॥
नमौं परमातम विराजत, नमौं लोकोत्तम सदा।
नमौं केवलज्ञान लक्ष्मी, अङ्ग भूषित है तदा ॥१९४॥

दोहा—यह विधि बहु अस्तुति करी, नमौं भक्ति उर लाय।
तुम प्रसाद प्रभु पाइयौ, धर्म सकल सुखदाय ॥१९५॥
काल लबधि नियडी नहीं, भवगत लह्यौ न अंत।
तौलौं प्रभु मोहि दीजिये, अपनी भगति अनंत ॥१९६॥

शची रत्न पांचों वरण, निज कर चुटकी चूर।
भक्ति सहित प्रभुके निकट, चौक विचित्रहि पूर ॥१९७॥
तहँ सुरेश पूजा विविध, आरम्भी हरषाय।
अष्ट द्रव्य संजुक्त कर, जिन चरनन चित लाय ॥१९८॥

पूजाष्टक—

त्रिभंगी छन्द।

कंचनमय झारी रतननि जारी, क्षीर समुद्र जल सुख भरियं।
शीतल हिमकारं पूजित सारं, ढारत अनुपम धार त्रयं ॥
पूजत सुरराजं हर्ष समाजं, जिनवर चरणं कमल जुमं।
जग दुःख निवारं सब सुखकारं, दायक सो शिवसुख परमं ॥१९९॥
जलम्।

केशर करपूरं अगरं तगरं, घसि मलयागिर सुरभि शुभं।
सुरगन्ध मनोगं उपमा जोगं, तास विलेपन करत प्रभं ॥
पूजत सुरराजं० ॥२००॥ चन्दनम्।

अक्षत गुण मंडित धवल अखंडित, मुक्ताफल छवि अधिक धरं।
तिहि पंच हि पूजं करत संजूतं, मानहु रत्न उदोत भरं ॥
पूजत सुरराजं० ॥२०१॥ अक्षतम्।

मालति अरविन्दं चंपक कुन्दं, वेल गुलाब सिंगार हरं।
केवर करनारं केतकि भारं, पूजौं पांडरि जुही भरं ॥
पूजत सुरराजं० ॥२०२॥ पुष्पम्।

नाना पकवानं घेवर सातं, मोदक लाडू सद्य वरं।
रत्नमय थारी शोभित भारी, उपमाहारी अग्र धरं॥
पूजत सुरराजं० ॥२०३॥ नैवेद्यम्।

रतनन मय दीपं धरत समीपं, अति उद्योत न जाय कहं।
सब जगत प्रकाशं अघ तम नाशं, धूम रहित छवि ताहि लहं॥
पूजत सुरराजं० ॥२०४॥ दीपम्।

कृष्णागर पूरं तगर कपूरं, केशर चूरं मलय गिरं।
इहि आदि दशांगं धूप तरांगं, खेवत धूप अकाश भरं॥
पूजत सुरराजं० ॥२०५॥ धूपम्।

दाडिम नारंगी केला पुंगी, आम्र बिजौरे निबु वनं।
नारीयर भारं एला सारं, इत्यादिक फल शुद्धयनं॥
पूजत सुरराजं० ॥२०६॥ फलम्।

जल गंध सुमारं अक्षत भारं, पुष्प सहित नैवेद्य भरं।
दीपादि अपारं धूप सँवारं, फल कल्पद्रुम शुद्ध धरं॥
कंचनमय थारी स्वस्तिक धारी, ले सुरनायक नृत्य करं।
पहुपांजलि छीपही कर्मन खिपही, जिनपद आगे अर्घ धरं॥२०७॥
अर्घ्यम्।

दोहा—इमि पूजा स्तुति बहु करी, प्रनम्यौ वारंवार।
अमर सहित अमरेश जहँ, धर्म उपायौं भार॥२०८॥
वर्धमान भगवानके, सन्मुख दृष्टि लगाय।
इन्द्र आदि द्वादश सभा, बैठी निज निज थाय॥२०९॥

गीतिका छन्द।

श्रीवीर नाथ जिनेश अन्तिम, चरन वंदित मुनि गनी।
परम पावन बुध नमित प्रभु, जजहु जग चूडामनी॥
सुर असुर जिनकी भक्ति आगे, गुण अनंत सुजानिये।
सो समोशरण विभूति निरुपम, अधिक कहा बखानिये॥२१०॥

जो त्रिजग भवि जीवन सु तारक, कर्म अरिनाशन कही।
द्वादश सभातैं अग्र थिर हो, धर्म उपदेशक सही॥
विश्व जनकी हरी बाधा, ज्ञान अमृत चाखियो।
प्रनमौं अनन्त चतुष्ट नायक, भक्ति मुहि निज दीजियो॥२११॥

असम गुनन निधान हो प्रभु, ज्ञान केवल दृग मही।
तीन भुवपति करत सेवा, विश्व लक्ष्मी पद गही॥
सकल दोप विध्वंस कीनो, धर्म तीरथ भीजिये।
'नवलशाह' विचार विनवै, मोहि शिवपद दीजिये॥२१२॥

इति कविरत्न श्री नवलशाहजी विरचित भाषाछन्दोबद्ध वर्द्धमानपुराणमे भगवानके केवलज्ञानोत्पत्ति, समवसरण रचना, देवागमन आदिका वर्णन करनेवाला एकादश अधिकार पूर्ण हुआ।



# द्वादश अधिकार।

मंगलाचरण।

दोहा- प्रणमौं श्री अरहंत जिन, केवल ज्ञानधिराज।
भव्यन प्रति उपदेशियो, धर्म तीर्थ हित काज ॥ १ ॥

गौतम गणधरका समवसरणमें आगमन—

चौपाई।

अब श्री जिनवर मुख उच्चार, वाणी खिरै विविध परकार।
अविरल शब्द अनक्षर सोय, गणधर तहां न तिष्ठै कोय ॥ २ ॥
तब सौधर्म सुरेश विचार, अवधिज्ञान कर चित अवधार।
बैठे निज कोठा मुनिवृन्द, तिनमें कोई नहीं गणीन्द्र ॥ ३ ॥
अर्हतमुख वाणी बहु होइ, गणधर बिना न समरथ कोई।
यह चिंतत जानी बल ज्ञान, गौतम विप्र बुद्धि बलवान ॥ ४ ॥
द्वादशांग वाणी द्विज जोय, गणधर प्रथम होयगो सोय।
किहि उपाय वह आवै यहां, यह चिंता कीनी उर तहां ॥ ५ ॥
मिथ्यामति धारै अघ दैन, रचै शास्त्र बहु परमत ऐन।
कोई न जीतै तिहिसों बाद, जग जिय वादहि लहैं विषाद ॥ ६ ॥
विद्या गर्व धरै वह घनौ, प्रेक्षा कर कछु मद तिहि हनौ।
रच्यौ काव्य इक अरथ गँभीर, तब विकलप ह्वैहै द्विजवीर ॥ ७ ॥
शब्द अर्थ शंका जब होइ, मेरे संग आय है सोइ।
यही विचार विक्रिया शेष, कीनौ वृद्ध विप्रको भेष ॥ ८ ॥
हाथ जष्टिका टेकत जाय, पहुँचै तुरत विप्र ढिग आय।
भो गौतम ! तू विद्यावीर, आयौ नाम सुनै तुम तीर ॥ ९ ॥

मो गुरु वर्धमान जिनराय, तिनकी काव्य जु मोहि पढ़ाय।
वे तो मौन भये अब सही, काव्य अर्थ किहि पूछौं यही ॥१०॥
सो मुहि दीजै आप बताय, तिहि कारण आयौ तुम पाय।
काव्य अर्थ नहि धारो मोहि, तो मेरो जीवौ नहि होहि ॥११॥
तुम तो भव्य परम गुणलीन, पर उपकार करन परवीन।
तुम हो देव व्यास जगतात, तुमरो गुण पूरण विख्यात ॥१२॥
ऋग पुनि यजुर साम भणि तीन, और अथर्वन गयौ प्रवीन।
चार वेद ये थापै नए, जग जन पूज्य व्यास तुम भए ॥१३॥
अरु अष्टादश कथे पुरान, तिनहि नाम संक्षेप बखान।
मत्स्य पुराण प्रथम अवधार, चौदा सहस श्लोक विस्तार ॥१४॥
कूर्म द्वितीय पुराण कहेव, सत्रह सहस श्लोक गनेव।
पुनः वराह तृत्रियको नाम, नव हजार सो हे अभिराम ॥१५॥
फिर नरसिंह चतुर्थम भनौ, सत्रह सहस श्लोकहि गनौ।
बलि वामन पंचम हि पुरान, दश हजार ताको उन मान ॥१६॥
पदमपुराण छठम कहि वीर, पचवन सहस श्लोक गंभीर।
विष्णु सातमौ कहौ पुरान, पन्द्रह सहस तास परवान ॥१७॥
पुन ब्रह्मांड अष्टमौ सोय, बारह सहस कहौ अवलोय।
ब्रह्म विवर्त नवम गुणधार, दश हजार श्लोक निरधार ॥१८॥
ब्रह्म नारदी दशमौ तेव, तेइस सहस श्लोक कहेव।
गरुडपुराण ग्यारमौं जोय, सहस उनीस श्लोक कही सोय ॥१९॥
शिवलिङ्गी द्वादशमो लसै, एकादश सहस तिहि वसै।
भविषोत्तर तेरम जु बखान, पन्द्रह सहस श्लोक परवांन ॥२०॥

मारकांडे चौदमो होय, नव सहस्र श्लोक गिन सोय।
अगनिपुराण पंद्रमौ नाम, तीन सहस शोभै अभिराम ॥२१॥
सोरहमो कहिये असकन्ध, सहस अठारह तास प्रबन्ध।
तिनके तीन काण्ड कर भेव, जिनके नाम सुनो भो देव ॥२२॥
रेवी प्रथम जानिये वीर, उत्तर दूजौ अति गम्भीर।
काशी कांड तीसरो जान, अब सत्रह भरता ही पुरान ॥२३॥
सवालाख श्लोक प्रमान, तिनके पर्व अठारह धार।
आदिपर्व पुन सभा द्वितीय, अरु आरण्य कहौ जु तृतीय ॥२४॥
विराट पर्व चौथो जानिये, उद्वेगम पंचम मानिये।
भीषम छठम सप्तम द्रोन, अष्टम कर्ण नवम सल्योन ॥२५॥
जुद्ध दशम अस्त्री गेरमौ, सूतिक पर्व कहौ बारमौ।
शांति तेरमो कहौ बखान, अश्वमेध पुन चौदम जान ॥२६॥
अनुशासन पन्द्रमो जु लीन, व्यासाश्रम षोडश परवीन।
मुसल सत्रमो कहिये सोय, दिवाधि रोह अष्टदश होय ॥२७॥
अब भागवत कहौ अनंद, हैं तिनके बारह असकन्द।
अठारम है शास्त्र प्रधान, सहस अठारह श्लोक प्रमान ॥२८॥
इतनी काव्य करी तुम देख, एक काव्य हम अर्थ विशेख।
तुम हो शांतरूप गुणवान, बड़े पुरुष जगमें बलवान ॥२९॥
यह वच सुन बोलौ द्विज तबै, अपनो काव्य पढ़ो तुम अबै।
जो मैं ठीक अरथ कर देव, तो तुम कहा करौ हम सेव ॥३०॥
तब सुरपति बोल्यौ यह सोय, जो तुम काव्य अरथ शुभ होय।
तो तुमरो मैं शिष्य प्रमान, तुम हो मेरे गुरु परधान ॥३१॥

गौतम तनैं पंचशत शिष्य, सो बोले इमि कहैं भविष्य।
भो गुरु! यह वादी है कोय, मेरे वचन मन दृढ़ सोय ॥३२॥
एक काव्य हम कहैं प्रतक्ष, तिनिको अरथ करै ये दक्ष।
तो ये ही हमरे गुरु होय, हम इनके सेवक पद जोय ॥३३॥
तबहि इन्द्र बोल्यौ इम बैन, शांतरूप हो धर मन चैन।
जो एती बुधि हमरी होइ, तो गौतमके पद किम जोइ ॥३४॥
तुम पुर बालक हो मद भरे, विनय न जानो मन अति खरे।
तब गौतम शिष्यनि वरजियौ, हरको समाधान कर हियौ ॥३५॥
वृद्ध विप्र तुम हम वच सुनौ, अपनो काव्य जथा प्रति भनौं।
तब सुरपति मन मनहि विचार, त्रैकाल्यादिक पढ़ि गुणधार ॥३६॥

उक्तं च काव्यम्।

त्रैकाल्यं द्रव्यषट्कं नवपद सहितं जीव षट्काय लेश्याः।
पञ्चान्ये चास्ति काया, व्रतसमितिगतिज्ञानचारित्रभेदाः॥
इत्येतन्मोक्षमूलं त्रिभुवनमहितैः प्रोक्तमर्हद्भिरीशैः।
प्रत्येति श्रद्धधाति स्पृशति च मतिमान् यः सवै शुद्धदृष्टिः॥

चौपाई।

काव्य रूप गौतम जब देख, अति अचम्भ मनहीमें पेख।
मान भंग मेरौ अब भयौ, काव्य अर्थ कर विकलप लयौ ॥३७॥
दुर्धर काव्य कहो यह देव, इत्य अरथ धारै नहि भेव।
त्रैकाल्यं यह अर्थ अपार, तीन काल दिन मांहि विचार ॥३९॥
तीन काल इक वर्ष मझार, भूत भविष्यत वर्तनहार।
षटद्रव्यहि किं कहिये माख, कौन ग्रंथकी दीजै साख ॥३९॥

ते जिनवानी सुनकै डरै, दयाभाव सबही प्रति करै ॥३४६॥
व्रत आचार भक्ति उर लाइ, पूजा दान भाव अधिकाइ।
कोई तप जप लेइ अपार, कठिन कर्मनाशक निरधार ॥३४७॥
अब गौतम गणराज प्रधान, प्रथम इन्द्र नमि शिर धर पान।
द्रव्य द्रव्य जुत पूजा करी, भक्ति सहित अस्तुति विस्तरी ॥३४८॥
ततछिन श्री गौतम गणराइ, सप्त ऋद्धि उपजी तहँ आइ।
पूरव पुण्य प्रगट जहँ भयौ, शुद्ध प्रमाणी शुभ पद लयौ ३४९॥
दोहा—देखो जगमें शुद्ध मन, इष्ट संपदा होत।
उपजै आवे क्षिनकर्में, केवलज्ञान उदोत ॥ ३५०॥

चौपाई।

जथा असुरगणमें सुरराय, त्यौं गणधरमें गौतम थाय।
मन विचार सौधर्म सुरेश इन्द्रभूति कहि नाम महेश ॥३५१॥
श्रावन दुतिया पहलौ पक्ष, शुद्ध जोग शुभ लगन प्रतक्ष।
पूर्वाह्निक वेरा तहँ आय, तज परिगह गनधर पद पाय ॥३५२॥
सो प्रभु तत्त्व पदारथ कहै, सो जथार्थ गनधर सरदहै।
द्वादशांग तब रचना धार, ग्यारा अंग पूर्व दश चार ॥३५३॥
तिनके नाम कहौं श्रुत उक्त, पद अश्लोक वरण संजुक्त।
आचारांग प्रथम जानिये, सूत्रकृतांग दुती मानिये ॥३५४॥
तीजौ स्थानक कहिये अंग, चौथौ है समवाय अभंग।
पंचम व्याख्यप्रज्ञप्ति विशाल, छठमौं ज्ञातृकथा गुनमाल ॥३५५॥
सातम अंग उपासकध्ययन, आठम अन्तःकृतगुन रयन।
नवम अनुत्तर कहिये सोइ, दशम प्रश्नव्याकरण जु होइ ॥३५६॥
विपाकसूत्र एकादश जान, बारम दृष्टिवाद सुख-खान।

ताके पूर्व चतुर्दश कहै, तिनके नाम किमपि अब लहै ॥३५७॥
प्रथम पूर्व उतपाद बखान, अग्रायणी दुतिय पहिचान।
वीरजवाद तृतिय अवलोइ, अस्तिनास्ति पुन चौथो होइ ॥३५८॥
ज्ञानप्रवाद पंचमौ जान, कर्मप्रवाद षष्ठमौ मान।
सत्यप्रवाद सप्तमौ गनौ, आत्मप्रवाद अष्टमो भनौ ॥३५९॥
प्रत्याख्यान नवम गुण मार, दशमौ पूरव विद्या धार।
कल्याणवाद गेरम सरदहै, प्राणवाद बारम मन गहै ॥३६०॥
क्रियाविशाल त्रयोदश कहौ, लोकबिन्दु चौदम सरधहौ।
नामावलि जानौ यह सार, सकल भेद आगम विस्तार ॥३६१॥
द्वादशांग पद सब परमान, इक सय बारह कोड़ि बखान।
लाख तिरासी अंठावनी, सहस पंचदश अधिकै भनी ॥३६२॥

अथ सर्वपद श्लोक—

पंचहजार जु कोडाकोड़ि, ऊपर और सातसै जोड़ि।
त्रेशठ कोड़ाकोड़ी जान, पैंसठ लाख कोडि परवान ॥३६३॥
सहस संतावन कोडि सहीत, तातैं अधिक और सुन मीत।
बाइस कोड़ि पचासी लाख, सौ अरु साढ़े सात जु भाख ॥३६४॥
द्वादशांग पद सकल विचार, यह अश्लोकनि संख्या धार।
तासें एक पदहि विस्तार, कहि अश्लोक वरण अनुसार ॥३६५॥
कोड़ि इंक्यानव आठ जु लाख, छहसौ साढ़े इकसठ भाख।
इक अश्लोकहि संख्या सोइ, द्वात्रिंशत अक्षर तस होइ ॥३६६॥
अब इक पदके अक्षर जितै, भाषौं जिनशासन परिमितै।
एक सहस छहसौ चौंतीस, इतने कोड़ि कहे जगदीश ॥३६७॥
लाख तिरासी सात हजार, अठसया य अट्ठासी धार।

अब सुन चार वेद परकास, द्वादशांग गर्भित गुन जास ॥३६८॥

चार वेद–अनुयोगोंका वर्णन—

पद्धड़िछन्द।

प्रथमानुयोग है प्रथम वेद, जामें त्रेशठ पद कथन भेद।
है दुतिय वेद करणानुयोग, लोकाअलोक प्रगट्यो मनोग ॥३६९॥
चरणानुयोग त्रय वेद जान, जहँ मोक्षपन्थ कारण बखान।
द्रव्यानुयोग चहु वेद भास, षट द्रव्यन भेदाभेद जास ॥३७०॥

दोहा—द्वादशांग रचना रची, इन्द्रभूति गणनाय।
सो विधि कवि संक्षेप कर, वरन्यौ आगम पाय॥ ३७१ ॥

गीतिकाछन्द।

बहु भांति धर्म विपाक करकै, भये गौतम गणपती।
सकल मुनिगण मुख्य शोभत, चरन अर्चैं सुरपती॥
श्रुतज्ञान अखिल विधान पूरण, प्रगट भव्यनि हित कर्यौ।
यह जान बुधजन धर्म उर धर, सिद्ध सब कारज सर्यौ ॥३७२॥
धर्म जगमें मुख्य करता, धर्म नेह बढ़ावही।
धर्म अघ भट[1] विजय कीनौ, धर्म शिवपद पावही॥
जो धर्म प्रभु उपदेश वानी, सभा द्वादश प्रति भनी।
कहि 'नवलशाह' प्रनामि जिनपद, धर्म मुहि दीजे धनी ॥३७३॥

इति श्री कविरत्न नवलशाह विरचित भाषाछन्दोबद्ध वर्द्धमानपुराणमें भगवत्कृत दिव्यध्वनिमें श्रावक-यतिधर्मका वर्णन, षटकाल कथन, गौतम गणधर प्राप्ति, द्वादशांग रचना और चार अनुयोगोंका वर्णन करनेवाला पञ्चदश अधिकार पूर्ण हुआ।

---

१–पापरूपी योद्धा।

# षोडश अधिकार।

मंगलाचरण।

दोहा—मोह नींद नाशन उदय, ज्ञान सूर्य जिनराय।
विश्व तत्त्व दीपक नमौं, भव्य कमल विकसाय॥ १॥

विहारके लिये इन्द्रकी भगवानसे प्रार्थना करना।

चौपाई।

अब सौधर्म इन्द्र बुधवान, हरषवंत प्रनम्यौ भगवान।
भक्ति सहित अस्तुति आरंभ, निजहित कियौ परम गुन दंभ॥ २॥
तुम तीर्थंकर जगत महेश, पर उपकार करन परमेश।
कीजे आरज खंड विहार, भव्य पुरुष संबोधन सार॥ ३॥
तुम प्रभु तीन जगत परवीन, निर्मल गुणसागर सम लीन।
केवलज्ञान चराचर साथ, वचन सुधाकर करहु सनाथ॥ ४॥
प्रभु अब कीजे परम विहार, आरजखंड संबोधन धार।
विश्व तत्त्व जिमि होय प्रकाश, भविजनके संशय अघ नाश॥ ५॥
तुम उपदेश भव्य जिय लहै, भवथिति हनै खडग तप गहै।
होय मोक्षपद निहचै तेह, सुखसागर जु अनन्त लहेह॥ ६॥
कोई पावे पद अहमिन्द्र, भोगैं सागर थिति सुख वृन्द।
तुम उपदेश धर्म सुन कोइ, वमैं पाप मिथ्यातम सोइ॥ ७॥
तातैं प्रभु अब करहु विहार, धर्म अनुग्रह होइ अपार।
भव्य मोक्षमारग जिमि लहैं, अर मिथ्याती समकित गहैं॥ ८॥
बहुविध शक्र करी थुति घनी, कीजे गमन भाग जग तनी।
बार बार परशंसा कीन, निज कृति कर्म करै इमि हीन॥ ९॥

भगवानके विहारका वर्णन—

तब प्रभु तीन जगत गुरु राय, कियौ विहार जगत हित ल्याय।
मिथ्यामत इमि चल्यौ पलाय, ज्यों रवि उदै तिमिर नशि जाय॥१०
गमन समय औरहि विधि भई, समोशरण रचना खिर गई।
जहँ थिर होइ किमपि फिर जाइ, छिनमें तहां रचै धनराइ॥११॥
द्वादश सभा संग मिलि चलैं, जय जय घोष करत जहँ भलै।
नभमें गमन करै सब सोइ, बारह कोटि पटह ध्वनि होइ॥१२॥
छत्र चमर सुर धरहिं सम्हार, ध्वजा पंक्ति कर लिये अपार।
विहरैं भव्यन हित भगवान, अन इच्छापूर्वक उर जान॥१३॥
समोशरण प्रभु जहँ थिर होइ. ईति भीति व्यापै नहि कोइ।
सौ जोजनके गिरदाकार, तहँ सुरभिक्ष लहै अधिकार॥१४॥
वीरज आदिक अति कृषि होंय, सकल नाज उपजै क्षिति सोय।
सूखे सर जे जलकर पूर, फूलै अंवुज अति तहँ भूर॥१५॥
नाना देश ग्राम पुरथान, गगन गमन विहरै भगवान।
विश्व भव्य उपकार सु करैं, जग जीवनकी दुविधा हरैं॥१६॥
केहरि मृग इक थान बहोर, गाय बाघ निवसै अहि मोर।
इत्यादिक जे क्रूर जु होंय, प्रानी वद्ध लहैं नहि कोय॥१७॥
घाति कर्म जब हते जिनेश, अन अहार नहि भुगतैं लेश।
पुष्ट करै नोकर्म अहार, सुख अनन्त वीरज अधिकार॥१८॥
द्वादश गण वेष्टित सरवंग, शक्रादिक पद नमहि अभंग।
नर सुर असुर और तिरजंच, करै नहीं उपसर्ग प्रपंच॥१९॥
चतुरानन चारहुं दिश थाय, तीन जगत जीवन सुखदाय।

निज निज कोठा थिर समुदाय, सबही प्रभु सन्मुख लौ लाय ॥२०॥
केवलज्ञान चराचर जान, विद्या विभव स्वामिता वान।
दिव्य देह छाया बिन ऐन, पलपौं पल नहिं लागैं नैन॥२१॥
नख अरु केश वृद्धि नहि होइ, जितने थे तितने रहि सोइ।
चार घातिया खय जब करै, ये दश अतिशय उत्तम धरै॥२२॥
सब हित होइ मागधी भाष, सर्व अंगधर सुन अभिलाष।
खिरै निरक्षर बानी सोइ, सकलाक्षर गर्भित पुन होइ॥२३॥
सब जनको आनंद करतार, उर संदेह निवारन हार।
सब भाषामय परिणति करै, मधुर मनों अमृत घन झरै॥२४॥
दुविध धर्म प्रगटन सु विशाल, तत्त्व अर्थ सूचक गुणमाल।
अहि नौरादिक बैर भुलाय, मैत्रीभाव करैं सो आय॥२५॥
सब ऋतुके फलफूल हि जास, प्रभुहिं देखि तरु होंहि हुलास।
जहँ आगमन करैं भगवान, दिपै भूमि दर्पणसी जान॥२६॥
तीन जगत प्रभु निकटहि सेव, मंद सुगंध पवनकर देव।
परमानंद लहै सब जीव, तन मन शोक न उपजै सीव॥२७॥
मरुतकुमार पवन अति लहै, इक जोजन तृण कीट न रहै।
स्तनितकुमार भक्ति उर धार, गन्धोदक बरसावै सार॥२८॥
हेम कमल दल केशर जोग, गमन समय सुर रचैं मनोग।
पंद्रह पंद्रह पंक्ति प्रमान, सवादोइसै सब उनमान॥२९॥
अन्तरीक्ष प्रभु डग नहि धरैं, अधोभाग लौं तहँ विस्तरैं।
सब जिय सुख सन्तोष बढ़ाय, देश अवनि इमि लहै सुभाय॥३०॥

---

१—सर्प और नेवला आदि जन्मविरोधी जीव

समोशरण जिहि थानक होइ, दश ही दिश तहँ निर्मल सोइ।
चतुरनिकाय देव समुदाय, हरि[1] हलधर[2] मिलि सेवैं पाय ॥३१॥
रत्नमयी दीपति अधिकार, एक सहस, अति तीक्षण आर।
मिथ्यारूपी तमको दले, धर्मचक्र प्रभु आगे चलै ॥३२॥
दर्पणादि वसु मंगल दर्व, सोहै अति मंगलवत सर्व।
इहि विधि देव रचित अवधार, वरणे अतिशय दश अर चार ॥३३॥

दोहा—दश अतिशय प्रभु जनमके, दश केवल परकास।
देव रचित चौदा कहै, सब चौतीस सुभास ॥३४॥
प्रातिहार्य वसु संग जुत, नंत चतुष्टय वंत।
छयालीस गुण ये कहैं, मंडित श्री अरहन्त ॥३५॥

चौपाई।

क्षुधा तृषा पुन राग जु दोष, जन्म जरा अरु मरणहि तोष।
रोग सोग भय विस्मय जान, निद्रा खेद स्वेद मदवान ॥३६॥
मोह अरति चिंता अधिकेह, द्वेष अठारह जानों येह।
इनतैं रहित निरंजन देव, नर सुर असुर करैं सब सेव ॥३७॥
विहरैं देश ग्राम पुर खेट, करै धर्म उपदेश हि हेट।
मिथ्याज्ञान कुमारग अंध, वचन किरण लख जगत प्रबन्ध ॥३८॥
रतनत्रय तप धारैं सोय, शिवमारग पावैं भ्रम खोय।
जिनवच सुधा पियैं जो लोय, फेर न जगमें आउन होय ॥३९॥

राजगृहीके विपुलाचल पर समवशरणका आगमन—

मगधदेश राजग्रह मार, विपुलाचल पुर निकट पहार।

१-नारायण, २-बलभद्र।

चार संघ सुर चतुर निकाय, आये सभा सहित जिनराय ॥४०॥
षट ऋतुके फल फूल सु भये, वनपालक लख अचरज ठये।
भई भेंट आयौ नृप पास, श्रेणिक भूप सभा परगास ॥४१॥
धर फलफूल प्रणाम कराय, अर विरतंत कह्यो समझाय।
विपुलाचल पर बहु सुर भीर, समोशरण आयो जिन वीर ॥४२॥
सात पैड आगे दे राइ, प्रभु हि प्रणाम कियौ हरषाइ।
बहुत दान वनपाल हि दियौ, राजा उर आनंदित भयौ ॥४३॥
आनंद भेरी नगर दिवाइ, हय गय रथ पय दलहि सजाइ।
सुत त्रिय बांधव पुरजन साथ, चल्यौ चतुर श्रेणिक नरनाथ ॥४४॥
आयौ शीघ्र न लाई वार, समोशरण दीठ्यौ अविकार।
भक्तिभाव सब ही उर धरै, जय जयकार शब्द उचरै ॥४५॥
तीन प्रदक्षिण दे शिरनाइ, धूलीसाल प्रवेश्यौ आइ।
मानस्तंभ विलोक्यौ जबै, गयौ मान गलि तनतें सबै ॥४६॥
क्रमकर तहँ पहुँचे पुन जाइ. दरशे वीरनाथ जिनराइ।
भक्तिभाव जुत प्रनगे पाय, वेर वेर भुवि शीस ल .ाय ॥४७॥
चरणकमल प्रभु पूजे राइ, अष्टद्रव्य जल आदिक लाइ।
फिरकें नृप जिनवर पद नयौ, भक्ति सहित अस्तवन जु ठयौ ॥४८॥

भाषा चर्चरीकी—

धन्य आज जन्म मोहि दरसे जिनराज तोहि।
तीन लोकनाथ देव सर्व ज्ञानके धनी ॥
प्रणम्यौं जिन ब्रह्मचारि मानुप पद निहार।
दयासिन्धु मोहादिक कर्मशत्रुको हनी ॥

नमौं शान्तरूप देव पाप ताप नाशनी।
विश्व वीर मुक्ति नार वल्लभ मन रंजनी॥
जै जै जिन जगत वंद काटत भ्रम जाल फंद।
आपदा निवार सर्व दोष दुःख दाहनी॥ ४९॥
तुमरी सर्वज्ञ देव सुर नर मुनि करत सेव।
नाशत अघ जाल जन्म मरण सिन्धु उद्धरी॥
तुम गुण जो नाम लेत, चितको ढहाय देत।
अंतरमति शुद्ध होत रोग शोकको हरी॥
तुमरी थुति करै जेह ज्ञानको प्रकाश तेह।
वचनको विलास पाय तत्त्व अर्थ सोहनी॥
जै जै जिन जगत वंद काटत भवजाल फन्द।
आपदा निवार सर्व दोष दुःख दाहिनी।५०॥
पूजत जिनराज पाय अष्ट द्रव्य शुद्ध लाय।
पातक निर नाश मोक्ष पंथ परम पावनी॥
भवदधि संसार पार तुम ही उद्धरनहार।
भव्यनि सुख करनहार धर्म बीज भावनी॥
तुम ही गुरु तीन लोक कर्मनको करन रोक।
जप तप व्रत सीख देत घोर वेदना हनी॥
जै जै जिन जगत फंद काटत भ्रमजाल फंद।
आपदा निवार सर्व दोष दुःखदाहिनी॥ ५॥
नेत्र आज सुफल होइ चरनकमल प्रभु हि जोइ।
मस्तक है सफल जाम नमों नमन अग्रनी॥

हस्त सफल भये आज चरन जुग पद समाज।
सफल भयौ मुक्ख मोहि अस्तुति कर पावनी॥
गात्र सफल कियो सर्व गन्धोदक पर्श धर्म।
बूड़त संसार सिन्धु भक्ति तास तारनी॥
जैं जै जिन जगत फंद काटत भ्रम जाल फंद।
आपदा निवार सर्व दोष दुःख दाहिनी॥ ५१॥
महावीर वीर धीर घातिकर्म नाश वीर।
वन्दौं शिर नाइ नाइ सकल सिद्धि लोचनी॥
प्रनमों जिन वर्धमान मानी दल मलत मान।
ज्ञानको प्रकाश महा मोह नीद नाशनी॥
सन्मति प्रभु सुमति दाय भव भव अज्ञान जाय।
तिनके जुग चरन कमल पाप ताप मोचनी॥
जैं जैं जिन जगत वंद काटत भ्रम जाल फंद।
आपदा निवार सर्व दोष दुख दाहिनी॥ ५३॥

दोहा—यह विधि बहु अस्तुति करी, फिर प्रनम्यौ भूपाल।
नर कोठा आरूढ ह्वै, सुनौ सुधर्म विशाल॥५४॥

चौपाई।

उत्तम गणपतिको शिर नाय, बहुत प्रश्न कीनी नर राय।
तब श्रीमुख दिव्[1] पवानी भई, सो नृप प्रति गणधर बरनई॥५५॥
प्रथम तत्त्व सत्ताइस कहे, श्रावक जती धर्म द्वय लहै।
चतुरवीस जिनवर हि पुरान, जुदे जुदे भाषे गुणखान॥५६॥

---

१—दिव्य।

चक्रवर्ति जे द्वादश भये, तिनके सकल चरित वरनये।
नव हरि नव प्रतिहरि बल जान, तिनको कथन कहौ भगवान ॥५७॥
तीर्थंकरके तात रु मात, कामदेव चौवीस विख्यात।
नौ नारद अरु ग्यारा रुद्र, चौरा कुलकर जान समुद्र ।।५८॥
और पुरुष जे मुक्ति हि वरा, कोई सुरग नरक पुन गये।
तिनहीकौ कछु कारण पाय, कह्यौ भेद गणधर समझाय ॥५९॥

व्रतोंका वर्णन—

पृथक पृथक व्रत भाषै सबै, तिनके भेद कहौं कछु अबै।
षोडशकारण उत्तम शाख, भादौं माघ चैत्र त्रय भाख ॥६०॥
दिन वत्तीस इकांतर करै, षोडश अंग भावना धरै।
षोडश वरष प्रजंत हि गहै, नीचै तीर्थंकर पद लहै ॥६१॥
दशलक्षण पुन तीन हु वार, शुकलपक्ष पंचमितैं धार।
दश दिन करै भाव सन्तोष, दशहु अंग पालैं निर्दोष ॥६२॥
पहुपांजलि पुन तीन हु मास, पंचमतै पञ्चो दिन भास।
अरु रतनत्रय तीन हु पक्ष, तेरससैं त्रय दिनकर दक्ष ॥६३॥
मुठी विधान मास त्रय येह, मुठी चढ़ाय आहार हि लेह।
अष्टानक व्रत कर उर गाढ़, कातिक फागुन मास असाढ़ ॥६४॥
शुकल पक्ष अष्टम दिन आठ, नन्दीश्वर जिन पूजा ठाट।
प्रोषधकै कांजिक इक वार, अष्ट वरष उद्यापन धार ॥६५॥
अरु संकट व्रत तीनौं साख, तेरससे दिन तीन जु भाख।
करैं जेष्ठ जिनवर इकमास, जेठ वदी परमासे जान ॥६६॥

[1]आदितवार करै नव वार, सुदि असाढ़ भादौंभर धार।
षटरस पट महिना परजंत, एक एक रस छोड़ै संत ॥६७॥
नित रस सात वार परवान, इक इक रस त्यागै दिनमान।
[2]त्रेपन क्रिया व्रत हि अवभास, तिनके हैं त्रेपन उपवास ॥६८॥
अष्ट मूल गुण अष्टम आठ, बारह व्रत द्वादशमी ठाठ।
बारह तप बारह द्वादशी, प्रतिमा ग्यारह एकादशी ॥६९॥
चार दानकी चौथ जु चार, जलगालन परिमा इक धार।
सामायिक अंथौ द्वै दोज, रत्नत्रय त्रय तीज समेत ॥७०॥
ए त्रेपन विधि प्रोषध करे, एकवार अन्तर नहि परै।
अष्ट करम चूरन व्रत जान, चौंसट दिनको कह्यौ प्रमान ॥७१॥
अष्टमि वसु केवल उपवास, अष्टमि आठ कंजकी जास।
अष्टमि वसु इकै[3] तंदुल खाव, अष्टमि आठ ग्रास इक पाव ॥७२॥
अठ अष्टम कुरछी भोजन्न, अष्ट अष्टमी रस इक अन्न।
एकल ठानो अष्टमि आठ, वसु अष्टमि रूक्षान्न सु ठाठ ॥७३॥
णमोकार व्रत अव सुन राज, सत्तर दिन एकांतर साज।
तीर्थंकर चौबीस और, अड़तालीस इकांतर ठौर ॥७४॥
पुन समकित चोबीस हि भनो, अड़तालिस एकांतर गनौ।
भावन पच्चीसी व्रत जान, एकांतर पच्चास प्रमान ॥७५॥

१—रविवार, २—त्रेपन क्रियाव्रतके ५३ उपवासोंका विवरण अष्टमूल-गुण प्रयुक्त अष्टमीके ८, बारहव्रत प्रयुक्त-द्वादशीके १२, बारह तप प्रयुक्त-द्वादशीके १२, ग्यारह प्रतिमा प्रयुक्त—एकादशीके ११, चार दान प्रयुक्त-चतुर्थीके ४, रत्नत्रय प्रयुक्त—तृतीयाके ३, जल गालन प्रयुक्त—प्रतिमाका १, सामायिक और अन्थउ द्वितीयाके २ =५३। ३—सिर्फ चावल।

पल्य विधान सु चौंतिस दिना, पचिस प्रोषध नव पारना।
एकहितें पंचहि लौं चढ़ै, फेर उतरि पहलै लौं रढ़ै ॥७६॥
व्रत नक्षत्र भाल उर धरै, सो चौवन एकांतर करै।
लब्धि विधान करौ व्रत येह, है बत्तीस एकान्तर तेह ॥७७॥
सप्तकुम्भ व्रत बासठ दिना, पैंतालिस सत्रह पारना।
बड़ी सिंहक्रीडन व्रत सुनौ, इकसे अडसठ दिनको गुनौ ॥७८॥
इकसै सैंतीस हि उपवास, करै पारनै इकतिस जास।
त्रिगुणसार व्रत इकतालीस, ग्यारा जेवा प्रोषध तीस ॥७९॥
भइ वन सिंहक्रिडनी जान, दो सय दिन ताकौ परवान।
इकसय पचहत्तर उपवास, करै पारने पचिस जास ॥८०॥
चारितशुद्धि व्रत गुणधाम, बारहसे चौतीसा नाम।
तेरह अंग नवति उपवास, करै निरन्तर पूरन जास ॥८१॥
व्रत जु सर्वतोभद्र विचार, सौ दिनकी मर्यादा धार।
प्रोपध पचहत्तर परवान, अरु पचीस पारने जान ॥८२॥
महा सर्वतोभद्र हि जास, दोमै चौवन दिन परकास।
इक सय पंचावन उपवास, और पारनै वर उनचास ॥८३॥
व्रत दुखहरण एकसै बीस, तितने ही एकांतर दीस।
व्रत जु पुरन्दर हरि हरिमास, शुक्लाश्रम लौं एका वास ॥८४॥
धरम चक्र पालक व्रत जास. पट जेवा पोडश उपवास।
बृहद् धर्मचक्र हि व्रत धरै, दशसै दश दिन मौकल करै ॥८५॥
जिनगुणसंपति छ्यासह दीस, प्रोपध छत्तिस पारन तीस।
लघु जिनगुण-संपति त्रेसठ, कर एकांतर पूज्ञ प्रसठ ॥८६॥

सुख संपति दिन इकइस वीस, पूनौ मावस प्रोषध दीस।
बरप पांच लौं पूरन होइ, सुन अब सुखसंपति व्रत जोइ ॥८७॥
दिन त्रिंशोत्तर वृष दश करै, पून्यौ चाहै मावस धरै।
रुद्र वसंत जु चालिस दिना, पैंतिस प्रोषध पन पारना ॥८८॥
शील कल्यान एकसै असी, करैं पोषलौं प्रोषध जसी।
इकसय वीस पञ्चकल्याण, प्रोषध जिन कल्यानक ठान ॥८९॥
इन्द्रकल्यान दिवस पच्चीस, पंचपंच दिन व्यौरो दीस।
प्रोपध कांजिक एकल ठान, रूक्षजु अनागार पहिचान ॥९०॥
श्रुतकल्याण वही विधि धार, श्रुत हि पठन कर लेइ अहार।
लघुकल्याण व्रतहि दिन पंच, एक-एक दिन बहुविध संच ॥९१॥
मध्यकल्याण ज़ु तेरह दिना, आदि अंत है प्रोपध गिना।
एकलि चार कंजिका तीन, रूक्षरु अनाहार द्वय दीन ॥९२॥
श्रुतस्कन्ध व्रत जन आदरै, तीस दिवस एकांतर करै।
पंच हि श्रुत जान हि व्रत सार, कर उपवास निरंतर धार ॥९३॥
इक सय अड़सट दिनपर मान, जब चाहै आरंभै थान।
लघु रत्नावलि इकतालीस, ग्यारा जेवा प्रोषध तीस ॥९४॥
मध्यम रत्नावलि व्रत और, प्रोषध सबै बहत्तर ठौर।
शुकलपंचमी छट इकदशी, कृष्ण दोज अर छट द्वादशी ॥९५॥
बद्धि रत्नावलि व्रत हि बखान, त्रय सय छासट दिन परवान।
प्रोषध सबै तीनसै धरै, छयासट तहां पारने करै ॥९६॥
मुक्तावलि प्रोषध उनचास, करैं पारने तेरह जास।
लघु मुक्तावलि नव उपवास, ताकौ ब्यौरो चार ज़ु मास ॥९७॥

भादौं सुदि सप्तम इकदशी, क्वांर वदी षष्ठी त्रोदशी।
अर सुदिकी एकादश जान, कातिक वदि बारस पहिचान। ९८॥
सुदिकी छह अरु एकादशी, अगहन वदि अष्टमि मन बसी।
यही मास सुदि तीज प्रकाश, सो व्रत पालो नव उपवास॥९९॥
अब दुयकावलि व्रत अवनीश, प्रोषध सब इकसय छब्बीस।
मास मासमें वेला तास, शुक्ल पक्ष महि चार सु हास॥१००॥
परिमा दोज चौथ ए चून, आठैं नवैं चतुर्दशि पून।
कृष्ण पक्ष छट आठैं नमै, तेरस चौदश ए त्रय समै॥१०१॥
लघु दुयकावलि इकसय वीस, बेला प्रोषध कर चौबीस।
इक अहार अड़तालिस और, सबै पारनै चौबिस जोर॥१०२॥
अब कनकावलि कर इक वर्ष, महिना प्रतिछह प्रोषध पर्व।
शुक्ल प्रतिपदा पंचमि दसैं, कृष्ण दोज छह द्वादश बसै॥१०३॥
बड़ी कनकबलि व्रतहि वखान, दिन जु पंचसय बाइस मान।
प्रोषध कर चहुसै चौंतीस, जेवा सबै अठासी दीस॥१०४॥
इकावलि इक वर्ष समात, मासहि प्रति प्रोषध कर सात।
कृष्ण चौथ चौदश अष्टमी, अरु आठै परिमा पंचमी॥१०५॥
वज्रमध्य व्रत दिन अडतीस, जेवा नव प्रोषध उनतीस।
मृदंग मध्य व्रत कर दिन तीस, सत जेवा प्रोषध तेवीस॥१०६॥
मुरज मध्य दिन तेतिस जान, छब्बिस प्रोषध जेवा सात।
मेरु पंक्ति दो सय दिन वसी, सय विस प्रोषध जेवा असी॥१०७॥
नन्दीश्वर पंकति व्रत होइ, अष्टोत्तर सय दिन अवलोइ।
प्रोषध तिहि अंठावन धरै, सब पंचास पारने करै॥१०८॥

लक्षण पंक्ति चारसै आठ, कर एकांतर पोषध ठाठ ।
विमान पंक्ति दिन त्रेसठ गहै, प्रथम हि वेला एक जु लहै ॥१०९॥
फिर एकांतर वार जु करै, यांही भांत निरन्तर धरै ।
बारह तप व्रत बारह भांत, बारह.बारह इक रस सात ॥११०॥
रसहि त्याग चौरासी एह, पुन कंजक बारह गन लेह ।
अर उदण्ड बारह आहार, मन चिंते बारह निरधार ॥१११॥
एकल बारह बारह रुक्ष, इकसय चवालीस दिन स्वच्छ ।
अठ सय गंध त्रय सब बन्न, दुसय अठासी प्रोपध मन्न ॥११२॥
करै पारनै चौसठ जास, अर चन्द्रायन व्रत हर मास ।
शुक्ल ग्रास इक दिन दिन बढे, कृष्ण पक्ष इक इक घट रहै ॥११३॥
जिनमुख अवलोकन व्रत एव, वर्ष दिना दरशन कर जेव ।
जिनरात्री व्रत एक उपास, फागुन सुदि चौदशको भास ॥११४॥
पूजा कर जागरण कराय, पहर पहर प्रति जिन दरशाय ।
बार बिजौरा व्रत हर मास, दोउ द्वादशी कर उपवास ॥११५॥
ए सौनव व्रत दिन चारसै, ऊपर तहां पचासी लसै ।
जेवा असि चउसय पचवास, इकतें नवलौं चढ़ि चढ़ि जास ॥११६॥
ऐ सोदस व्रत छैस पचास, सौ जेवा सब पांचसै पचास ।
दशलौं चढ़ि अनुक्रम सोइ, जो लौं यह व्रत पूरन होइ ॥११७॥
कंजिक व्रत जल भात अहार, चौसठ दिन पालै निरधार ।
जथाशक्ति कछु और व्रतंत, तितनै मास रु वर्ष प्रजंत ॥११८॥
व्रत रौहिणि कर प्रोपध गाढ़, एक वरष थवि प्रथम अषाढ़ ।
कर्म निर्जरा व्रत इक वास, महिना प्रति चौदश उपवास ॥११९॥

श्रुति पंचमि पढ़ि शास्त्र विशाल, जेठ सुदी पंचमि उपपाल।
उज्वल पंचमि पैंसट मास, शुक्ल पंचमीको उपवास।१२०॥
कृष्ण पंचमी तैं ही वर्ष, कृष्ण पक्ष पंचमिको पर्ष।
[आ]काश पंचमी नजर अकास,भादौं सुदि पंचमि उपवास॥१२१॥
पंच पौरिया वा दिन जान, घर पचीस बांटै पकवान।
चन्दन षष्ठी भादौं शुक्ल, चंदन चर्चि सु भोजन शुक्त॥१२२॥
[निर]दोष सप्त भादौं सुदि धर्न, फूलन मंडप पूजा कर्न।
कुवांर सप्तमी वाही दिना, खजुरी मण्डप पूजे जिना॥१२३॥
[नि]शल्य अष्टमी भादौं सुदी, प्रोपध कर शयनासन जुदी।
मन चिंती आठैं वह थान, मन चिंते भोजन पक्वान॥१२४॥
अब सुगन्धदशमी व्रत जान, भादौं सुदि दशमीको मान।
गन्ध चर्च दश भेद य हरै, पीछै भोजन आपुन धरै॥१२५॥
पुनि सौभाग्य दशमि व्रत ठान, दश सुहागनौं भोजन दान।
दशमिलि मानी घृत अवधार, आदर जुत परघर आहार॥१२६॥
चमक दशमि औरै चमकाइ, जो भोजन महि हो अंतराइ।
छहर दशमि व्रत इहि परकार, छह सुपात्रको देइ अहार॥१२७॥
तम्बोल दशमि व्रतको यह ओर, दश सुपात्रको देइ तमोर।
पान दशमि बीरा दश पान, दश श्रावक दे भोजन ठान॥१२८।
फूल दशमि फूलन दश भार, दश सुपात्र पहिराइ अठार।
फल दशमी दश फल कर लेइ, दश श्रावकके घर घर देइ॥१२९॥
दीप संमद संदीप बनाय, जिनहि चढ़ाय अहार कराय।
धूपदशमि व्रत धूप दशंग, खेवैं जिन ढिग भाव अभंग॥१३०॥

झवादशमि व्रत दश दश पुरी, दश श्रावक दे भोजन करी।
वारादशमि सुहारी लेइ, बारा बारा दश वर देइ ॥१३१॥
न्यौम दशमि दश दशमि कराइ, नये नये दश पात्र जिमाइ।
दशमि उदॅड उदॅड अहार, पंच घरनि जो मिलि अविकार ॥१३२॥
भंडार दशमि व्रत शक्ति जु पाय, दश जिनभवन भंडार चढ़ाय।
अखय दसैं सुन सावन मास, तिहि व्रत कर केवलि उपवास ॥१३३॥
अब छह दशमी वांकी ओर, देखो कथाकोशके ठौर*।
दूध रस व्रत सुदि भादौं धरै, बारस को पय भोजन करै ॥१३४॥
श्रवण द्वादशी ताही दिना, अनशन करै शुद्ध मन तना।
अनंतचतुर्दशि चौदह वर्ष, भादौं सुदि चौदशिको पर्ष ॥१३५॥
जितनी शाख जोन व्रत धरै, तितनी वर्ष उजेनो करै।
जथाशक्ति पूजा अरु दान, नहितो व्रत दूनो परवान ॥१३६॥
और सबै व्रत करियो जेह, अरु तिहि कस्यो लह्यो फल तेह।
×कथाकोशमें लीजो जान, इहां धरे बहु बढ़े पुरान ॥१३७॥
सो गणराय भूप प्रति कह्यो, भविजन सुन सब ही व्रत लह्यो।
इत्यादिक बहु प्रश्नहि धार, आदि अन्त सब साठ हजार ॥१३८॥
दोहा—जो पूछी नृप वारता, गोतम उत्तर साज।
वार सभा जय जय कियो, कथा नाथ गणराज ॥१३९॥
फिर गणधर पद प्रणमिकै, पूछै श्रेणिक राय।
कहो भवांतर पूर्व मुहि मन विकलप जिमि जाय ॥१४०॥

---

* इसके आगेका पाठ मूल प्रतिमें छूटा हुआ है।

× व्रतोंका स्पष्ट वर्णन हरिवंशपुराण (पं० गजाधरलालजीका अनुवाद) जैन व्रतकथासंग्रह, तथा कथाकोशके अन्य ग्रन्थोंमें जानना चाहिये।

इन्द्रभूति गणराज कहि, सुन बुधिवंत नरेश।
"एकचित्त तुम सरदहौ, कहौं भवांतर शेष ॥१४१॥

राजा श्रेणिकका भवान्तर वर्णन—

चौपाई।

ये ही आरजखंड मझार, विंध्याचल उत्तंग पहार।
दक्षिण दिश वरकूट विशाल, जहां सघन वन अधिक रसाल ॥१४२॥
खदिरसार तहँ वसै किरात, मांस अहारी जियकर घात।
एक दिना शुभ पुण्य उपाय, दरश समाधिगुप्त मुनिराय ॥१४३॥
शिर नवाइ तिन प्रनमें पाय, धर्मवृद्धि दीनी जतिराय।
सुन किरात फिर जोरे हाथ, भो मुनि कृपासिंधु जगनाथ ॥१४४॥
कहा, धर्म कहिये ममझाय, कौन भांति तिरि पावत ताय।
भील वचन सुन मुनिवर कहै, सुरापान मधुमास न लहै ॥१४५॥
जीव तनौं वध करे न लेश, यही धर्म जगमांहि महेश।
ताकर परम पुण्यको लहै, निहचै सुरग सुख्यको गहै ॥१४६॥
तब मुनि वच सुन कहै किरात, मधु अर मास न त्यागौ जात।
याहीको हमरो आहार, या विन छिन नहिं जीवनधार ॥१४७॥
भील वचन सुन कहै मुनेश, काक मांस तुम त्यागो शेष।
यह सुन कहै किरात जु सोय, यौं व्रत नेम राख हौं जोय ॥१४८॥
प्रान जांय पै व्रत नहि तजौं, तुमरे चरणकमल उर भजौं।
भील वचन सुन मुनिव्रत दयौ, अति संतुष्ट होइ तिहि लयौ ॥१४९॥
इहि विधि काक मांस तज तेह, नेम गाढ़ धारौ अधिकेह।
फिर मुनिवरके प्रनमे पाय, गयौ आपने गृह सुख पाय ॥१५०॥
एक समय तिहि अशुभ उपाय, उपजो रोग देह अति जाय।

यह सुन भील कहै तब बैन, काक मांस मैं छोड्यौ ऐन ॥१५१॥
प्रान जांय पर व्रत नहि जाय, व्रत विन है जीवन दुखदाय।
व्रत युत जीव स्वर्ग पद लहै, व्रत विहीन नर नरकहि गहै ॥१५२॥
यह विधि भद्रनेमि जब सुनौं, भागिनीपति आयौ तिहि तनौं।
सूरवीर तस नाम विशेख, पंथ निकट वट तरु इक देख ॥१५३॥
कांची देवी रोवत जोइ, वाही तरुवर आयो सोइ।
देवी प्रति सों पूछत भयो, कौन विछोह रुदन इत ठयो ॥१५४॥
को तुम कहां तुम्हारो ठाम, सब विरतंत कहो अभिराम।
भील वचन सुन देवी कही, मेरे वचन सुनो तुम सही ॥१५५॥
मैं हौं वनदेवी सुन भास, याही वनमें मेरो वास।
मित्र हेत अति पीड़त देह, काम अगिन वाढी अधिकेह ॥१५६॥
खदिरसार है भर्तृ किरात, आयु निकट आई अवदात।
काक मांस व्रत पुन्यहि जोइ, होनहार मेरो पति सोइ ॥१५७॥
काक-मांस तुम देहो जात, वह नारक गति जैहै खात।
या कारण हौं रोवत खरी, और न दूजो विकलप धरी ॥१५८॥
यह प्रकार जक्षिणि वच सुनै, समाधान ता निज मन गुनै।
नैम भंग मैं करतो जात, धनदेवी जिहि राखी वात ॥१५९॥
या कहि आतुर आयो तहां, भद्र भील दुख पीड़ित जहां।
तिहि परिणाम परीक्षा काज, कपट वचन सो भाषै जास ॥१६०॥
अहो भद्र दुख पीडित गात, वैद्य कथित औषधि किन खात।
वृथा मरण काहे तुम लहो, जो जीवत तौ फिर व्रत गहो ॥१६१॥
तिनके वच सुन बोल्यो वाहि, तुमै जोग यह कहिवो नाहि।
अनुचित कर्म जगतमें निंद, श्वभ्र तनौं कारण दुखवृन्द ॥१६२॥

मरण अवस्था पहुंची मोहि, सांप्रति जम[2] नित दर्शन होहि।
तातैं किंचित धर्म-सनेह, सो परभव सुखदाय कहेह ॥१६३॥
शूरवीर निश्चय दृढ़ जान, तब हि जक्षिनी कथा बखान।
व्रत फल कह्यौ सकल समझाय, देवी प्रीति वचन अधिकाय ॥१६४॥
तिन वच सुन तब भद्र किरात, उर संवेग बढ्यौ अवदात।
सकल मांसको कीनों त्याग, पंच अणुव्रतमें अनुराग ॥१६५॥
काल निकट उर धार समाध, तजे प्रान परमेष्ठि अराध।
प्रथम स्वर्ग सौधर्म सुथान, भयो महर्द्धिक देव महान ॥१६६॥
शूरवीर फिर निज पुर जाय, तरुतल देवी देखी जाय।
जब जक्षिन प्रति पूछी तेह, अब किहि कारण रोवत येह ॥१६७॥
तब फिर जाक्षिन भाषै एम, शूरवीर सुन कारण जेम।
मो विरतांत कह्यो तुम जाइ, भील मांस सब त्याग कराइ ॥१६८॥
ता फल प्रथम स्वर्ग सो गयौ, उत्तमदेव महर्द्धिक भयौ।
व्यंतर पदको कीनों नाश, मेरो पति न भयो गई आश ॥१६९॥
भुगतै कल्प लोक सुख जाय, बहु देवी सेवैं तिन पाय।
सकल लक्ष्मी तहँ अधिकाय, सो सब भेद कहो समझाय ॥१७०॥
देवी वचन सकल सुन सोइ, उरमें इमि चित्यौ भ्रम खोइ।
व्रत फल प्रगट प्रवर सुखकार, परमारथ पथ साधनहार ॥१७१॥
व्रत सौ स्वर्ग संपदा लहै, व्रत बिन नरक घोर दुख सहै।
यह चिंतत वह गयो व्रतीपँ[3], समाधिगुप्त मुनिराज समीप ॥१७२॥
शिर नवाइकै प्रनमौं पाय, श्रावक व्रत लीनौं सुखदाय।

१—इसी समय, २—यमराज मृत्यु। ३—व्रति र—व्रतियोंके स्वामी-मुनीन्द्र।

चरणकमल नमिकै गृह गयौ, जथाजोग्य व्रत पालत भयौ ॥१७३॥
ये ही आरज खण्डहि ठयौ, सो मरि सुन्दर सुर द्विज भयौ।
मिथ्यामत तिहिकै अधिकार, अर्हदास संबोध्यौ सार। १७४॥
काललब्धिको नियरी पाय, मिथ्यामति छोड्यौ दुखदाय।
जिनमुद्रा धर तप बहु कियौ, पूरव कर्म जलांजलि दियौ ॥१७५॥
आयु निकट मर तप फल लयौ, प्रथम स्वर्गमें सो सुर भयौ।
बहु देवी जुत क्रीड़ा करै, धर्म नेह निशदिन उर धरै ॥१७६॥

दोहा—खदिरसार सुर सुख भुगत, सागर दोइ प्रजंत।
आयु निकट तहँ तैं चयौ, पुण्य पाक कर संत ॥१७७॥
उपश्रेणिक भूपाल गृह, सती श्रीमती नार।
उपजे श्रेणिक नाम तुम, भवि श्रेणिक सुखकार ॥१७८॥
शूरवीर जिय देव वह, तुम सुत उपज्यौ सोइ।
अभयकुमार प्रधान जग, तदभव शिवपद होइ। १७९॥
कांची देवी क्रमहि सौं, चेटक नृपकी धीय।
सती चेलना नार तुम, जिन आगम लवलीय ॥१८०॥

चौपाई।

सुने भवान्तर निज समुदाय, सप्त तत्त्व श्रद्धा अधिकाय।
श्री जिन चरणकमल प्रनमाय, गणधर नमि फिर पूछै राय ॥१८१॥
अब आगम भव कहिये मोहि, जातैं उर विकलप क्षय होहि।
इन्द्रभूति बोल्यौ गणराय. श्रेणिक नृप सुन चित्त लगाय ॥१८२॥
तुम कीनौं प्रथम हि मिथ्यात, पंच पाप हिंसादिक जान।
विषयनमे तुम चित बहु धरयौ, बौद्ध भक्त अधरम आदरयौ ॥१८३

नारक गति अवगाढ़ बधाय, थिति कीनी सप्तम भू जाय।
तातैं दुविध धर्म जे करैं, निहचै सुरग मुकति अनुसरैं ॥१८४॥
अरु समकित विन सुधरै नाहि, शिवतरु मूल जु समकित आहि।
ताकी दशविध भूमि महान, मोखमार्ग प्रथम हि सोपान ॥१८५॥
सोरठा—आज्ञा मग उपदेश, सूत्र बीज सम्यक्त्व भव।
संक्षेप हि बहु देश, अर्थगाढ़ परगाढ़ दश ॥१८६॥
पूरब वरनी सोइ, ये समकित दश भूमिका।
देख लेउ भवि लोइ, सब नृप प्रतिगणधर भनी ॥१८७॥

चौपाई।

सो अब तुम नृप रुचि उपजाइ, सकल तत्त्व सुन श्रद्धा लाइ।
परमगाढ़ निश्चै मन दयौ, क्षायिक समकित दृढ़कर भयौ ॥१८८॥
अरु तुम षोडश भावन भाइ, केवल निकट प्रीति अधिकाइ।
इमि बांध्यौ तीर्थकर गोत, जग अचरज करता यह होत ॥१८९॥
थिति छूटी सप्तम भू तनी, गतिकौ बंध जाइ नहि हनी।
प्रथम नरक पहलौ पाथरौ, कर्मपाक फल भुंजन करौ ॥१९०॥
वरष सहस चौरासी आव, तहँ तैं निकस पुण्य परभाव।
इत ही फिर उत्सर्पिणी काल, क्षेमंकर चौदह कुल बाल ॥१९१॥
पद्मनाभ तीर्थकर देव, प्रथम हि तुम हूहौ सुन भेव।
धर्मतीर्थ वर्तक गुन गेह, यामें मत मानौ सन्देह ॥१९२॥
इहि विधि सुन श्रेणिक नृप तवै, अति आनंद बढ्यौ उर तवै।
मानो सफल जनम अब एह, जानौं तीर्थकर पद नेह ॥१९३॥
बारह सभा सुनी यह कथा, भविजन मन सब हरषे जथा।
कै इक तब लीन्यौ वैराग, कै इक समकित धारौ मांग ॥१९४॥

कै इक श्रावक व्रत आदर्यौ, मोह तिमिर उरतैं परिहर्यौ।
पुन नृप जिन चरणाम्बुज नाम, अरु गणधरके प्रणमैं पाय ॥१९५॥
प्रभुमुख धर्मसुधा इमि पियो, फिर निजपुरको आवन कियौ।
अब जे समोशरन थित जीव, तिनकी संख्या सुनहु अतीव ॥१९६॥

दोहा—इन्द्रभूति गणधर प्रथम, वायुभूति पुन दोय।
अग्निभूति जिन तृतिय भन, तुरिय सुधर्म जु होय ॥१९७॥
मौर्य पंचम मौढ्य षट, पुण्यमित्र गुण भार।
नाम अकंपन अन्धवल, प्रभा सोम अविकार ॥१९८॥

चौपाई।

समोशरण श्री सन्मति नाथ, एकादश गणधरके साथ।
चार ज्ञानके धरता सोइ, प्रभु वानी प्रगटत भ्रम खोइ ॥१९९॥
अंग पूर्व धारी जे जती, सबै तीनसै उत्तम मती।
नव सहस्र नवसो मुनिराय, प्रभुके चरन नमौ चित लाय ॥२००॥
अवधिज्ञान भूपित निरभंग, ते मुनिवर तेरहसै संग।
केवलज्ञानी जिन सम जोइ, सकल सातसै वरनै जोइ ॥२०१॥
ऋद्धि विक्रिया जुत जु महेश, नवसै उत्तम सबै मुनेश।
चार ज्ञानके धारक और, पूज्य पंचसै ते शिरमौर ॥२०२॥
उत्तरवादी मुनि सुख खान, सो मुनि प्रगट चारसै जान।
सब मुनि जो पिंडीकृत करो, सहस चतुर्दश उत्तम धरो ॥२०३॥
जे मुनि वर्धमान जिन संग, पहिरे तीन रतन निरभंग।
चंदनादि छत्तीस हजार, नमैं अर्जिका प्रभुपद सार ॥२०४॥
दर्शन ज्ञान चरन तप व्रती, एक लक्ष श्रावक जिन व्रती।
तीन लक्ष श्रावकनी साथ, प्रभुपद नमैं शीस धर हाथ ॥२०५॥

देविन सहित देव बुधवान, असंख्यात कहिये परवांन।
प्रभुपद कमल नमैं कर सेव, पूजा स्तवन धरैं बहु भेव ॥२०६॥
सिंह सर्प आदिक तिरजंच, वैर विरोध न उपजै रञ्च।
असंख्यात सब समता लियें, जिनवर भक्ति धरैं निज हियें ॥२०७॥
ए सब द्वादश सभा मझार, निवसैं भक्तिभाव उरधार।
शनैः शनैः प्रभु करैं विहार, नाना देश ग्राम पुरभार ॥२०८॥
सबको करैं धर्म उपदेश, मुक्ति-पंथ भवि गहत महेश।
जिन सूरज जब किरण प्रकाश, मत अज्ञान भयो जग नाश ॥२०९॥
आरज खण्ड कियो संम्बोध, तीस वरष विहरै अवरोध।
क्रमकर पावापुरि उद्यान, शुभ तडाग जहँ वारि निधान ॥२१०॥
तहां आइ प्रभु दीनौं ध्यान, तृतिय शुकल मंड्यो तिहि थान।
दिव्यध्वनि भाषा नहि होइ, समोशरण सब विहरै सोइ ॥२११॥
प्रतिमा जोग दियो भगवान, प्रकृति बहत्तर कीनी हान।
प्रथम देवगति पञ्च शरीर, अरु संघात पञ्च वर वीर ॥२१२॥
बंधन पंच जु अंग उपंग, षट संस्थान संहनन संग।
पंच वरण रस पञ्च द्विगन्ध, अरु असपरस अष्ट हि निरंध ॥२१३॥
देवगत्यानुपूरवी जात, गुरु लघु परघात जु अपघात।
शस्त अशस्त विहायोगती, अरु उश्वास अपरजापती ॥२१४॥
पुन प्रतेक थिर अथिर विनाश, शुभ अरु अशुभ जु दुर्भग त्रास।
अनादेय सुस्वर दुस्वरा, अयश असाती कर्म निहरा ॥२१५॥
नीच गोत्रकी कीनी हान, गये उलंघि तेरम गुणथान।
शुकल ध्यान पुन चौपद धार, चढ़ि अयोगि गुणथान सम्हार ॥२१६
जाके अन्तसमय द्वय मांहि, तेरहि प्रकृति खिपाई ताहि।

प्रथमहि सातावेदनि हनि, मनुष आयु मानुषगति भनी ॥२१७॥
मानुषगत्यानुपूर्वी जान, पंचम इन्द्रिय कीनी हान।
सुभग तहां आदेय विनाश, जस अरु उच्च गोत्र पुन भास ॥२१८॥
परजापति त्रस बादर कर्म, खिप तीर्थंकर गोत्र सुपर्म।
यह विध अष्ट कर्मको जार, ऊर्ध्वगमन कर शिवपुर धार ॥२१९॥
कार्तिक कृष्ण अमावस रात, स्वाति नक्षत्र समय परभात।
लोकशिखर राजत जिन वीर, किंचित ऊन जु चरम शरीर ॥२२०॥
कर्म काप हनि मुक्ति हि गये, सिद्ध अष्टगुण मंडित भये।
मोह कर्म अग्नि कीनौ नाश, क्षायिक समकित गुण परकाश ॥२२१॥
ज्ञानावरणी कर्म हि चूर, ज्ञान अनन्तानन्त जु पूर।
दर्शनवरणी कर्म निवार, तब अनंत दरशन गुण धार ॥२२२॥
अन्तराय प्रकृतिनको जार, बल अनंतकी करी सम्हार।
नाम कर्मकी जब खय कीन, सूक्षम गुणकी प्रापति लीन ॥२२३॥
आयु कर्म जिन नाश्यौ जबै, अवगाहन गुण पायौ तबै।
प्रबल वेदनी कर्म निवार, तब ही गुरु लघु गुण अवधार ॥२२४॥
गोत्र कर्म जब कीनौ नाश, अव्याबाध गुण हि परकाश।
यह विधि भुगतैं सुख्य उतंग, निरुपम निराबाध निरभंग ॥२२५॥
नरसुर असुर खचरपति जोई, तीन जगत जिय सुख अवलोइ।
ते सब जो पिंडी कृत करैं, सिद्धन एक समय नहि जुरैं ॥२२६॥
अब इहि चतुर निकायी देव, प्रभु निर्वाण जान सब भेव।
अपने अपने वाहन साज, परिजन जुत आये सुरराज ॥२२७॥
सब विभूति पूरब व्रत जान, गति नृत्य उत्सव उर आन।
अन्तिम कल्याणक जिनराय, पावापुर पूजा करवाय ॥२२८॥

प्रभु तन खिर कपूरवत जाय, नख अरु केश रहे समुदाय।
ते लै सुरपति जिन तन रच्यौ, मणिमय शिविकामें पुन सच्यौ॥२२९॥
भक्ति सहित तहँ पूजा करी, अष्ट द्रव्य जल आदिक धरी।
चन्दन अगर कपूर मंगाय, सर उतंग कीनो अधिकाय॥२३०॥
तहँ जिन तनु मायामय धरयौ, अग्निकुमार प्रणाम जु करयौ।
उठी मुकुट ज्वाला मणि तनी, अति विकराल अगिनकी घनी।२३१।
भस्मीकृत सर भयो अभंग. दश ही दिश फैल्यो जु सुगंध।
सब सुर जय जयकार जु करैं, उर आनंद भक्ति अति धरैं॥२३२॥
प्रथम इन्द्र कर भाल लगाय भस्म वन्दना किय अधिकाय।
अरु सब चतुर निकायी देव, निज निज शीस नवन भुव एव॥२३३॥
अवनि पवित्र जान अधिकाय, फिर पूजा कीनी सुरराय।
नाटक रंग कियौ समुदाय, देवन महित परम उत्साय॥२३४॥
यहि अन्तर गौतम गणराय, शुकलध्यान बल कर्म खिपाय।
केवलज्ञान भयौ अवदात, इन्द्र आदि सुर कीनी जात॥२३५॥
गंधकुटी तहं रची कुबेर, नाना भांति न लाई देर।
भविजन हित सम्बोधन काज, विहरै सभा सहित गणराज॥२३६॥
दोहा—अहुठ मासकर हीन है, रही वरप जब चार।
श्री सन्मति जिन शिव गये, चौथे काल मझार॥२३७॥

श्री वर्धमान जिनेन्द्रके पूर्वभवोंका समुच्चय वर्णन—

पद्धड़ि छन्द।

भव प्रथम पुरूरव भील ईश, सम्बोधे वनमें श्री मुनीश।

---

१—जब भगवान महावीर मोक्ष गये थे तब तीन वर्ष साढेआठ माह चौथे कालके बाकी थे।

दूजी भव उपजौ भिल्लदेव, सौधर्म स्वर्ग बहु सुख्य लेव ॥२३८॥
तीजी भव भरत चक्रेश पुत्र, मारीच कुंवर मत थाप उत्र।
चौथे भव ब्रह्म जु स्वर्गवास, पंचम भव ब्राह्मण जटिल जास ॥२३९॥
सौ धरम स्वर्ग छट्ठे जु पाय, पुन पट्टुपमित्र दुज सप्तमाय।
अष्टम सौधरम गु स्वर्ग देव, द्विज अग्निसिध नवमै गनेव ॥२४०॥
दशमें सुर सनत्कुमार होइ, द्विज अगिन मित्र गेरम हि सोइ।
माहेन्द्र स्वर्ग द्वादशम वास, तेरम द्विज भारद्वाज जास ॥२४१॥
मिथ्यामत सेयौ बहु प्रकार, परिव्राजक दीक्षा धरि असार।
चौदम भव स्वर्ग महेन्द्र होई, तहँ गिर बहु परजाय सोइ ॥२४२॥

दोहा—इतर निगोदहिं सो गयौ, सागर एक प्रजन्त।
कबहूं असुर कुमार हो, नरकन मांहि फिरन्त ॥२४३॥

पद्धड़ि छन्द।

तब साठ सहस तरू आक होइ, बहु पायौ दुःख न गनहि कोइ।
तहँ असिय सहस भव सीपजान, फिर नीम वृक्ष भयौ दुःखखान॥
सो बीस सहस तन धर उतेह, तहँ करम विपाक जु वश परेह।
पुनि केलवृक्ष सौ भयौ आन, भव नवै सहस ताको प्रमान॥२४५॥
तह चंदन वृक्ष जु सहस तीस, लहि दुःख सहे जानैं जिनीश।
पुन कनयड कोड़ी पंच सोइ, तह तीस कोड़ जलमच्छ होइ॥२४६॥
फिर निकसि भयौ गनिका जु आन, भव नवै सहस तन धरिउ जान।
पुन पंच कोड़ि सो चिड़ियमार, तह बीस क्रोड़ भव गज दुःख भार॥
तहँ तैं फिर खर भयो साठ कोड़ि, पुन तीस कोड़ भव खान जोड़ि।
तब भयौ नपुंसक साठलाख, पुन बीसकोड़ तिय वेद भाख॥२४८

तह रजक भयौ नर नवै लाख, सो आठ कोड़ पुन तुरिय साख।
भवसागरमें रुलियो निदान, मनजार भयौ तह दुःख खान ॥२४९
तह धरी देह सो वीस कोड़ि, भ्रमियो चिरकाल प्रजाय छोड़ि।
अब साठ लाख भयौ जैन राय, तहँ कर्म न छोड़े कर उपाय ॥२५०
फिर भोगभूमि धर असी लक्ष, तहँ पायौ सुख्य जु विविध दक्ष।
पुन सुरग लोक सुर भयौ सोइ, तहँ असी लक्ष तन धर्यौ जोइ ॥
क्रम सौं गिर नारी गरभ जान, है साठ लक्ष ताको प्रमान।
पुन पुन भ्रमि भ्रमि संसार घोर, बहु बहु प्रजाय धारियो जोर ॥
इह कर्म शृङ्खलन पर्यौ सोइ, त्रस थावरमें तन धरै जोइ।
तहँ सर्व दुःर्ख नानाप्रकार, मिथ्यात सु फलियौ यह अपार ॥ ५३

अब भटकि भयौ द्विज थावराख्य, पूरववत दिक्षा धरिय साख्य।
फिर भयौ महेन्द्र जु स्वर्ग देव, देविन कर भुगतै सुख वनेव ॥२५४॥
तीजै भव श्री नृप विश्वनन्द, कर तपसा धार निदान बन्द।
फिर महाशुक्र सुर भए सोइ, सुख कीनै बहु वर्णन न होइ ॥२५५॥
तहँ तैं चय पोदनपुर अधीश, केशवपद प्रथम त्रिपृष्ट ईश।
पुनि पयौं सप्तमौ नरक जाय, दुख सहे तहां धर दुष्ट काय ॥२५६॥
फिर निकस धरी सिंह हि प्रजाय, अति रौद्र ध्यान सौं मरण पाय।
तब प्रथम नरक तहँ गयौ सोई, तहँ जाय सहे बहु क्लेश जोइ ॥२५७॥
पुन भये सिंह हिमगिरि गिरीश, तहँ संबोधै चारण मुनीश।
सौधर्म स्वर्गमें सिंहकेत, सुर लहे सुख्य देविन समेत ॥२५८॥
कनकोज्वल विद्याधर जु राय, तिन धरी तपस्या जैन पाय।
फिर लांतव सुर भव द्वादशेव, जहँ नाम लह्यो जु महर्धदेव ॥२५९॥

हरिषेण नृपति तेरम गनेव, तजि राजऋद्धि वनमें वसेव।
पुन महाशुक्र सुर लहिउ वास, सुख भुगते नाना विधहि जास।२६०।
प्रियमित्र चक्रवति गुण-गरीश, पूरव विदेह छहखण्ड ईश।
सहस्रार स्वर्ग पुन सुख्य जास, अट्ठारह सागर आयु तास ॥२६१॥
सत्रमभवमें नृपनन्द नाम, षोडश कारण भाइ सुठाम।
अच्युत सुरेश पद लहिउ फेर, सुख कीनौ बाइस जलधि वेर ॥२६२॥
तहँ तैं चय त्रिशला उर वसेय, श्री वीर जनम जग प्रगट धेय।
तप केवलज्ञान जु साध एव, निर्वाण गये वदौं सु देव ॥२६३॥
दोहा—आदि भवांतर चौदहा, अन्तहि उन विशेव।
मध्यम भव भटके बहुत, थावर त्रस नर देव ॥२६४॥

गीतिका छन्द।

चार गति सुख दुःख भुंजिय, तीर्थपद शुभ पाइयो।
साधै सु चारित जोग उत्तम, सकल कर्म खिपाइयो ॥
सुर असुर नर खगपती मुनि सब, सदा सन्मति पद नये।
तह साधि शिवपुर सिद्ध पद लहि, अष्टगुण मंडित भये ॥२६५॥

वीर जिन जन चरन पूजत, वीर जिन आश्रय रहै।
वीर नेह विचार शिव-सुख, वीर धीरजको गहै ॥
वीरं इन्द्रिय अघ घनेरे, वीर विजयी हौं सही।
वीर प्रभु मुझ वसहु चित नित, वीर कर्म नशावही ॥२६६॥

दोहा—श्री सन्मति प्रभु चरित गुण, वरण्यौं आगम देख।
अब कवि ता कुल कहऊँ कछु, उतपति तिनहि विशेख ॥२६७

× × ×

# कवि परिचय।

चौपाई।

चार वरणमें वैश्य जु संत, तिनमें कवि कुलको अवतंत।
सबहि नैत चौरासी कही, जुदी जुदी भाषौं यह मही॥२६८॥
गोलापूरव प्रथम बखान, गोलालारे दूजै जान।
गोलसिंघारे तीजै धार, चौथे साख-बन्ध परवार॥२६९॥
पंचम जैसवालको जान, छठम हूमडे कहे बखान।
कठनेरे सातम है सोइ, खण्डेलवाल आठम गुण जोइ॥२७०॥
नैत बरहिया नवमे कहे, सिरीमाल दशमें पुन लहे।
एकादशम लमेचू जान, ओसवाल द्वादश परवान॥२७१॥
त्रयदश अग्गरवारे गोत, तिनमें जे जैनी शुभ होत।
इतनी साढ़ेबारह न्यात, धर्मसनेह पांत इक भांत॥२७२॥
जिनचेरे चउदम वर भये, बघेलवार पन्द्रम वरनये।
षोडश पद्मावति पुरवार, ठस्सर सत्रहमें गुन धार॥२७३॥
गृहपति आठारम तिहि शाख, उनविंशतिमें नेमा भाख।
बीसम नैत असैटी लहे, पल्लिवार इकवीसम कहे॥२७४॥
पोरवार बाइसमौं धार, ढढतवाल तेईस निहार।
चौवीसम माहेश्वर वार, इतनैं लौं कछु जैन लगार॥२७५॥
मण्डित बाल डोडिया जान, सहेलवार हरसौरा मान।
गोरवार पुन नारायना, सीहोरा भटनागर गना॥२७६॥

चीतोरा जु भटेरा होइ, हरिआ और आकरा सोइ।
आचनगरिया जानो दोइ, मोर आड़डाको पुन सोइ ॥२७७॥
नागर और जलाहर कहे, नरसिंगपुरी कपोला लहे।
डासीवाल नगेन्द्रा लेव, गोड़ फेर श्रीगौड़ जु भेव ॥२७८॥
गागड़ डाख डायली जान, बघनौरा जुद सौग वान।
घन्नेरा कंथेग हाल, कोरवाल अर सूरीवाल ॥२७९॥
रैकवाल पुन मिंघेवाल, नेत सिरियां लाड़ विशाल।
लड़ेलवार अरु जोग प्रबल, जंबूमग सेटिया अपर ॥२८०॥
चतुरथ पंचम दोमें कूर्व, अचिरवाल अजुध्यापूर्व।
नानावाल मडाहर कहे, कागटवाल करहिया लहे ॥२८१॥
अनदौरह हरदोग्ह सोइ, जेहरवार जेहरी दोइ।
माच करार नासिया एत्र, कोलपुरी यम चौरा हेव ॥२८२॥
अंकन तह भैमन पुरवार, पवहावेस औमडे सार।
ए जानों चौरासी नेत, वैश्य वरण सब ही थिर जेत ॥२८३॥

दोहा—तिनमें गोलापूर्वकी, उतपति कहौं बखान।
संबोधे श्री आदि जिन, इक्ष्वाक वंश परवान ॥२८४॥

चौपाई।

गोयलगढ़के वासी तेस, आए श्री जिन आदि जिनेश।
चरणकमल प्रनमै धर शीस, अरु अस्तुति कीनी जगदीश ॥२८५॥
तब प्रभु कृपावंत अति भये, श्रावक व्रत तिनहूको दये।
क्रिया चरणकी दीनी सीक, आदर सहित गही निज ठीक ॥२८६॥

पूर्वहि थापी नेत जु एह, अरु गोयलगढ़ थान कहेह।
तातें गोलापूरव नाम, भाष्यो श्री जिनवर अभिराम * ॥२८७॥

दोहा—गोलापूरव भेद त्रय, प्रथम विसविसे जान।
और दशविसे पंचविसे, कहौं वेंक गुन खान ॥२८८॥

सवैया इकतीसा।

खांग फुसकेले ओ चन्देरियाँ मरैयाँ पिप-
रैहिया बनोनिहा सुटैटवारैं जानिये।
भर्तपुरियाँ छोरकटे कोटियैं दुगेले औ-
तिगेले डुंडफारैं वरधैरिया बखानिये॥
इन्द्रे महाजेर्न खुरदेले मिलसैया रौते-
ले जतैहरिया निरमोलके प्रमानिये।
धौनी पैथवार हैरदेले कपासियाँ रैसे-
गोदर गगौरियाँ धवलियाँ जु ठानिये ॥२८९॥
कौरचौड़ सैरखड़े साधारैन टीका केरावैत-
चदेराहियाँ सौनी सौमेरा जु लीजिये।
पैतरि धुधोलियाँ पैंचलौरे भैंडोले सैंन-
कुटा हीरीपुरिया चेरियाँ सुन लीजिये॥

* ग्रन्थकर्ताने गोलापूर्वोंकी उत्पत्तिके विषयमें जो उल्लेख किया है उसका किन्हीं भी उपलब्ध प्राचीन ग्रन्थोंसे समर्थन नहीं होता, इसलिये उसपर हमारा विश्वास नहीं होता। उक्त उल्लेखको सच माननेवाले विद्वानोंको कोई प्राचीन-प्रबल प्रमाण खोजना चाहिये।

कनकपुरिया[43] कनसेनहा[44] पटोरिया[45] औ—
दरे[46] रांधेले[47] सांधेले[48] पांडेले[49] प्रमानिये।
पंचरत्न[50] पचरसे[51] चौसरा[52] कनकपुरी[53]—
धमोनियाँ औ दगैयां[55] गोरिहा बखानिये* ॥२९०॥

दोहा—सिरसपुरी अरु कौनियाँ, ए अंठावन बेंक।
'नवल' कहे संक्षेप मौं, निज कुल वरनौं नेक ॥२९१॥

चौपाई।

बेंक चंदेरिया खेरे चार, प्रथम हि वड़ दूजे परधार।
खाम तृतिय खेरो पहिचान, चौथे गेरू चोरा जान ॥२९२॥

---

* छन्द त्रिभंगी।

ग्वाग पुस्केले और तिगेले सुर्देले रस मानि कहे।
वड़घरिया मरैया अरु पिपरैया साधेले रातेले ठहे ॥
माथारन शेखर भरतपुरिया पद्म रत्न रांधेले ठहे।
टीकाके रावत अरु धमोनिया भिलसैयां सुपडेले लहे ॥ १ ॥
नाहर चन्देरिया अरु बनोनियां टटवार हरदेले ठहे।
ऊतहरिया पतरिया धोनी कपासिया चौसरा अरु छोकड़े कहे ॥
मजगयां लखनपुरिया जु गोरिहा बोदरे हीरापुरिया सहे।
निर्मोल्क गोदरे इन्द्र महाजन दगैयां कोठिया ठहे ॥ २ ॥
कोनिया गढेले अरु पटोरिया डडफार वेरिया कहे।
पचरसे दुगेले अरु भन्नलिया सत्रोलिहा सनकुटा गहे ॥
वदरोटिया करैया अरु जुझोतिया पैंधवार कनसेनिया कहे।
गन्दप रु कनकपुरिया रु सिरसपुरिया अठावन गोत्र गहे ॥ ३ ॥

नोट—इस पाठान्तरका सकलन गजवैद्य प० बारेलालजी पठा द्वारा भेजी हुई 'गोलापूर्व गोत्रावली परिचय' की सामग्रीसे किया गया है।

बड़ चंदेरिया प्रथम बखान, गोत्र प्रजापति तिनहि बखान।
चतुरथ काल आदि ही मान, गोल्हन शाहु चंदेरी थान ॥२९३॥
तितने जो सब वरनन करौ, बाढ़ै ग्रंथ पार नहिं धरौ।
पंचम काल भेलसी-ग्राम, भीषम शाहु वसै तिहि ठाम ॥२९४॥
चार पुत्र तिनके बड़भाग, कुलदीपक धर्म हि अनुराग।
प्रथम बहोरन गुनकी खान, दुतिय सहोदर कृपा निधान ॥२९५॥
अहमन तीजै सुख अति धर्म, चौथे रतनशाह घर धर्म।
एक दिना शुभ या कहि पाय, मंत्र उपाय कियौ बहु भाय ॥२९६॥
पिता सहित मन कियौ विचार, कीजे कछु धर्म विस्तार।
राज मान अरु धन कन सबै, ताको फल कछु लीजै अबै ॥२९७॥
तबहि प्रतिष्ठाकी विधि करी, रच्यौ दिवालौ उत्तम घरी।
जिन प्रतिमा पधराई जहां, तोरन ध्वजा छत्र अति तहां ॥२९८॥
श्रावक देश देशके आइ, तिनकौ आदर अधिक कराइ।
अरु पूजाकी विधि सब कीन, जथाजोग भावाश्रुत लीन ॥२९९॥
चार संघको दीनो दान, अरु कीनौ सबको सन्मान।
पुन रथको फेरौ चल आप, ऊपर श्री जिनप्रतिमा थाप ॥३००॥
नगर चौधरी लोधी जान, तिन कीनी अधिकी सनमान।
चार संघ मिलि टीका कियौ, 'सिंगई' पद सब जुरके दियौ ॥३०१॥
दोहा—सोरहसौ इक्यावनै, अगहन शुभ तिथि वार।
नृप जुझार बुन्देल कुल, तिनके राज मंझार ॥३०२॥

यह संक्षेप बखान कर, कह्यौ प्रतिष्ठा धर्म।
परिजन जुत वाड़ी विभव, तिन उत्पति बहु धर्म ॥३०३॥

चौपाई।

सिंगही रतनशाह गुन जुत्त, तिनके भये जदोले पुत्त।
तिनके तनुज अनंदीराम, तिनके सुतहि जगत मनिराम ॥३०४॥

दोहा—क्षेत्रविपाकी प्रकृति वश, तज्यौ मेलसी ग्राम।
देश खटोला निज नगर, आय कियौ विश्राम ॥३०५॥
तिनकै उपजे चार सुत, प्रथम हि केशव राय।
हरजू खाडेराय पुन, परमानन्द जु भाय ॥३०६॥
तिनमें खाडेरायकै. तीन पुत्र परवान।
प्रथम हि देवाराय भन, भोज इन्द्र मनमान ॥३०७॥
सिंघई देवाराय घर, प्रानमती उर धार।
चार पुत्र तिनके भये, कहौं नाम अनुसार ॥३०८॥

चौपाई।

प्रथमहि नवलशाह जानियो. दूजै तुलाराम मानियो।
तीजे घासीराम बखान, चौथै बांधव सिंघ खुमान ॥३०९॥
प्रथमहि नवलशाह तिहि नाम, ग्रंथारंभ कियौ अभिराम।
अब तिहि देश राजके धनी, वंश बुन्देला सब शिरमनी। ३१०॥

दोहा—क्षत्रशाल पत्ती प्रबल, नाती श्री हिरदेश।
सभा सिंघ सुत हिन्दुपति, करहि राज इहि देश ।३११।
ईति भीति व्यापै नहीं, परजा अति आनंद।
भाषा पढ़ैं पढ़ावहीं, खटपुर श्रावक वृन्द ॥३१२॥

चौपाई।

ताहि समय कर मनहि हुलास, कीजै कछु श्री जिनवर रास।
भक्ति प्रभाव बढ्यौ उर आन; तब प्रभ वर्द्धमान गुण खान ॥३१३॥
कह्यौ अस्तवन भाषा जोर, नवल सहित मद तज मन मोर।
सकलकीर्ति उपदेश प्रवांन, पिता पुत्र मिलि रचे पुरान ॥३१४॥
सन्मति जिन गुण कोटि निबद्ध, यह पुनीत अति चरित संबद्ध।
जो सेवै निज हिरदैं ल्याय, ताके उर सब पातक जाय ॥३१५॥
जो यह ग्रन्थ पढ़े उर धार, औरनको जु पढ़ावै सार।
ते परभवहू हैं गुणवान, और प्रगट अति उत्तम ज्ञान ॥३१६॥
लिखै ग्रन्थ यह परम पवित्त, औरें देइ लिखाय सु चित्त।
मति श्रुत ज्ञान लहैं ते जीव, तप कर केवल पति जग पीव ॥३१७॥
राग द्वेष नाशन गुणखान, कटै कर्म अरि बेल निदान।
या तन अंतकाल लग सार, नंदौं आरजखण्ड मंझार ॥३१८॥

दोहा—अद्भुत षोडश स्त्रपन फल, जन्मवीर जिनराज।
तिन गुण षोडश पर करण, रच्यौ ग्रन्थ भवि काज ॥३१९॥
षोडश कारण भावना, भाई पूरब ठाव।
तीर्थंकर पद लहि चरित, षोड़श तिनहि प्रभाव ॥३२०॥
ऊर्ध्वलोक षोडश स्वर्ग, पुण्य लहै अवतार।
तिन यह षोडश सर्ग[१] कर, लीनौ ग्रन्थ हि पार ॥३२१॥
षोडशकला जु चन्द्रमा, पूरणमासी जान।
तिन षोडश अध्याय कर, पूरन भयौ पुरान ॥३२२॥

---

१—सर्ग अध्याय।

ज्यों भामिनि उपमा वसै, लेहि षोडश शृंगार।
यह पुरान अनुपम लसै, कहि षोडश अधिकार ॥३२३॥
सप्त प्रकृति उपशम खिपक, नोकषाय खय काज।
ता हित नव सत माघ कर, रच्यौ ग्रन्थ जिनराज ॥३२४॥
अष्ट कर्म नाशे सबै, अष्टम पृथिवी वास।
तिन वसु दूने दुवार कर, अस्तुत कियो अभ्यास ॥३२५॥
सात महीना आदि लिख, कछु अंतर नव अंत।
थिरता अलपहि ग्रंथ रचि, षोडश मास प्रजंत ॥३२६॥

पुराण संख्या वर्णन—

छप्पय।

उनतिस सय छ्याछटै, चौपही कही प्रवानै;
दोहा चउसय आठ, सोरठा द्वादश ठाने।
त्रेशठ गीता छन्द जोगिया, पंचाही धर;
वसु इकतीसा जान, चाल सैताल ठीक करि।
अधिक सतासी एक सय, छन्द पद्धरी लेखिये,
षट तेइसा गाया सु चउ, छप्पय आठ विशेषिये ॥३२७॥

दोहा—करखा इक उनतीस, अरिल पंच चच्चरी ठान।
छन्द त्रिभङ्गी एक दश, काव्य एक परवान ॥३२८॥

सोरठा—अब इनको करजोर, अठतिसशय अरु छय अधिक।
अरु श्लोकन जोर, षट सहस्र परवांन मिति ॥३२९॥

---

१—दुगनै।

दोहा—ऊर्जयन्त विक्रम नृपति, सम्वत सरगत तेह।
सत अठार पच्चिस अधिक, समय विकारी ऐह ॥३३०॥
द्वादशमें सूरज गनौ, द्वादश अंश हि ऊन।
द्वादशमौ मासहि भनौ, सुकल पक्ष तिथि पूर्न ॥३३१॥
द्वादश नखत बखानिये, बुद्धवार वृध जोग।
द्वादश लगन प्रभातमें, श्री दिन लेख मनोग ॥३३२॥
ऋतु वसंत उर फूल अति, फाग समय शुभ होय।
वर्द्धमान भगवान गुण, ग्रन्थ सभापति कोय ॥३३३॥

अथ कवि लघुता वर्णन—

दोहा—द्रव्य नवल क्षेत्रहि नवल, काल नवल है और।
भाव नवल भव नवल अति, बुद्धि नवल इहि ठौर ॥३३४॥
काय नवल अरु मन नवल, वचन नवल विसराम।
नव प्रकार जुत नवल यह, नवलशाह कवि नाम ॥३३५॥

छप्पय।

सारस्वत नहि पढ्यो, काव्य पिंगल नहि सिख्यौ;
तरक छन्द व्याकरण, अमरकोष हि नहि दिख्यौ।
अल्पबुद्धि थिर नांहि, भक्तिवश भाव बढ़ायौ;
जिन मतके अनुसार, ग्रन्थको पार लगायौ॥
बुद्धिवन्त सज्जन विनय, हास्यभाव मत कोई करो;
तुकहीन छन्द जो अमिल जौ, तो विचार अक्षर धरौं।

गीतिका।

कीर्ति जस नहि चाह मेरे, लाभ लालच उर नहीं।

कवित्त छन्द न मान मनमें, तुच्छ बुधि मुझ है सही ॥
ग्रन्थ परमारथ प्रकाशक, स्वपर कारज हित कियौ ।
करम हानि निमित्त निहचै, आत्मापद थिर लियौ ॥३३७।

वीर जिनवर चरित उत्तम, भाव जुत जो सीखही ।
सुनै जे नर त्याग चिन्ता, शुद्ध थिर मन राखही ॥
होइ आठौं सिद्धि नवनिधि, मन प्रतीति धरै सही ।
ज्ञान दरशन चरण आदिक, मुक्ति सामग्री यही ॥३३८॥

सकल तीर्थंकर जु नायक, गुण छयालिस जासुतै ।
सिद्धि जगत निवार अनुपम, अष्ट गुणमय सासुतै ॥
सूरि पंचाचार मंडित, परम पाठक उर धरै ।
साधु जोग अभंग साधन, सदा मो मंगल करै ॥३३९॥

दोहा—पंच परम गुरु जुग चरण, भविजन बुध जुत धाम ।
कृपावंत दीजै भगत, दास 'नवल' परणाम ॥३४०॥

इति श्री कविरत्न नवलशाह विरचित भाषा छंदौबद्ध वर्धमानपुराणमे भगवद्विहार, श्रेणिक कथा, निर्वाण कल्याणक, कवि आदिका वर्णन करनेवाला सोलहवां अधिकार पूर्ण हुआ।



